करनेका उपदेश है अर्थात् परमात्माके गुणोंके धारण करनेसे पुरुष पवित्र और तेजस्वी होजाता है ॥

एवा न इन्दो अभि देववीतिं
परि स्रव नभो अर्णश्चमूषु ।
सोमो अस्मभ्यं काम्यं बृहन्तं
रयिं ददातु वीरवन्तमुग्रम् ॥ २१ ॥

एव । नः । इंदोइति । अभि । देवऽवीतिं । परि । स्रव । नभः । अर्णः । चमूषु । सोमः । अस्मभ्यं । काम्यं । बृहंतं । रयिं । ददातु । वीरऽवंतं । उग्रं ॥

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशमयपरमात्मन् ! ( नः ) अस्माकम् ( देववीतिम्, अभि ) यज्ञं प्रति ( परिस्रव ) ज्ञानवृष्टिं करोतु ( चमुषु ) मत्क्षेत्ररूपयज्ञे ( नभः ) आकाशात् ( अर्णः ) जलवृष्टिं करोतु ( सोमः ) सौम्यो भवान् ( अस्मभ्यम् ) अस्मदर्थम् ( काम्यम् ) कमनीयम् ( बृहन्तम् ) महत् ( रयिं ) धनं ( ददातु ) प्रयच्छतु ( उग्रम्, वीरवन्तम् ) तच्च पुष्टवीरवदपि स्यात् ।

पदार्थ—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपपरमात्मन ! ( नः ) हमारे ( देववीतिम्, अभि ) यज्ञके प्रति ( परिस्रव ) ज्ञानकी वृष्टि करें और ( चमूषु ) हमारे क्षेत्ररूपयज्ञोंमें ( नभः ) नभोमण्डलसे ( अर्णः ) जलकी वृष्टि करें, ( सोमः ) सोमगुणसम्पन्न आप ( अस्मभ्यम् ) हमारे लिये

( काम्यम् ) कमनीय ( बृहन्तम् ) बड़े ( रयिम् ) धनको ( ददातु ) दें और वह धन ( उग्रं वीरवन्तम् ) उग्रवीरोंकी सम्पत्तिवाला हो।

भावार्थ—जो लोग अनन्यभक्तिसे ईश्वरकी उपासना करते हैं। ईश्वर उनको अनन्त प्रकारके ऐश्वर्य प्रदान करता है॥

तक्षद्यदी मनसो वेनतो वाग्ज्ये-
ष्ठस्य वा धर्मणि क्षोरनीके।
आदीमायन्वरमा वावशाना
जुष्टं पतिं कलशे गाव इन्दुम्॥ २२॥

तक्षत्। यदि। मनसः। वेनतः। वाक्। ज्येष्ठस्य। वा। धर्मणि। क्षोः। अनीके। ईं। आयन्। वरं। आ। वावशानाः। जुष्टं। पतिं। कलशे। गावः। इन्दुं॥

पदार्थः—( क्षोः, अनीके, धर्मणि ) वैदिके शुभधर्मे ( वेनतः, मनसः ) कमनीयमनसः ( वाक् ) वाणी ( तक्षत् ) आत्मनः संस्करोति ( यदि, वा ) यद्वा ( गावः ) इन्द्रियाणि ( इन्दुम् ) परमात्मानम् ( पतिम् ) जगदीश्वरम् ( वरम् ) वरणीयम् ( जुष्टम् ) प्रेम्णा सर्वोपास्यम् ( ईम् ) इत्थंभूतम् ( कलशे ) अन्तःकरणे ( आयन् ) आगच्छन्तम् ( वावशानाः, आत् ) तंगृहीत्वा बुद्ध्या साक्षात्कुर्वन्ति।

पदार्थ—( क्षोरनीके, धर्मणि ) वैदिकधर्ममें ( वेनतो मनसः ) अत्यन्तकान्तिवाले मनकी ( वाक् ) वाणी ( तक्षत् ) आत्माका संस्कार कर-

ती है ( यदिवा, अथवा ( गावः ) इन्द्रियें (इन्दुम्) प्रकाशस्वरूपपरमात्मा-का, जो ( पतिम् ) लोकलोकान्तरोंका पति है ( वरम् ) वरणीय है (जुष्टम्) जो सबका प्रेमपूर्वक उपासनीय है ( कलशे ) अन्तःकरणमें ( ईम् ) उक्त-परमात्माको ( आयन् ) आतेहुये ( वावशानाः ) ग्रहण करके ( आत् ) तदनन्तर तुरन्तही साक्षात्कार करती हैं ॥

भावार्थ—जो लोग कर्मयज्ञ तथा ज्ञानयज्ञ द्वारा मनका संस्कार करते हैं उनका शुद्धमन परमात्माके ज्ञानको लाभ करता है ।

प्र दा॑नु॒दो दि॒व्यो दा॑नुपि॒न्व
ऋ॒तमृ॒ताय॑ पवते सु॒मे॒धाः ।
ध॒र्मा॑ भु॑व॒द्वृ॒ज॒न्य॑स्य॒ राजा॑
प्र र॒श्मिभि॑र्द॒शभि॑र्भारि॒ भूम॑ ॥ २३ ॥

प्र । दा॒नु॒ऽदः । दि॒व्यः । दा॒नु॒ऽपि॒न्वः । ऋ॒तं । ऋ॒ताय॑ । प॒व॒ते॒ । सु॒ऽमे॒धाः । ध॒र्मा॑ । भु॒व॒त् । वृ॒ज॒न्य॑स्य । राजा॑ । प्र । र॒श्मिऽभिः॑ । द॒शऽभिः॑ । भा॒रि॒ । भूम॑ ॥

पदार्थः—( सुमेधाः ) सर्वज्ञः परमात्मा ( ऋतम् ) सत्यताम् ( ऋताय ) कर्मयोगिने ( पवते ) पुनाति सच ( दानुपिन्वः ) जिज्ञासूना धनादिभिः पुष्टिकारकः ( दिव्यः ) तेजोमयः ( दानुदः ) दातॄणामपि दाताऽस्ति ( धर्मा, भुवत् ) अखिलधर्माणा धारकः ( वृजन्यस्य ) बलस्य च धारकः (रश्मि-भिः, दशभिः ) स्थूलसूक्ष्मभेदेन दशसंख्याकभूताना शक्तिभिः

( भूम, प्रभारि ) चराचरं जगद्धारयति ( राजा ) अखिलसृष्टेः प्रकाशकश्च ।

पदार्थ—( सुमेधाः ) स्वप्रकाशपरमात्मा ( ऋतम् ) सचाईको ( ऋताय ) कर्मयोगीके लिये ( पवते ) पवित्र करता है, वह परमात्मा ( दानुपिन्वः ) जिज्ञासुओंको धनदानादिकोंसे पुष्ट करनेवाला है ( दिव्यः ) दिव्य है ( दानुदः ) सब दाताओंका दाता है, वह ( धर्मभुवत् ) सब धर्मोंको धारण करनेवाला है ( वृजन्यस्य ) साधुबलके धारण करनेवाला है ( रश्मिभिर्दशभिः ) पाँच सूक्ष्म पाँच स्थूल भूतोंकी शक्तियों द्वारा ( भूम, प्रभारि ) इस चराचर जगत्को धारण कर रहा है और ( राजा ) सब लोकलोकान्तरोंका प्रकाश करने वाला है ।

भावार्थ—परमात्मा इस चराचर जगतका निर्माण करनेवाला है उसीने सम्पूर्ण संसारको रचकर धर्मकी मर्यादाको बांधा है ।

पवित्रेभिः पवमानो नृचक्षा
राजा देवानामुत मर्त्यानाम् ।
द्विता भुवद्रयिपती रयीणा-
मृतं भरत्सुभृतं चार्विन्दुः ॥ २४ ॥

पवित्रेभिः । पवमानः । नृऽचक्षाः । राजा । देवानां । उत । मर्त्यानां । द्विता । भुवत् । रयिऽपतिः । रयीणां । ऋतं । भरत् । सुऽभृतं । चारु । इंदुः ॥

पदार्थः—( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपः परमात्मा ( चारु )

रम्यं ( ऋतम् ) प्रकृत्यात्मकसत्यम् ( भरत् ) धारयति, तच्च सत्यम् ( सुभृतम् ) सम्यक् लोकतृप्तिकारणम् स परमात्मा च ( रयीणाम् ) धनानाम् ( पतिः ) स्वाम्यस्ति ( द्विता ) जीवप्रकृतिरूपद्वैताय ( भुवत् ) स्वामित्वेन विराजते ( उत ) तथा ( मर्त्यानाम् ) साधारणजनानाम् ( देवानाम् ) विदुषा च ( राजा ) अधिष्ठातास्ति ( नृचक्षाः ) शुभाशुभकर्मद्रष्टा ( पवित्रेभिः ) स्वपवित्रशक्तिभिः ( पवमानः ) पवित्रयन्नास्ते ॥

पदार्थ—( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपपरमात्मा ( चारु ) सुन्दर ( ऋतम् ) प्रकृतिरूपीसत्यको ( भरत ) धारणकियेहुए है, वह प्रकृतिरूपीसत्य ( सुभृतम् ) भलीभांति सबकी तृप्तिका कारण है, उक्तपरमात्मा ( रयीणाम् ) धनोंका ( पतिः ) स्वामी है और ( द्विता ) जीव और प्रकृतिरूपी द्वैतके लिये ( भुवत् ) स्वामीरूपसे विराजमान है, ( उत ) और मर्त्यानाम् ) साधारणमनुष्योंका और ( देवानाम् ) विद्वानोंका ( राजा ) राजा है ( नृचक्षाः ) शुभाशुभकर्मोंका द्रष्टा है तथा ( पवित्रेभिः ) अपनी पवित्र शक्तियोंसे ( पवमानः ) पवित्रता देनेवाला है ।

भावार्थ—परमात्माने प्रकृतिरूपी परिणामी नित्य और जीवरूपी कूटस्थ नित्य द्वैतको धारण किया है । इसप्रकार जीव और प्रकृतिका परमात्मासे भेद है इसविषयका वर्णन वेदके कई एक स्थानोंमें अन्यत्र भी पाया जाता है । जैसा कि ( नतंविदाथ य इमा जजानान्यद्युष्माकम् अन्तरं बभूव ) तुम उसको नहीं जानते जिसने इस संसारको उत्पन्न किया है वह तुमसे भिन्न है । इस मन्त्रमें द्वैतवादका वर्णन स्पष्ट रीतिसे पाया जाता है ।

अर्वा इव श्रवसे साति-

मच्छेन्द्रस्य वायोरभि वीतिमर्ष ।

स नः सहस्रा बृहतीरिषो दा भवा सोम द्रविणोवित्पुनानः ॥ २५ ॥ १५ ॥

अर्वान्ऽइव । श्रवसे । सातिं । अच्छ । इंद्रस्य । वायोः । अभि । वीतिं । अर्ष । सः । नः । सहस्रा । बृहतीः । इषः । दाः । भव । सोम । द्रविणःऽवित् । पुनानः ॥

पदार्थः—( सोम ) हे परमात्मन् ! भवान् ( सहस्रा ) सहस्रधा ( बृहतीः ) महताम् ( इषः ) ऐश्वर्याणाम् ( दाः ) दातास्ति यतः ( द्रविणोवित् ) भवान्सर्वैश्वर्यज्ञः अतः (पुनानः) ऐश्वर्येण पावयन् ( अर्वा, इव ) गतिशीलविद्युदिव ( श्रवसे ) ऐश्वर्याय ( सातिम्, अच्छ ) यज्ञं प्रयच्छतु ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगिनः ( वायोरभि ) ज्ञानयोगिनश्च ( वीतिं, अर्ष ) ज्ञानं ददातु ( सः ) एवंभूतो भवान् ( नः ) ज्ञानप्रदानेन मां पावयतु ।

पदार्थ—( सोम ) हे परमात्मन् ! आप ( सहस्रा ) सहस्रों प्रकारके ( बृहतीः ) बड़े २ ( इषः ) ऐश्वर्य्योंके ( दाः ) देनेवाले ( भव ) हो क्योंकि आप ( द्रविणोवित् ) सर्वप्रकारके ऐश्वर्य्योंके जाननेवाले हैं । इसलिये ( पुनानः ) ऐश्वर्य्यों द्वारा पवित्र करते हुए ( अर्वाइव ) गतिशील विद्युत्के समान ( श्रवसे ) ऐश्वर्य्यके लिये ( सातिम् ) यज्ञको ( अच्छ ) हमारे लिये दें । और ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगीको और ( वायोरभि ) ज्ञानयोगीको ( वीतिम् ) ज्ञान ( अर्ष ) दें ( सः ) उक्तगुणसम्पन्न आप ( नः ) हमको ज्ञानप्रदानसे पवित्र करें ।

भावार्थ—परमात्मा ज्ञानयोगीको नानाप्रकारके ऐश्वर्य्य प्रदान करता है इसलिये मनुष्यको चाहिये कि वह ज्ञानयोगका सम्पादन करे ॥

देवाव्यो॑ नः परिषि॒च्यमा॑नाः
क्षयं॑ सु॒वीरं॑ धन्वन्तु॒ सोमाः॑ ।
आ॒य॒ज्यवः॑ सुम॒तिं वि॒श्ववा॑रा॒ होता॑रो॒
न दि॑वि॒यजो॑ म॒न्द्रत॑माः ॥ २६ ॥

दे॒व॒ऽअव्यः॑ । नः॒ । प॒रि॒ऽसि॒च्यमा॑नाः । क्षयं॑ । सु॒ऽवीरं॑ । ध॒न्व॒न्तु॒ । सोमाः॑ । आ॒ऽय॒ज्यवः॑ । सु॒ऽम॒तिं । वि॒श्वऽवा॑राः । होता॑रः । न । दि॒वि॒ऽयजः॑ । म॒न्द्रऽत॑माः ॥

पदार्थः—( देवाव्यः ) ज्ञानद्वारेण विदुषा तर्पकः परमात्मा ( आयज्यवः ) यजनशीलः ( विश्ववाराः ) सर्वैर्वरणीयः ( होतारः, न ) होतार इव ( दिवियजः ) द्युलोके सूर्यादिदिव्यतेजसा यज्ञकर्ता ( मन्द्रतमाः ) आनन्दस्वरूपः ( परिषिच्यमानाः ) स परमात्मा उपासितः सन् ( सोमाः ) सौम्यस्वभावो भवन् ( सुवीरम् ) सुवीरसन्तानम् ( क्षयम् ) निवासस्थानं च ( धन्वन्तु ) ददातु ॥

पदार्थ—(देवाव्यः) विद्वानोंको ज्ञानद्वारा तृप्त करनेवाला परमात्मा और ( आयज्यवः ) यजनशील ( विश्ववाराः ) सबका उपास्यदेव ( होतारः ) होताओंके ( न ) समान (दिवियजः) द्युलोकमें सूर्य्यादि अग्निपुञ्जोंके द्वारा यज्ञ करनेवाला ( मन्द्रतमाः ) आनन्दस्वरूप, उक्तगुणसम्पन्नपरमात्मा ( परिषिच्यमानाः ) उपासना कियाहुआ ( सोमाः ) सौम्यस्वभावपरमात्मा ( सुवीरम् ) सुवीरसन्तान और ( क्षयम् ) निवासस्थान ( धन्वन्तु ) दे । यहां बहुवचन आदरके लिये है ।

भावार्थ—सुसम्पत्ति तथा सुन्दर सन्तान एकमात्र पुण्यकर्म्मोंसे प्राप्त होती है इसलिये पुण्यात्मा बनकर पुण्योंका सञ्चय करना चाहिये।

एवा दे॑व दे॒वता॑ते पवस्व म॒हे
सोम॒ प्सर॑से दे॒वपान॑ः ।
म॒हश्चि॒द्धि ष्मसि॑ हि॒ताः स॑म॒र्ये
कृ॒धि सु॑ष्ठा॒ने रोद॑सी पुना॒नः ॥ २७ ॥

एव । दे॒व । दे॒वऽता॑ते । पव॑स्व । म॒हे । सोम॑ । प्सर॑से । दे॒वऽपान॑ः । म॒हः । चि॒त् । हि । स्मसि॑ । हि॒ताः । स॒ऽम॒र्ये । कृ॒धि । सु॒स्था॒ने इति॑ । सु॒ऽस्था॒ने । रोद॑सी॒ इति॑ । पु॒ना॒नः ॥

पदार्थः—( देव ) हे दिव्यस्वरूपपरमात्मन् ! ( देव-पानः ) विदुषां तृप्तिकर्ता भवान् ( देवताते ) विद्वद्भिः प्रस्तुते यज्ञे ( महे ) महति ( सोम ) हे सौम्यस्वभाव ! ( प्सरसे ) विद्वत्तृप्तये ( पवस्व ) पवित्रतां समुत्पादयतु ( रोदसी ) द्युलोके पृथिवीलोकमध्ये ( सुष्ठाने ) शोभनस्थाने ( पुनानः ) मां पावयन् ( समर्ये ) संसारस्य युद्धस्थलरूपक्षेत्रे ( हिताः, कृधि ) हितकरे सम्पादयतु माम् ( हि ) यतः ( महश्चित् ) भवान् तीक्ष्णतमशक्तीः ( स्मसि, एव ) दधाति हि।

पदार्थ—( देव ) हे दिव्यस्वरूप परमात्मन् ! आप ( देवपानः ) विद्वानों से प्रारम्भ किये हुए यज्ञ में ( महे ) जो सबसे बड़ा है उसमें ( सोम ) हे सौम्य स्वभाव परमात्मन् ! ( प्सरसे ) विद्वानों की तृप्ति के

लिये ( पवस्व ) पवित्र करे, और ( रोदसी ) द्युलोक और पृथिवीलोक के मध्यमें ( सुष्ठाने ) शोभन स्थानमें ( पुनानः ) हमको पवित्र करते हुए आप ( समर्ये ) इस संसार के युद्धरूपी क्षेत्रमें ( हिताः ) हितकर (कृधि) बनाएँ, ( हि ) क्योंकि आप ( महश्चित् ) बड़ी से बड़ी शक्तियों को ( स्मसि ) अनायास से ( एव ) ही धारण कर रहे हो ।

भावार्थ—परमात्मा सब लोक लोकान्तरोंको अनायाससे धारण कर रहा है । उसी सर्वाधार परमात्माकी सुरक्षासे पुरुष सुरक्षितरहता है अत एव शुभ कर्म्म करते हुए एक मात्र उसीसे सुरक्षाकी प्रार्थना करनी चाहिये ।

अश्वो न क्रंदो वृषभिर्युजानः
सिंहो न भीमो मनसो जवीयान् ।
अर्वाचीनैः पथिभिर्ये रजिष्ठा आ
पवस्व सौमनसं न इन्दो ॥ २८ ॥

अश्वः । न । क्रदः । वृषऽभिः । युजानः । सिंहः । न । भीमः । मनसः । जवीयान् । अर्वाचीनैः । पथिऽभिः । ये । रजिष्ठाः । आ । पवस्व । सौमनसं । नः । इंदोइति ॥

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप ! ( अर्वाचीनैः ) भवदभिमुखंकुर्वाणैः ( पथिभिः ) मार्गैः ( ये, रजिष्ठाः ) ये सरलमार्गाः तद्द्वारा ( नः ) अस्मान् ( सौमनसम् ) संस्कृत-मनो दत्त्वा ( पवस्व ) पुनातु ( मनसो जवीयान् ) भवान् मनोवेगादप्यधिकवेगवान् ( सिंहः, न ) सिंह इव भयप्रदः

( अश्वः, न ) विद्युदिव ( क्रदः ) शब्दवानास्ति ( वृषभिः ) योगिभिः ( युजानः ) संयुक्तः ।

पदार्थ—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपपरमात्मन् ! ( अर्वाचीनैः ) आपके अभिमुख करनेवाले ( पथिभिः ) मार्गोंसे ( ये ) जो मार्ग ( रजिष्ठाः ) सरल हैं। उनके द्वारा ( नः ) हमको ( सौमनसम् ) संस्कृतमन देकर पवित्र करें, आप ( मनसोजवीयान् ) मनके वेगसे भी शीघ्रगामी हैं, ( अर्थात् ) मनके पहुँचनेसे पहिले वहां विद्यमान हैं। ( सिंहः ) सिंहके ( न ) समान भयप्रद हैं, ( अश्वः ) विद्युत्के ( न ) समान ( क्रदः ) शब्दायमान हैं ( वृषभिः ) योगियोंसे ( युजानः ) जुड़े हुए हैं।

भावार्थ—जो लोग परमात्मासे मनकी शुद्धिकी प्रार्थना करते हैं परमात्मा उनके मनको शुद्ध करके उन्हे शुभ बुद्धि प्रदान करता है।

शतं धारा देवजाता असृग्रन्त्स-
हस्रमेनाः कवयो मृजन्ति ।
इन्दो सनित्रं दिव आ पवस्व
पुरएतासि महतो धनस्य ॥ २१ ॥

शतं । धाराः । देवऽजाताः । असृग्रन् । सहस्रं । एनाः । कवयः । मृजन्ति । इंदो इति । सनित्रं । दिवः । आ । पवस्व । पुरःऽएता । असि । महतः । धनस्य ॥

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! भवान् ( सनित्रम् ) उपासनासाधनैश्वर्यम् ( दिवः ) द्युलोकाद्दत्त्वा

( आपवस्व ) मां पुनातु, यतः ( पुरः ) प्राचीनकालादेव भवान् ( महतः, धनस्य, एता, असि ) महतो धनस्य दातास्ति ( शतंधाराः ) अनन्तब्रह्माण्डानां ( असृग्रन् ) उत्पाद्य धारकः ( सहस्रम् ) सहस्रधाविभूतयः ( मृजन्ति ) अलंकुर्वन्ति भवन्तम् (देवजाताः ) दिव्यशक्तिसम्पन्नाः ( कवयः ) क्रान्तदर्शिनो विद्वासः भवन्तम् शुद्धस्वरूपेण वर्णयन्ति ।

पदार्थ—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपपरमात्मन् ! आप (सनित्रम्) उपासनाके साधनरूप ऐश्वर्य्यको ( दिवः ) द्युलोकसे देकर ( आपवस्व ) हमको पवित्र करें, क्योंकि, ( पुरः ) प्राचीनकालसे ही आप ( महतो धनस्य ) बड़े धनों के (एता) दाता ( असि ) हो, आप कैसे हैं । (शतधाराः) अनन्त ब्रह्माण्डोंके ( असृग्रन् ) धारण करने वाले हैं । और ( सहस्रम् ) सहस्रों प्रकारकी ( एनाः ) विभूतियें ( मृजन्ति ) आपको अलंकृत करती हैं, ( देवजाताः ) दिव्यशक्तिसम्पन्न (कवयः) क्रान्तदर्शी विद्वान् तुमको शुद्ध स्वरूपसे वर्णन करते हैं ।

भावार्थ—परमात्माके ऐश्वर्य्यको सब लोक लोकान्तर वर्णन करते हैं जो कुछ यह ब्रह्माण्ड है वह परमात्माकी विभूति है अर्थात् यह सब चराचर जगत् परमात्मा के एकदेशमें स्थिर है और परमात्मा इसको अपनेमें अभिव्याप्त करके सर्वत्र परिपूर्ण हो रहा है ।

दिवो न सर्गा असमृग्रमह्नां
राजा न मित्रं प्र मिनाति धीरः ।
पितुर्न पुत्रः क्रतुभिर्यतान आ
पवस्व विशे अस्या अजीतिम् ॥३०॥१६॥

दिवः । न । सर्गाः । अससृग्रं । अह्नां । राजा । न । मित्रं । प्र । मिनाति । धीरः । पितुः । न । पुत्रः । क्रतुऽभिः । यतानः । आ । पवस्व । विशे । अस्यै । अजीतिं ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! भवान् मह्यम् ( अजीतिम् ) अजयभावं ( पवस्व ) पुनातु (दिवः न) यथा स्वर्गात् (अह्नाम्, सर्गाः ) आदित्यरश्मयः ( असमृग्रम् ) प्रचारं लभन्ते, इत्थं परमात्मज्योतींष्यपि तेजोमयात्तस्मात् प्रचारं लभन्ते ( न ) यथा ( धीरः, राजा ) धीरस्वामी ( मित्रं, न, प्रमिनाति ) मित्रप्रजा न हिनास्ति एवं परमात्मापि सदाचारिणं न हिनस्ति ( न ) यथा च ( यतानः, पुत्रः ) यतमानः सुतः ( क्रतुभिः ) पितुः यज्ञैः पितुरैश्वर्यं वाञ्छति एवं वयमपि सत्कर्मभिर्भवदैश्वर्यं कामयामहे अतः ( विशे, आपवस्य ) सन्तानरूपप्रजां रक्षतु ॥

पदार्थ—हे परमात्मन् ! आप हमको ( अजीतिम् ) अजयभाव देकर ( पवस्व ) पवित्र करें । ( दिवः ) द्युलोकसे ( न ) जिस प्रकार ( अन्हाम् ) आदित्यकी ( सर्गाः ) रश्मियें (अससृग्रम्) प्रचार पाती हैं इसी प्रकार परमात्माकी ज्योतिमें प्रकाशरूप परमात्मासे प्रचार पाती हैं । और ( न ) जिस प्रकार धीरः, धीर ( राजा ) प्रजाका स्वामी ( मित्रम् ) मित्ररूप प्रजाको ( न प्रमिनाति ) नहीं मारता इसी प्रकार परमात्मा सदाचारी लोगों को ( न प्रमिनाति ) नहीं मारता, और ( न ) जिस प्रकार (यतानः) यत्नशील ( पुत्रः ) पुत्र ( क्रतुभिः ) यज्ञोंके द्वारा (पितुः) पिताके ऐश्वर्य्य को चाहता है इसी प्रकार हम लोग आपके ऐश्वर्य्यको सत्कर्मों द्वारा चाहते हैं । इस लिये ( विशे ) सन्तानरूप प्रजा को ( आपवस्व ) आप पवित्र करें ।

भावार्थ—जो लोग परमात्मासे सन्तानोंकी शुद्धिकी प्रार्थना करते हैं परमात्मा उनकी सन्तानोंको अवश्यमेव शुद्धि प्रदान करता है।

प्र ते धारा मधुमतीरसृग्र-
न्वारान्यत्पूतो अत्येष्यव्यान् ।
पवमान पवसे धाम गोनां
जज्ञानः सूर्यमपिन्वो अर्कैः ॥ ३१ ॥

प्र । ते । धाराः । मधुऽमतीः । असृग्रन् । वारान् । यत् । पूतः । अतिऽएषि । अव्यान् । पवमान । पवसे । धाम । गोनां । जज्ञानः । सूर्यं । अपिन्वः । अर्कैः ॥

पदार्थः—(पवमान) हे सर्वपावक ! भवान् (गोनाम्, धाम) सर्वज्योतिषामाश्रयः (जज्ञानः) आविर्भवन् (अर्कैः, सूर्यं, आपिन्वः) स्वाकिरणैः सूर्यं पुष्णाति (ते, धाराः) भवदानन्दवीचयः (मधुमतीः) मधुराः (यत्) यदा (पूतः) स्वपवित्रभावयुक्तः (अव्यान्, अत्येषि) राक्षितव्यपदार्थान् प्राप्नोति (प्रासृग्रन्) तदा ते धाराः विविधभावान् जनयन्ति (वारान्) वरणीयपदार्थांश्च (पवसे) पवित्रयति भवान् ।

पदार्थ—(पवमान) हे सबको पवित्र करनेवाले परमात्मन् ! आप (गोनाम्) सब ज्योतियोंका (धाम) निवासस्थान है और (जज्ञानः) आप अपने अविर्भावसे (अर्कैः) किरणोंके द्वारा (सूर्यम्, सूर्यको (आपिन्त्रः) पुष्ट करते हैं और (ते धाराः) तुम्हारे आनन्दकी लहरें (मधुमतीः) मीठी हैं, और (यत्) जब (पूतः) अपने पवित्रभावसे

( अव्यान ) रक्षायुक्त पदार्थोंको ( अत्येषि ) प्राप्त होते हो तव तुम्हारी उक्तधारायें ( प्रासृग्रन ) अनन्तप्रकारके भावोंको उत्पन्न करती हैं, और आप ( वारान् ) वरणीय पदार्थोंको ( पवसे ) पवित्र करते हैं ॥

भावार्थ—इस मंत्रमें परमात्माकी ज्योतियोंका वर्णन है अर्थात् परमात्माकी दिव्य ज्योतियां सब पदार्थोंको पवित्र करती हैं ।

कनिक्रदुदनु पन्थामृतस्य
शुक्रो वि भास्यमृतस्य धाम ।
स इन्द्राय पवसे मत्सरवान्हिन्वानो
वाचं मतिभिः कवीनाम् ॥ ३२ ॥

कनिक्रदत् । अनु । पंथां । ऋतस्य । शुक्रः । वि । भासि । अमृतस्य । धाम । सः । इंद्राय । पवसे । मत्सरऽवान् । हिन्वानः । वाचं । मतिऽभिः । कवीनां ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! ( ऋतस्य, पन्थाम् ) सत्यस्य मार्गं ( कनिक्रदत् ) उपदिशन् ( शुक्रः, विभासि ) बलस्वरूपो भवान् विराजते ( अमृतस्य, धाम ) मोक्षस्थानं च भवान् ( सः ) सपूर्वोक्तोभवान् ( इन्द्राय, पवसे ) कर्मयोगिनं पुनाति ( मत्सरवान् ) आनन्दस्वरूपः ( कवीनां, वाचम् ) मेधावि वाणीं ( मतिभिः, हिन्वानः ) स्वज्ञानैः प्रेरयन् ( पवसे ) पावित्रयति ।

पदार्थ— हे परमात्मन् ! ( ऋतस्य ) सच्चाईके ( पन्थाम् ) रास्ते-

का (कानिक्रदत्) उपदेश करते हुए (शुक्रः) बलस्वरूप आप (विभासि) प्रकाशमान हो रहे हो, तुम (अमृतस्य, धाम) अमृतके धाम हो (सः) उक्त-गुणसम्पन्न आप (इन्द्राय) कर्मयोगीको (पवसे) पवित्र करते हैं, (मत्सरवान्) आप आनन्दस्वरूप हैं, (कवीनाम्) मेधावी पुरुषोंकी (वाचम्) वाणीको (मतिभिः) अपने ज्ञानों द्वारा (हिन्वानः) प्रेरणा करते हुए (पवसे) पवित्र करते हैं।

भावार्थ—जो लोग ज्ञानयोगी व कर्मयोगी हैं परमात्मा उनके उद्योगको अवश्यमेव सफल करता है॥

दि॒व्यः सु॑प॒र्णोऽव॑ चक्षि सोम॒
पिन्व॒न्धाराः॒ कर्म॑णा दे॒ववी॑तौ ।
एन्दो॑ विश क॒लशं॑ सोम॒धानं॒
क्रन्द॑न्निहि॒ सूर्य॒स्योप॑ र॒श्मिम् ॥ ३३ ॥

दि॒व्यः । सु॒ऽप॒र्णः । अव॑ । च॒क्षि॒ । सो॒म॒ । पिन्व॑न् । धाराः॑ । कर्म॑णा । दे॒वऽवी॑तौ । आ । इ॒न्दो॒ इति॑ । वि॒श॒ । क॒लश॑म् । सो॒म॒ऽधान॑म् । क्रन्द॑न् । इ॒हि॒ । सूर्य॑स्य । उप॑ । र॒श्मिम् ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! भवान् (दिव्यः) दिव्यस्वरूपः (सुपर्णः) चेतनः (अवचक्षि) मां साधूपदिशतु (सोम) हे सौम्य ! (देववीतौ) देवानां यज्ञे (कर्मणा, पिन्वन्) साधु रक्षया पोषयन् (धाराः) स्वकृपादृष्ट्या पोषयतु (इन्दो) हे प्रकाशस्वरूप ! भवान् (सोमधानम्) सौम्यगुणानां धारकः (कलशं,

विश ) अन्तःकरणं प्रविशतु ( सूर्यस्य, रश्मिम् ) ज्ञानकरान् ( क्रन्दन् ) उपदिशन् ( उप, एहि ) प्राप्नोतु ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! आप ( दिव्यः ) दिव्यस्वरूप हैं ( सुपर्णः ) चेतन हैं ( अवचक्षि ) आप हमको सदुपदेश करें, ( सोम ) हे सोम ! ( देववीतौ ) देवताओंके यज्ञमें ( कर्मणा ) ( पिन्वन् ) पुष्ट करते हुए आप ( धाराः ) अपनी कृपामयी दृष्टिसे पुष्ट करें, ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन ! आप ( सोमधानम् ) सोमगुणके धारण करनेवाले ( कलशम् ) अन्तःकरण को ( विश ) प्रवेश करें । और ( सूर्यस्य रश्मिम् ) ज्ञानकी रश्मियोंका ( क्रन्दन् ) उपदेश करते हुए ( उप, एहि ) आकार प्राप्त हों ।

भावार्थ—इस मंत्रमें परमात्माके स्वरूपका वर्णन किया है कि परमात्मा स्वतः ज्ञानस्वरूप है अर्थात् स्वतःप्रकाश है ।

तिस्रो वाचं ईरयति प्र
वह्निर्ऋतस्यं धीतिं ब्रह्मणो मनीषाम् ।
गावो यन्ति गोपतिं पृच्छमानाः
सोमं यन्ति मतयो वावशानाः ॥ ३४ ॥

तिस्रः । वाचः । ईरयति । प्र । वह्निः । ऋतस्यं । धीतिं । ब्रह्मणः । मनीषां । गावः । यंति । गोऽपतिं । पृच्छमानाः । सोमं । यंति । मतयः । वावशानाः ॥

पदार्थः—( वह्निः ) सर्वप्रेरकः परमात्मा ( तिस्रोवाचः ) त्रिप्रकारा वाणीः ( प्रेरयति ) प्रेरिताः करोति साच वाणी

( ऋतस्य, धीतिम् ) सत्यताया धारिका ( ब्रह्मणः ) शब्दब्रह्मरूपवेदानां ( मनीषाम् ) मनोरूपा एवंभूतां वाचं प्रेरयति ( गोपतिम् ) यथा तेजोधिपं सूर्यम् ( गावः, यन्ति ) किरणाः प्राप्नुवन्ति इत्थं हि ( वावशानाः ) कामयमानाः ( पृच्छमानाः ) जिज्ञासवः ( मतयः ) मेधाविनः ( सोमं, यान्ति ) परमात्मानं प्राप्नुवन्ति ॥

पदार्थ—( वन्हिः ) ( वहतीति वन्हिः ) सर्वप्रेरकपरमात्मा ( तिस्रोवाचः ) तीन प्रकारकी वाणियोंकी ( प्रेरयति ) प्रेरणा करता है उक्तवाणी ( ऋतस्य, धीतिम् ) सचाईका धारण करनेवाली है ( ब्रह्मणः ) शब्दब्रह्मरूपवेदका ( मनीषाम् ) मनरूप है ऐसी वाणीकी उक्त परमात्मा प्रेरणा करता है, ( गोपतिम् ) जिसतरह प्रकाशोंके पति सूर्य्यको ( गावः ) किरणें ( यन्ति ) प्राप्त होती हैं, इसीप्रकार ( वावशानाः ) कामनावाले जिज्ञासु ( पृच्छमानाः ) जिनको ज्ञानकी जिज्ञासा है। वैसे ( मतयः ) मेधावी लोग ( सोमम् ) परमात्माको ( यन्ति ) प्राप्त होते हैं।

भावार्थ—जो लोग अपने शील को बनाते हैं अर्थात् सदाचारी बनकर परमात्मपरायण होते हैं परमात्मा उन्हें अवश्यमेव अपने ज्ञानसे प्रदीप्त करता है।

सोमं गावो धेनवो वावशानाः
सोमं विप्रा मतिभिः पृच्छमानाः ।
सोमः सुतः पूयतेअज्यमानः
सोमे अर्कास्त्रिष्टुभः सं नवन्ते ॥ ३५ ॥ १७ ॥

सोमं । गावः । धेनवः । वावशानाः । सोमं । विप्राः ।

मतिऽभिः । पृच्छमानाः । सोमः । सुतः । पूयते । अज्यमानः । सोमे । अर्काः । त्रिऽस्तुभः । सं । नवंते ॥

पदार्थः—( सोमम् ) उक्तपरमात्मानम् ( गावोधेनवः ) ज्ञानमयवाचः ( वावशानाः ) वाञ्छन्ति ( सोमम् ) तमेव परमात्मानम् ( विप्राः ) मेधाविजनाः ( मतिभिः ) ज्ञानैः ( पृच्छमानाः ) जिज्ञासन्ते ( अज्यमानः ) उपासितः ( सुतः ) आविर्भूतः ( सोमः ) परमात्मा ( पूयते ) साक्षात्क्रियते ( सोमे ) तस्मिन्परमात्मनि ) ( त्रिष्टुभः ) कर्मोपासनाज्ञानविषयास्त्रिप्रकारा अपि वाचः ( अर्काः ) याश्च परमात्मनोऽर्चिकाः ताः ( संनवन्ते ) संगता भवन्ति ॥

पदार्थ—( सोमम् ) उक्तपरमात्माकी ( गावो, धेनवः ) ज्ञानरूपवाणियें इच्छा करती हैं, ( सोमम् ) उक्तपरमात्माकी ( विप्राः ) मेधावीलोग ( मतिभिः ) ज्ञाना द्वारा ( पृच्छमानाः ) जिज्ञासा करते हैं ( अज्यमानः ) उपासना किया हुआ ( सुतः ) आविर्भावको प्राप्त हुआ ( सोमः ) परमात्मा ( पूयते ) साक्षात्कार किया जाता है ( सोमे ) उक्तपरमात्मामें ( त्रिष्टुभः ) कर्म, उपासना, ज्ञानरूप तीनों प्रकारकी वाणियें ( अर्काः ) जो परमात्माकी अर्चना करनेवाली हैं, वे ( संनवन्ते ) सङ्गत होती हैं ॥

भावार्थ—कर्म, उपासना, तथा ज्ञान तीनो प्रकारके भावोंको वर्णन करनेवाली वेदरूपी वाणियें एकमात्र परमात्मामें ही संगत होती हैं अथवा यों कहो कि जिसप्रकार सब नदियें समुद्रकी ओर प्रवाहित होती हैं इसी प्रकार वेदरूपी वाणियें परमात्मारूपी समुद्रकी शरण लेती हैं ।

एवा नः सोम परिषिच्यमानः

आ प॑वस्व पू॒यमा॑नः स्व॒स्ति ।
इन्द्र॒मा वि॑श बृह॒ता रवे॑ण
व॒र्धया॒ वाचं॑ ज॒नया॒ पुर॑न्धिम् ॥ ३६ ॥

ए॒व । नः॒ । सो॒म॒ । प॒रि॒ऽसि॒च्यमा॑नः । आ । प॒व॒स्व॒ । पू॒यमा॑नः । स्व॒स्ति । इंद्रं॑ । आ । वि॒श॒ । बृ॒ह॒ता । रवे॑ण । व॒र्धयं॑ । वाचं॑ । ज॒नयं॑ । पुरं॑ऽधिं ॥

**पदार्थः**—( सोम ) हे परमात्मन् ! ( परिषिच्यमानः ) उपास्यमानो भवान् ( नः ) अस्मान् ( आपवस्व ) पवित्रयतु ( पूयमानः ) शुद्धस्वरूपोभवान् ( स्वस्ति ) मङ्गलवाचा कल्याणं करोतु ( इन्द्रम् ) कर्मयोगिनम् ( आविश ) आगत्य प्रविशतु ( बृहता, रवेण ) महदुपदेशेन ( वर्धय ) तं समुन्नयतु ( पुरन्धिम् ) ज्ञानप्रदाम् ( वाचम् ) वाणीम् ( जनय ) तस्मिन्नुत्पादयतु ।

**पदार्थ**—( सोम ) हे परमात्मन् ! ( परिषिच्यमानः ) उपासना किये हुए आप ( नः ) हमको ( आपवस्व ) पवित्र करें, और ( पूयमानः ) शुद्धस्वरूप आप ( स्वस्ति ) मङ्गलवाणीसे हमारा कल्याण करें, और ( इन्द्रम् ) कर्मयोगीको ( आविश ) आकर प्रवेश करें तथा ( बृहतारवेण ) बड़े उपदेशसे उसको ( वर्धय ) बढ़ाएं और ( पुरन्धिम् ) ज्ञानके देनेवाली ( वाचम् ) वाणीको ( जनय ) उसमें उत्पन्न करें ॥

**भावार्थ**—जो लोग उपासना द्वारा परमात्माके स्वरूपका साक्षात्कार करते हैं परमात्मा उन्हें अवश्यमेव शुद्ध करता है ।

आ जागृविर्विप्र ऋता मतीनां
सोमः पुनानो असदच्चमूषु ।
सपन्ति यं मिथुनासो निकामा
अध्वर्यवो रथिरासः सुहस्ताः ॥ ३७ ॥

आ । जागृविः । विप्रः । ऋता । मतीनां । सोमः । पुनानः । असदत् । चमूषु । सपंति । यं । मिथुनासः । निऽकामाः । अध्वर्यवः । रथिरासः । सुऽहस्ताः ॥

पदार्थः—( चमूपु ) सर्वविधवलानि ( पुनानः ) पवित्रयन् ( सोमः ) सौम्यगुणः परमात्मा ( मतीनाम् ) मेधाविनां हृदि ( आसदत् ) विराजते सच ( ऋता ) सत्यः ( विप्रः ) सर्वज्ञः ( जागृविः ) ज्ञानस्वरूपश्चास्ति ( यम् ) यं परमात्मानम् ( मिथुनासः ) कर्मयोगिज्ञानयोगिनौ ( निकामाः ) यौच निष्कामकर्माणौ ( अध्वर्यवः ) अहिंसाव्रतं धारयन्तौ च ( रथिरासः ) ज्ञानशील एकः ( सुहस्ताः ) कर्मशीलो द्वितीयः तौ प्राप्नुतः ।

पदार्थ—( चमूषु ) सब प्रकारके बलोंको ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ ( सोमः ) सोमरूप परमात्मा ( मतीनाम् ) मेधावीलोगोंके हृदयमें ( आसदत् ) विराजमान होता हैं, वह परमात्मा ( ऋता ) सत्यस्वरूप है, ( विप्रः ) मेधावी है ( जागृविः ) ज्ञानस्वरूप है ( यम् ) जिस परमात्माको (मिथुनासः) कर्मयोगी और ज्ञानयोगी (निकामाः) जो निष्कामकर्म करनेवाले हैं, और ( अध्वर्यवः ) अहिंसारूपी व्रतको धारण किये हुए हैं, ( रथिरासः ) ज्ञानी और ( सुहस्ताः ) कर्मशील हैं, वे प्राप्त होते हैं ।

भावार्थ—उक्त विशेषणों वाले ज्ञानयोगी और कर्मयोगी परमात्माको प्राप्त होते हैं ।

स पुनान उप सूरे न धातोभे
अप्रा रोदसी वि ष आवः ।
प्रिया चिद्यस्य प्रियसास ऊती स तू
धनं कारिणे न प्र यंसत् ॥ ३८ ॥

सः । पुनानः । उप । सूरे । न । धाता । आ । उभेइति । अप्राः । रोदसी इति । वि । सः । आवरित्यावः । प्रिया । चित् । यस्य । प्रियसासः । ऊती । सः । तु । धनं । कारिणे । न । प्र । यंसत् ॥

पदार्थः—( पुनानः ) सर्वं पावयन् ( सः, सोमः ) सपरमात्मा ( व्यावः ) अज्ञानं नाशयति ( न ) यथा ( उभे,-रोदसी ) द्यावापृथिव्योर्मध्ये ( सूरे ) सूर्येआश्रयभूते ( धाता ) कालो निवसति एवंहि सर्वेलोकाः परमात्मानमाश्रित्य तिष्ठन्ति ( आप्राः ) सच परमात्मा सर्वत्र पूरितः ( चित ) अथच ( यस्य, प्रियाः ) यस्य प्रेमधाराः ( प्रियसासः ) अत्यन्त प्रियाः ( ऊती ) जगद्रक्षायै प्रचारं लभन्ते ( सः, सोमः ) सपरमात्मा ( धनम् ) ऐश्वर्यं मह्यं ददातु ( न ) यथा ( कारिणः ) धनस्वामी स्वभृत्याय ( प्रयंसत ) ददाति एवं परमात्मा मह्यमपि प्रयच्छतु ।

पदार्थ—( ससोमः ) वह उक्त परमात्मा अज्ञानोंको ( व्यावः ) नाश करता है ( न ) जिस प्रकार ( उभे रोदसी ) द्युलोक और पृथिवी-लोकके मध्यमें ( सूरे ) सूर्य्यके आश्रित ( धाता ) कालनिवास करता है, इसी प्रकार सम्पूर्णलोक लोकान्तर परमात्माको आश्रय कर स्थिर होते हैं, इसी प्रकार परमात्मा ( आभाः ) लोकलोकान्तरोंका प्रचार करता है ( चित् ) और ( सत्य ) जिस परमात्माके ( प्रियाः ) प्रेममय धाराएं ( प्रियसासः ) जो अत्यन्त प्रिय हैं ( ऊती ) जगद्रक्षाके लिये प्रचार पाती हैं ( सः ) वह ( सोमः ) परमात्मा हमको ऐश्वर्य्य प्रदान करे ( न ) जैसे कि धनका स्वामी ( कारिणे ) अपने भृत्यके लिये ( धनम् ) धनको ( प्रयंसत् ) देता है इसी प्रकार परमात्मा हमको धन प्रदान करे

भावार्थ—अविद्यान्धकारको परमात्मारूपी सूर्य्य ही निवृत्त करता है भौतिकप्रकाश उस अन्धकारके निवृत्त करनेके लिये समर्थ नहीं होता ।

स वर्धिता वर्धनः पूयमानः सोमो
मीढ्वाँ अभि नो ज्योतिषावीत् ।
येना नः पूर्वे पितरः पदज्ञाः
स्वर्विदो अभि गा अद्रिमुष्णन् ॥ ३९ ॥

सः । वर्धिता । वर्धनः । पूयमानः । सोमः । मीढ्वान् । अभि । नः । ज्योतिषा । आवीत् । येन । नः । पूर्वे । पितरः । पदऽज्ञाः । स्वःऽविदः । अभि । गाः । अद्रिं । उष्णन् ॥

पदार्थः—( सः ) परमात्मा ( वर्धिता ) सर्वेषां वर्धकः ( वर्धनः ) स्वयं च वर्धमानः ( पूयमानः ) शुद्धः ( सोमः )

सौम्यस्वभावः ( मीढ्वान् ) सर्वकामनाना वर्षुकः सः ( नः ) अस्माकम् ( ज्योतिषा ) ज्ञानैः ( अभ्यावीत् ) रक्षा करोतु ( येन ) येन परमात्मना ( नः, पूर्वे, पितरः ) मम प्रथमसृष्टे ज्ञानिनः ( पदज्ञाः ) पदपदार्थज्ञानवन्तः ( स्वर्विदः ) स्वतन्त्र-सत्ताज्ञाः ( अद्रिम्, उष्णन् ) चित्तवृत्तिं निरुन्धन् ( अभि, गाः ) ज्ञानं लक्ष्यीकृत्य तं सोमम् उपासतेस्म तेनैव भावेन वयमपि तमुपासीमहि ॥

पदार्थ—( सः ) वह परमात्मा ( वर्धिता ) सबको बढानेवाला है ( वर्धनः ) स्वयं वर्धमान है ( पूयमानः ) शुद्धस्वरूप है ( सोमः ) सौम्यस्व-भाव है, ( मीढ्वान् ) सबकामनाओंकी वृष्टि करता है. वह ( नः ) हमारी ( ज्योतिषा ) अपने ज्ञान द्वारा ( अभ्यावीत् ) रक्षा करे, और ( येन ) जिस परमात्मा से ( नः ) हमारे ( पूर्वे ) प्रथम सृष्टिके ( पितरः ) ज्ञानी लोग ( पदज्ञाः ) पदपदार्थके जाननेवाले ( स्वर्विदः ) स्वतन्त्रसत्ताके जाननेवाले ( अद्रिमुष्णन् ) अपनी चित्तवृत्तिका निरोध करते हुए ( अभिगाः ) ज्ञानको लक्ष्य बनाकर उक्त परमात्माकी उपासना करते थे उसीभावसे हम भी उक्त परमात्माकी उपासना करें ।

भावार्थ—जिसप्रकार पूर्वजलोग परमात्माकी उपासना करते थे उसीप्रकारकी उपासनाओंका विधान इस मंत्रमें किया गया है तात्पर्य्य यह है कि " सूर्य्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् " इत्यादि मंत्रोंमें जो इसे सृष्टिप्रवाहरूपसे वर्णन किया है उसी भावको यहां प्रकारान्तरसे वर्णन किया है ।

अक्रान्त्समुद्रः प्रथमे विधर्मञ्जन-
यन्प्रजा भुवनस्य राजा ।

वृषा पवित्रे अधि सानौ अव्ये
बृहत्सोमो वावृधे सुवान इन्दुः ॥ ४० ॥ १८ ॥

अक्रान् । समुद्रः । प्रथमे । विऽधर्मन् । जनयन् । प्रऽजाः । भुवनस्य । राजा । वृषा । पवित्रे । अधि । सानौ । अव्ये । बृहत् । सोमः । ववृधे । सुवानः । इन्दुः ॥

**पदार्थः**—( समुद्रः ) सम्यग्भूतद्रवणाधारः परमात्मा ( भुवनस्य ) लोकस्य ( राजा ) स्वामी ( प्रथमे, विधर्मन् ) नानाधर्मवति प्रथमान्तरिक्षे ( प्रजाः, जनयन् ) प्रजा उत्पादयन् ( अक्रान् ) सर्वोपरि विराजते ( इन्दुः ) स प्रकाशस्वरूपः ( सोमः ) परमात्मा ( सुवानः ) सर्वस्य जनयिता ( बृहत् ) सर्वमहान् ( वृषा ) कामनाप्रदः ( अव्ये, सानौ ) रक्षायुक्ते ब्रह्माण्डस्य उच्चशिखरे ( पवित्रे ) शुद्धे ( अधिवावृधे ) सर्वव्यापकरूपेण विराजते ।

**पदार्थ**—( सम्यग्द्रवन्ति गच्छन्ति भूतानि यस्मात्स समुद्रः ) परमात्मा । उससे सब भूतोंकी उत्पत्ति स्थिति और प्रलय होता है इसलिये उसका नाम समुद्र है वह ( भुवनस्य ) सम्पूर्ण लोकलोकान्तरोंका ( राजा ) स्वामी परमात्मा ( प्रथमे ) पहिला ( विधर्मन् ) जो नाना प्रकारके धर्म्मोंवाला अन्तरिक्ष है उसमें ( प्रजाः ) प्रजाओंको ( जनयन् ) उत्पन्न करता हुआ ( अक्रान् ) सर्वोपरि होकर विराजमान है ( इन्दुः ) वह प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( सुवानः ) सर्वोत्पादक ( सोमः ) सोमगुणसम्पन्न ( बृहत् ) जो सब से बड़ा है, ( वृषा ) सब कामनाओंका देनेवाला है, वह ( अव्ये )

रक्षायुक्त ( पवित्रे ) पवित्रे ब्रह्माण्डके ( सानौ ) उच्चशिखरमें ( अधिवाद्वधे ) सर्व व्यापकरूपसे विराजमान होरहा है ।

महत्तत्सोमो महिषश्चकारापां
यद्गर्भोऽवृणीत देवान् ।
अदधादिन्द्रे पवमान ओजो-
ऽजनयत्सूर्ये ज्योतिरिन्दुः ॥ ४१ ॥

महत् । तत् । सोमः । महिषः । चकार । अपां । यत् । गर्भः । अवृणीत । देवान् । अदधात् । इंद्रे । पवमानः । ओजः । अजनयत् । सूर्ये । ज्योतिः । इंदुः ॥

पदार्थः—( इन्दुः ) स परमात्मा ( सूर्ये ) भौतिक सूर्ये ( ज्योतिः, अजनयत् ) प्रकाशमुत्पादयति ( पवमानः ) सर्वस्यपावकः सः ( इन्द्रे ) कर्मयोगिनि ( ओजः अदधात् ) ज्ञानबलं दधाति ( महिषः ) महान् ( सोमः ) परमात्मा ( तत्, महत्, चकार ) तत् महत्कार्यं करोति ( यत् ) यत् कार्यं ( अपाम् ) वाष्परूपप्रकृतेः अंशेषु ( देवान् ) सूर्यादिदिव्यपदार्थानाम् ( गर्भः ) उत्पत्तिरूपगर्भात् ( अवृणीत ) व्रियतेस्म ।

पदार्थ—( इन्दुः ) जो प्रकाशस्वरूपपरमात्मा ( सूर्ये ) भौतिक सूर्यमें ( ज्योतिः ) प्रकाशको ( अजनयत् ) उत्पन्न करता है और ( पवमानः ) सबको पवित्र करनवाला वह परमात्मा ( इन्द्रे ) कर्मयोगीके लिये ( ओजः ) ज्ञानप्रकाशरूपी बल ( अदधात् ) धारण कराता है और ( महिषः ) महान्

( सोमः ) सोम ( तत्, महत् ) उस बड़े कामको ( चकार ) करता है ( यत् ) जो ( अपाम् ) वाष्परूपप्रकृतिके अंशोंमें ( देवान् ) सूर्यादिदिव्यपदार्थोंके ( गर्भः ) उत्पत्तिरूपगर्भसे ( अवृणीत ) वरण किया गया है।

**भावार्थ**—इस मंत्रमें परमात्माको सूर्य्यादिकोंके प्रकाशकरूपसे वर्णन किया है इसी अभिप्रायसे उपनिषद्कार ऋषियोंने परमात्माको सूर्य्यादिकोंका प्रकाशक माना है।

मत्सि वायुमिष्टये राधसे च
मत्सि मित्रावरुणा पूयमानः ।
मत्सि शर्धो मारुतं मत्सि देवान्मत्सि
द्यावापृथिवी देव सोम ॥ ४२ ॥

मत्सि । वायुं । इष्टये । राधसे । च । मत्सि । पूयमानः । मित्रावरुणा । मत्सि । शर्धः । मारुतं । मत्सि । देवान् । मत्सि । द्यावा पृथिवी इति । देव । सोम ॥

**पदार्थः**—( पूयमानः ) सशुद्धस्वरूपः परमात्मा ( मित्रा-वरुणा ) अध्यापकोपदेशकान् ( राधसे ) धनाय ( मत्सि ) उत्साहयति ( वायुं, च ) कर्मयोगिनं च ( इष्टये ) यज्ञाय ( मत्सि ) उत्साहयति ( मारुतम् ) विद्वद्गणं ( शर्धः ) बलाय ( मत्सि ) उत्साहयति ( देवान् ) विदुषः ( द्यावापृथिवी ) द्युलोकपृथिवीलोकयोः विद्यायै ( मत्सि ) उत्साहयति ( देव )

हे दिव्यस्वरूप ! ( सोम ) परमात्मन् ! ( मत्सि ) एवं सर्वान् स्वोपासकान् उत्साहयति भवान् ॥

पदार्थ—( पूयमानः ) वह शुद्धस्वरूप परमात्मा ( मित्रावरुणा ) अध्यापक और उपदेशकको ( राधसे ) धनके लिये ( मत्सि ) उत्साहित करता है ( च ) और ( वायुम् ) कर्मयोगीको ( इष्टये ) यज्ञादिकर्मोंके लिये ( मत्सि ) उत्साहित करता है, और ( मारुतम् ) विद्वानोंके गणको ( शर्धः ) बलके लिये ( मत्सि ) उत्साहित करता है और ( देवान् ) विद्वानोंको ( द्यावापृथिवी ) द्युलोक और पृथिवीलोककी विद्याके लिये ( मत्सि ) उत्साहित करता है ( देव ) उक्त दिव्यस्वरूप (सोम) सर्वोत्पादक परमात्मन् ! आप उक्तप्रकारसे पूर्वोक्त अधिकारियोंको ( मत्सि ) उत्साहित करतेहैं ।

भावार्थ—परमात्मा उद्योगियोंके हृदयमें सर्वदा उत्साह उत्पन्न करता है जिसप्रकार सूर्य्य चक्षु वाले लोगोंके प्रकाशक है इसीप्रकार अन उद्योगी परमालसियोंके लिये परमात्मा उद्योगदीपक नहीं ।

ऋजुः पंवस्व वृजिनस्यं हन्ता-
पामींवां बाधंमानो मृधंश्च ।
अभिश्रीणन्पयः पयंसाभि गोना-
मिन्द्रस्य त्वं तवं वयं सखांयः ॥ ४३ ॥

ऋजुः । पवस्व । वृजिनस्यं । हंता । अपं । अमींवां । बाधंमानः । मृधंः । च । अभिऽश्रीणन् । पयंः । पयंसा । अभि । गोनां । इंद्रस्य । त्वं । तवं । वयं । सखांयः ॥

पदार्थः—( ऋजुः ) सरलस्वभावोभवान् ( वृजिनस्य, हन्ता ) अज्ञाननाशकः ( अमीवां ) व्याधिं ( बाधमानः ) अपसारयन् ( मृधः, च ) दुष्टहिंसकांश्च अपसारयन् ( गोनाम् ) इन्द्रियाणाम् ( पयसा ) तर्पकवृत्त्या ( पयः ) ज्ञानं लक्ष्यीकृत्य ( अभिश्रीणन् ) भवान् लक्ष्यीक्रियते ( त्वं ) भवान् ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगिनः मित्रमस्ति अतः ( वयं, तव, सखायः ) वयमपि भवतो मित्रतां वाञ्च्छामि ( पवस्व ) अस्मान्पुनातु भवान् ।

पदार्थ—( ऋजुः ) शान्तभावसे शासन करनेवाले आप ( वृजिनस्य ) अज्ञानरूप वृजिन दोषके ( हंता ) हनन करनेवाले हैं, ( अमीवां ) सवप्रकारकी व्याधियोंको ( अपसारय ) दूर करें, ( च ) और ( मृधः ) दुष्ट हिंसकोंको ( बाधमानः ) दूर करते हुए आप ( गोनाम् ) इन्द्रियोंकी ( पयसा ) तृप्तिकारकवृत्तिद्वारा ( पयः ) ज्ञानको लक्ष्य करके ( अभिश्रीणन् ) आप लक्ष्य बनाए जाते हैं ( त्वम् ) आप ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगीके मित्र हैं इसलिये ( वयं, तव, सखायः ) तुम्हारी मैत्री हम चाहते हैं ॥

भावार्थ—इस मन्त्रमें सब दुःखोंके दूर करनेवाले परमात्मासे दुःखनिवृत्तिकी प्रार्थना है, अर्थात् आध्यात्मिक आधिभौतिक तथा आधिदैविक उक्त तीनोंप्रकारके तापों की निवृत्ति परमात्मासे कथन की गयी है । सायणाचार्य्य 'ऋजुः पवस्व' के अर्थ यहां सोमरसके सीधा होकर बहनेके करते हैं । अर्थात् क्षर के करते हैं सो (पूञ् पवने) धातुके सर्वत्र अयुक्त है ।

मध्वः सूदं पवस्व वस्व उत्सं वीरं
च न आ पवस्वा भगं च ।

स्वदस्वेन्द्राय पवमान इन्दो रयिं
च न आ पवस्वा समुद्रात् ॥ ४४ ॥

मध्वः । सूदं । पवस्व । वस्वः । उत्सं । वीरं । च । नः ।
आ । पवस्व । भगं । च । स्वदस्व । इंद्राय । पवमानः ।
इंदो इति । रयिं । च । नः । आ । पवस्व । समुद्रात् ॥

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपभगवन् ! भवान् ( मध्वः, सूदम् ) माधुर्यरसान् ( पवस्व ) मह्यं ददातु ( वस्वः ) धनस्य ( उत्सम् ) उपयोगिनमैश्वर्यं च ददातु ( वीरं, च ) वीर सन्तानं च ( नः ) अस्मभ्यम् ( आपवस्व ) संप्रददातु ( भगम् ) विविधैश्वर्यं च ददातु ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( स्वदस्व ) आनन्दं दत्त्वा ( पवमानः ) पवित्रयन् ( रयिम् ) एश्वर्यं ( समुद्रात् ) अन्तरिक्षात् ( नः ) अस्मभ्यम् ( आपवस्व ) ददातु ।

पदार्थ—( इन्दो ) प्रकाशस्वरूपपरमात्मन् ! आप ( मध्वः सूदम् ) मधुरताके रसोंको ( आपवस्व ) हमको दें ( वस्वः ) धनोंके ( उत्सम् ) उपयोगी ऐश्वर्य्योंको आप हमें दें और ( वीरम् ) वीरसन्तानोंको आप ( नः ) हमें ( आपवस्व ) दें, ( च ) और ( भगम् ) सबप्रकारके ऐश्वर्य्य आप हमें दे ( इन्द्राय ) कर्मयोगीके लिये ( स्वदस्व ) आनन्द देकर ( पवमानः ) पवित्र करते हुए ( रयिम् ) सब प्रकार के ऐश्वर्य्योंको आप (समुद्रात्) अन्तरिक्षसे ( आपवस्व ) हमको दें ।

भावार्थ—परमात्मा कर्मयोगी अर्थात् उद्योगी पुरुषोंपर प्रसन्न होकर उन्हें नाना प्रकारके ऐश्वर्य्य प्रदान करता है इसलिये पुरुषको चाहिये कि वह उद्योगी बनकर परमात्माके ऐश्वर्य्यका अधिकारी बने ।

सोमः सुतो धारयात्यो न हित्वा
सिन्धुर्न निम्नमभि वाज्यक्षाः ।
आ योनिं वन्यमसदत्पुनानः
समिन्दुर्गोभिरसरत्समद्भिः ॥ ४५ ॥

सोमः । सुतः । धारया । अत्यः । न । हित्वा । सिंधुः । न । निम्नं । अभि । वाजी । अक्षारिति । आ । योनिं । वन्यं । असदत् । पुनानः । सं । इंदुः । गोभिः । असरत् । सं । अत्ऽभिः ॥

पदार्थः—( सोमः ) सर्वोत्पादकः ( सुतः ) स्वयं सिद्धः परमात्मा ( धारया ) स्वशक्त्या ( अत्यः,न ) विद्युदिव ( हित्वा ) गतिशीलो भवन् ( सिन्धुः, न ) स्यन्दनशीलानदीव ( निम्नम् ) अधस्तात् ( वाजी ) बलाधिकः ( वन्यम् ) भक्तियुक्तम् ( योनिम् ) अन्तःकरणम् ( पुनानः ) पावयन् ( असदत् ) तिष्ठति ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपः सः ( गोभिः ) इन्द्रियवृत्तिभिः ( सम्, अद्भिः ) प्रेमप्रवाहेण अन्तःकरणसंसिञ्चनशीलाभिः ( समसरत् ) ज्ञानरूपेण व्याप्नोति ( अभ्यक्षाः ) भक्तान्रक्षति च ।

पदार्थ—सोमः सर्वोत्पादक ( सुतः ) स्वयंसिद्ध जो परमात्मा है वह ( धारया ) अपनी स्वतःसिद्ध शक्तियोंके द्वारा ( अत्यः ) विद्युत्के समान ( सम् ) भलीप्रकार ( हित्वा ) गतिशील होताहुआ ( सिन्धुः ) स्यन्दनशीलनदीके ( न ) समान ( निम्नम् ) नीचेकी ओर ( वाजी ) बलस्वरूप उक्त परमात्मा ( वन्यम् ) भक्तियुक्त ( योनिम् )

अन्तःकरणरूप स्थानको ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ ( असदत् ) स्थिर होता है, वह ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपपरमात्मा ( न ) भक्तोंके प्रति ( अभ्यक्षाः ) रक्षा करता है ( गोभिः ) इन्द्रियोंकी वृत्तियों द्वारा ( अद्भिः ) जो प्रेमके प्रवाहसे अन्तःकरणको सिञ्चित करती हैं, उनसे ( समसरत् ) ज्ञानरूपसे व्याप्त होता है ।

**भावार्थ**—इस मंत्रमें रूपकालंकारसे यह वर्णन किया है कि परमात्मा नम्रस्वभाववाले पुरुषोंको निम्नभूमिके समान सुसिञ्चित करता है ।

एष स्य ते पवत इन्द्र सोम-
श्चमूषु धीर उशते तवस्वान् ।
स्वर्चक्षा रथिरः सत्यशुष्मः कामो
न यो देवयतामसर्जि ॥ ४६ ॥

एषः । स्यः । ते । पवते । इंद्र । सोमः । चमूषु । धीरः । उशते । तवस्वान् । स्वःऽचक्षाः । रथिरः । सत्यऽशुष्मः । कामः । न । यः । देवऽयतां । असर्जि ॥

**पदार्थः**—( इन्द्र ) हे कर्मयोगिन् ! ( ते ) त्वाम् ( एषः, स्यः ) अयं परमात्मा ( पवते ) पवित्रयति ( यः, सोमः ) यः परमात्मा ( चमूषु ) सर्वविधबलेषु ( धीरः ) स्थिरः ( उशते ) कामयमानाय कर्मयोगिने च ( तवस्वान् ) बलस्वरूपः ( स्वर्चक्षाः ) सुखोपदेष्टा ( रथिरः ) गतिशीलः

( सत्यशुष्मः ) सत्यपराक्रमः ( देवयताम् ) देवत्वमिच्छता ( कामः ) कामनेव ( असर्जि ) उपदिष्टः ।

पदार्थ—(इन्द्र) हे कर्मयोगिन् ! (ते) तुम्हारे लिये ( एषः, स्यः ) वह उक्त परमात्मा ( पवते ) पवित्र करता है ( यः ) जो ( सोमः ) सौम्यस्वभाव (चमूषु) सब प्रकारके बलोंमें ( धीरः ) धीर है और (उशते) कान्तिवाले कर्मयोगीके लिये ( तवस्वान् ) बलस्वरूप है ( स्वर्चक्षाः ) सुखका उपदेष्टा ( रथिरः ) गतिस्वरूप ( सत्यशुष्मः ) सत्यरूपबलवाला और ( देवयताम् ) देवभावकी इच्छा करनेवालोंके लिये जो ( कामः ) कामनाके समान ( असर्जि ) उपदेश किया गया ।

भावार्थ—परमात्मा ही सब कामनाओंका मूल है जो लोग ऐश्वर्य्य की कामना वाले हैं उनको चाहिये कि वे कर्मयोगी और उद्योगी बनकर उससे ऐश्वर्य्योंकी प्राप्तिके अभिलाषी बनें ।

एषप्रत्नेन वयंसा पुनानास्तिरो
वर्पांसि दुहितुर्दधानः ।
वसानः शर्म त्रिवरूथमप्सु
होतेव याति समनेषु रेभन् ॥ ४७ ॥

एषः । प्रत्नेन । वयसा । पुनानः । तिरः । वर्पांसि । दुहितुः । दधानः । वसानः । शर्म । त्रिऽवरूथं । अप्ऽसु । होताऽइव । याति । समनेषु । रेभन् ॥

पदार्थः—( एषः ) अयं परमात्मा ( प्रत्नेन, वयसा ) प्राचीनैश्वर्येण ( पुनानः ) पावयन् (दुहितुः) पृथिव्याः (वर्पांसि)

रूपाणि ( तिरोदधानः ) स्वतेजसाऽऽच्छादयन् ( शर्म ) सुखम् ( वसानः ) दधानः ( त्रिवरूथम् ) त्रिगुणामपि प्रकृतिम् धारयन् ( अप्सु ) कर्मयज्ञेषु ( होता, इव ) यज्ञकर्तेव ( समनेषु ) यज्ञेषु ( रेभन् ) शब्दं कुर्वन् ( याति ) सर्वत्र व्याप्नोति ।

**पदार्थः**—( एषः ) उक्त परमात्मा (प्रत्नेन वयसा) प्राचीनैश्वर्य्यसे ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ और ( दुहितुः ) पृथिवी के (रूपांसि) रूपोंको (तिरोदधानः) अपने तेजसे आच्छादन करता हुआ (शर्म) सुखको (वसानः) धारण करता हुआ ( त्रिवरूथम् ) सत्वरजः तमोरूप तीनों गुणों वाली प्रकृतिको धारण करते हुए ( अप्सु ) कर्मयज्ञोंमें यज्ञ करने वाले ( होता, इव ) होताके समान ( समनेषु ) यज्ञोंमें ( रेभन् ) शब्दायमान होता हुआ परमात्मा ( याति ) सर्वत्र व्याप्त होरहा है ।

**भावार्थ**—जिस प्रकार होता अथवा उद्गातादि ऋत्विज लोग वेदोंका गायन करते हुए इस विविधरचनारूप विराटका वर्णन करते हैं इसी प्रकार परमात्मा स्वयं उद्गातारूप होकर वेदरूप गीतिके द्वारा चराचर ब्रह्माण्डों का वर्णन करता है अर्थात् प्रकृतिके तीनों गुणों द्वारा इस चराचर जगत्की विविध रचनाका हेतु एक मात्र परमात्मा ही है कोई अन्य नहीं ।

नू नस्त्वं रथिरो देव सोम
परि स्रव चम्वोः पूयमानः ।
अप्सु स्वादिष्ठो मधुमाँ ऋतावा
देवो न यः सविता सत्यमन्मा ॥४८॥

नु । नः । त्वं । रथिरः । देव । सोम । परि । स्रव । चम्वोः

पूयमानः । अप्ऽसु । स्वादिष्ठः । मधुंऽमान् । ऋतऽवा । देवः न । यः । सविता । सत्यऽमन्मा ।

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! ( देव ) दिव्यस्वरूप परमात्मन् ! ( त्वम् ) भवान् ( रथिरः ) बलस्वरूपोऽस्ति ( चम्वोः ) भुवनानि ( पूयमानः ) पावयन् ( अप्सु ) जलेषु ( मधुमान् ) मधुरं ( स्वादिष्ठः ) स्वादुतमम् रसम् ( ऋतावा ) वितरन् ( देवः, न ) दिव्यशक्तिरिव ( नु ) शीघ्रम् ( नः ) अस्मभ्यम् ( सत्यमन्मा ) सत्यस्वरूपो भवन् भवान् (परिस्रव) मदन्तःकरणे विराजताम् ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! ( देव ) दिव्यस्वरूप परमात्मन् ! ( त्वम् ) तुम ( रथिरः ) बलस्वरूप हो ( चम्वोः ) सबभुवनोंको (पूयमानः) पवित्रकरते हुए ( अप्सु ) जलोंमें ( मधुमान् ) मीठा ( स्वादिष्ठ ) स्वादुरस ( ऋतावा ) वितीर्ण करते हुए ( देवः ) दिव्यशक्तिके ( न ) समान ( नु ) शीघ्र ( नः ) हमारेलिये ( सत्यमन्मा ) सत्यस्वरूप आप हमारे अन्तःकरणमें आकर ( परिस्रव ) विराजमान हो ।

भावार्थ—इस मंत्रमें परमात्मासे स्वस्वामिभावकी प्रार्थनाकी गई अथवा यों कहो प्रेर्य और प्रेरकभावसे परमात्माकी उपासना की गई है ।

अभि वायुं वीत्यर्षा गृणानो३ऽ
भिमित्रावरुणा पूयमानः ।
अभि नरं धीजवनं रथेष्ठामभीन्द्रं
वृषणं वज्रबाहुम् ॥ ४९ ॥

अभि । वायुं । वीती । अर्ष । गृणानः । अभि । मित्रावरुणा । पूयमानः । अभि । नरं । धीऽजवनं । रथेऽस्थां । अभि । इंद्रं । वृषणं । वज्रऽबाहुं ॥

पदार्थः—( सोम ) हे परमात्मन् ! ( वायुम् ) कर्मयोगिनं ( वीती ) तृप्तये ( अभ्यर्ष ) प्राप्नोतु ( गृणानः ) उपास्यमानश्च ( मित्रावरुणा ) अध्यापकोपदेशकान् ( अभ्यर्ष ) प्राप्नोतु ( पूयमानः ) पावयन् भवान् ( धीजवनं, नरं ) कर्मयोगिपुरुषम् ( अभ्यर्ष ) प्राप्नोतु ( रथेष्ठाम् ) कर्मगत्यां स्थितं च प्राप्नोतु ( वज्रबाहुम् ) दृढभुजम् ( वृषणम् ) बलिनम् ( इन्द्रम् ) योधं च प्राप्नोतु ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! आप ( वायुम् ) ज्ञानयोगीकी ( वीती ) तृप्तिके लिये ( अभ्यर्ष ) प्राप्त हों ( गृणानः ) उपास्यमान आप ( मित्रावरुणा ) अध्यापक और उपदेशकको ( अभ्यर्ष ) प्राप्त हों, ( पूयमानः ) सबको पवित्र करते हुए आप ( धीजवनं, नरम् ) कर्म योगी पुरुषको ( अभ्यर्ष ) प्राप्त हों, ( रथेष्ठाम् ) जो कर्मोंकी गतिमें स्थिर है, उसको प्राप्त हों, ( वज्रबाहुम् ) वज्रके समान भुजाओंवाले ( इन्द्रं ) योद्धा पुरुषको ( वृषणम् ) जो बलस्वरूप है उसको प्राप्त हों ।

भावार्थ—इसमंत्र में परमात्माकी प्राप्तिके पात्र ज्ञानयोगी कर्मयोगी और शूरवीरोंका वर्णन किया है । तात्पर्य यह है कि जो पुरुष परमात्माकी कृपाका पात्र बनना चाहे उसे स्वयं उद्योगी वा कर्मयोगी अथवा शूर वीर बनना चाहिये क्योंकि परमात्मा स्वयं बलस्वरूप है इसलिये जो बलिष्ठ पुरुष हैं उसकी कृपाका पात्र बनसकते हैं अन्य नहीं ।

अभि वस्त्रा सुवसनान्यर्षाभि

धेनूः सुदुघाः पूयमानः ।
अभि चन्द्रा भर्तवे नो
हिरण्याभ्यश्वान्रथिनो देव सोम ॥ ५० ॥ २०

अभि । वस्त्रा । सुऽवसनानि । अर्ष । अभि । धेनूः । सुऽदुघाः । पूयमानः । अभि । चन्द्रा । भर्तवे । नः । हिरण्या । अभि । अश्वान् । रथिनः । देव । सोम ॥

पदार्थः—( सोम, देव ) हे दिव्यस्वरूप भगवन् ! ( नः, भर्तवे ) अस्मत्तृप्तये ( वस्त्रा, सुवसनानि ) स्वाच्छाद्यवस्त्राणि ( अभ्यर्ष ) प्रयच्छतु ( पूयमानः ) सर्वान्पावयन् ( सुदुघाः, धेनूः ) स्वर्थाः वाचः ( अभ्यर्ष ) ददातु ( चन्द्रा, हिरण्या ) आह्लादकधनं च ( अभ्यर्ष ) ददातु ( रथिनः ) वेगवतः ( अश्वान् ) वाहान् ( अभ्यर्ष ) मह्यं ददातु ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ( देव ) दिव्यस्वरूप परमात्मन् ! तृप्तिके लिये ( वस्त्रा, सुवसनानि ) शोभन वस्त्र ( अभ्यर्ष ) दें ( पूयमानः ) सबको पवित्र करते हुये आप ( सुदुघाः ) सुन्दर अर्थों से परिपूर्ण ( धेनूः ) वाणियें ( अभ्यर्ष ) हमको दें, ( चन्द्रा, हिरण्या ) आल्हादक धन आप ( नः ) हमको ( अभ्यर्ष ) दें, ( रथिनः ) वेगवाले ( अश्वान् ) घोड़े ( नः ) हमको ( अभ्यर्ष ) दें ।

भावार्थ—इस मंत्रमें पुनरपि ऐश्वर्यप्राप्तिकी प्रार्थना है कि हे परमात्मन् ! आप हमको ऐश्वर्यशाली बननेके लिये ऐश्वर्य प्रदान करें पुनः पुनः ऐश्वर्यकी प्रार्थना करना अर्थपुनरुक्ति नहीं किन्तु अभ्यास अर्थात् दृढ़ता

के लिये उपदेश है जैसा कि "आत्मा वारे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः" इत्यादिकोंमें वार २ चित्तवृत्तिका लगाना परमात्मामें कथन किया गया है इसी प्रकार यहां भी दृढ़ताके लिये उसी अर्थ का पुनः २ कथन है जो अज्ञानियोंको वेदमें पुनरुक्ति दोष प्रतीत होता है वेदमें पुनरुक्ति दोष नहीं यह केवल अज्ञानियोंकी भ्रान्ति है ।

अभी नो अर्ष दिव्या वसून्यभि
विश्वा पार्थिवा पूयमानः ।
अभि येन द्रविणमश्नवामाभ्यार्षेयं
जमदग्निवन्नः ॥ ५१ ॥

अभि । नः । अर्ष । दिव्या । वसूनि । अभि । विश्वा । पार्थिवा । पूयमानः । अभि । येन । द्रविणं । अश्नवाम । अभि । आर्षेयं । जमदग्निऽवत् । नः ॥

पदार्थः—(सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! (पूयमानः) शुद्धस्वरूपो भवान् (दिव्या, वसूनि) दिव्यधनानि (नः अभ्यर्ष) अस्मभ्यं ददातु (विश्वा, पार्थिवा) सर्वान्पार्थिवपदार्थान् (नः) अस्मभ्यं (अभि) ददातु (जमदग्निवत्) चक्षुषः दिव्यदृष्टिरिव (येन) येन सामर्थ्येन (आर्षेयम्) ऋषियोग्यम् (द्रविणं) धनम् (अश्नवाम) भुञ्जीमहि तत्सामर्थ्यम् (नः) अस्मभ्यं प्रयच्छतु ।

पदार्थ—(सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! (पूयमानः) शुद्धस्वरूप आप (दिव्या, वसूनि) दिव्यधन (नः) हमें (अभ्यर्ष) दें, (विश्वा,

पार्थिवा ) सम्पूर्ण पृथिवी सम्बन्धी धन आप ( नः ) हमें दें ( जमदग्निवत् ) चक्षुकी दिव्य दृष्टिके समान ( येन ) जिस सामर्थ्यसे हम ( आर्षेयम् ) ऋषियों के योग्य ( द्रविणम् ) धनको ( अश्नवाम ) भोग सकें वह सामर्थ्य आप ( नः ) हम को दें।

भावार्थ—इस मंत्र में परमात्मासे भोक्तृत्वशक्तिकी प्रार्थनाकी गई है तात्पर्य्य यह है कि जो पुरुष स्वामी होकर ऐश्वर्य्योंको भोग सकता है वही ऐश्वर्य्यसम्पन्न कहलाता है अन्य नहीं इसी अभिप्रायसे उपनिषदोंमें अन्नाद अर्थात् ऐश्वर्य्योंके भोक्ता होने की प्रार्थना की गई है।

अया पवा पवस्वैना वसूनि
मांश्चत्व इन्दो सरसि प्र धन्व।
ब्रध्नश्चिदत्र वातो न जूतः
पुरुमेधश्चित्तकवे नरं दात्॥ ५२॥

अया। पवा। पवस्व। एना। वसूनि। माँश्चत्वे। इंदोऽइति। सरसि। प्र। धन्व। ब्रध्नः। चित्। अत्र। वातः। न। जूतः। पुरुऽमेधः। चित्। तकवे। नरं। दात्॥

पदार्थः—( सोम ) हे परमात्मन्! (अया, पवा, पवस्व) अनया पाविकया वृष्ट्या मां पुनातु. ( एना, वसूनि ) इमानि-धनानि च ददातु ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप! ( मांश्चत्वे, सरसि ) वाण्याः समुद्रे मां ( प्रधन्व ) प्रेरयतु ततश्च सपत्कवि-त्वंनिष्पादयतु ( वातः, न ) कर्मयोगिनमिव ( जूतः ) गतिशीलं कुर्वन् ( अत्र ) उक्तज्ञान विषये ( ब्रध्नः ) प्रामाणिकम् ( चित् )

तथा ( पुरुमेधः ) बहुबुद्धिम् सम्पादयतु ( चित् ) तथा (तकवे) संसारगतौ ( नरम् ) कर्मयोगिनम् सन्तानम् ( दात् ) ददातु मह्यम् ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! ( अया ) इस ( पवा ) पवित्र करनेवाली वृष्टिसे ( पवस्व ) आप हमको पवित्र करें ( एना ) यह ( वसूनि ) धन आप हमको दें, ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( माँश्चत्वे, सरसि ) वाणीके समुद्रमें आप हमको ( प्रधन्व ) प्रेरणा करके स्नातक बनाएं, और ( वातः ) कर्मयोगीके ( न ) समान ( जूतः ) गतिशील बनाते हुए आप ( अत्र ) उक्त विज्ञान विषयमें ( ब्रध्नः ) प्रामाणिक ( चित् ) और ( पुरुमेधः ) बहुत बुद्धिवाला बनाएं ( चित् ) और ( तकवे ) संसारकी गतिमें ( नरम् ) कर्मयोगी सन्तान ( दात् ) मुझे दें ।

भावार्थ—जो लोग उक्त प्रकारसे शक्तिसम्पन्न होनेकी ईश्वर से प्रार्थना करते हैं परमात्मा उन्हें अवश्यमेव ऐश्वर्य्यसम्पन्न बनाता है ।

उत नं एना पंवया पंवस्वाधिं
श्रुते श्रवाय्यस्य तीर्थे ।
षष्टिं सहस्रां नैगुतो वसूंनि वृक्षं
न पक्वं धूनवद्रणाय ॥ ५३ ॥

उत । नः । एना । पवया । पवस्व । अधि । श्रुते । श्रवाय्यस्य । तीर्थे । षष्टिं । सहस्रा । नैगुतः । वसूनि । वृक्षं । न । पक्वं । धूनवत् । रणाय ।

पदार्थः—( उत ) तथा च ( एना, पवया ) अनया पवित्रदृष्ट्या ( श्रवाय्यस्य ) श्रवणयोग्ये ( तीर्थे ) तीर्थस्वरूपे ( श्रुते ) श्रवणे विषये ( अधिपवस्व ) अत्यन्तं पावयतु माम् येनाहम् ( नैगुतः ) शत्रोः ( षष्टिं, सहस्रा, वसूनि ) असंख्यात-धनान्यपहरन् ( पक्वम्, वृक्षम्, न ) पक्ववृक्षमिव ( रणाय ) युद्धस्थले ( धूनवत् ) शत्रूंश्चलयन् संसारे विहराणि ।

पदार्थ—( उत ) और ( एना ) इस ( पवया ) पवित्रदृष्टिसे ( श्रवाय्यस्य ) जो सबके सुननेके योग्य ( श्रुते ) श्रवण हैं और ( तीर्थे ) तीर्थस्वरूप है उसमें ( अधि ) अत्यन्त ( पवस्व ) आप हमको पवित्र करें ताकि, हम ( नैगुतः ) शत्रुओंके ( षष्टिं, सहस्रा, वसूनि ) असंख्यातधनोंको हरण करते हुए ( पक्वम् ) पके हुए ( वृक्षम् ) वृक्षके ( न ) समान ( रणाय ) रणके लिये ( धूनवत् ) उनको कँपाते हुए संसारमें यात्रा करें ॥

भावार्थ—जो लोग उक्त प्रकारसे कर्मयोगी वा उद्योगी बनते हैं परमात्मा उन्हें अवश्यमेव अविद्यारूपी शत्रुओंके हनन करनेका सामर्थ्य देता है ॥

महीमे अस्य वृषनाम शूषे
मांश्चत्वे वा पृशने वा वधत्रे ।
अस्वापयन्निगुतः स्नेहयच्चा-
पामित्राँ अपाचितो अचेतः ॥ ५४ ॥

महि । इमे इति । अस्य । वृषनाम । शूषे इति । माँश्चत्वे । वा । पृशने । वा । वधत्रे इति । अस्वापयत् । निऽगुतः ।

स्नेहयत् । च । अप । अमित्रान् । अप । अचितः । अच । इतः ॥

पदार्थः—( वधत्रे ) वधक्रिये ( पृशने ) युद्धे ( माश्चत्वे ) गतिशीलशक्त्युपयोगवति ( महि ) महति ( इमे, वृषनाम ) इमे द्वे कार्ये ( अस्य ) अस्य परमात्मनः ( शूषे ) सुखप्रदे स्तः ( निगुतः ) शत्रूणाम् ( अस्वापयत ) स्वापनम् ( च ) तथा ( अपमित्रान् ) अमित्रेभ्यः ( स्नेहयत ) स्नेह प्रदानमिति ( अचितः ) परमात्मभक्तिहीनानां नास्तिकाना (इतः) अस्मादास्तिकसमवायात ( अपाच ) अपसारणं च ॥

पदार्थ—( वधत्रे ) वध करनेवाले ( पृशने ) युद्धमें ( माँश्चत्वे ) जिनमें गतिशीलशक्तियोंका उपयोग किया जाता है उनमें ( महि ) बड़े ( इमे ) यह ( अस्य ) इस परमात्माके ( वृषनाम ) दो काम ( शूषे ) सुखकर हैं ( निगुतः ) शत्रुओंको ( अस्वापयत ) सुलादेना ( च ) और ( अपमित्रान् ) अमित्रोंको ( स्नेहयत ) स्नेह प्रदान करना ( वा ) और ( अचितः ) जो लोग परमात्माकी भक्ति नहीं करते अर्थात् नास्तिक हैं, उनको ( इतः ) इस आस्तिक समाजसे ( अपाच ) दूर करना ।

भावार्थ—इस मंत्रमें आस्तिकधर्मके प्रचार करनेके लिये अर्थात् वैदिक धर्मकी शिक्षाओंके लिये तेजस्वी भावोंका वर्णन किया है ।

सं त्री पवित्रा विततान्ये-
ष्यन्वेकं धावसि पूयमानः ।
असि भगो असि दात्रस्य दातासि
मघवा मघवद्भ्य इन्दो ॥ ५५ ॥ २१ ॥

सं । त्री । पवित्रा । विऽततानि । एषि । अनु । एकं । धावसि । पूयमानः । असि । भगः । असि । दात्रस्य । दाता । असि । मघऽवा । मघवत्ऽभ्यः । इंदो इति ॥

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! भवान् ( त्री ) त्रीन् ( विततानि, पवित्रा ) विस्तृतपदार्थान् ( समेषि ) सम्यक् प्राप्तः ( पूयमानः ) भवान् पावयंश्च ( अन्वेकम् ) प्रतिपदार्थम् ( धावसि ) गतिरूपेण विराजते च ( भगः, असि ) ऐश्वर्य्यरूपश्चास्ति ( दात्रस्य ) धनस्य ( दाता, असि ) दाताऽपि अस्ति यतो भवान् ( मघवद्भ्यः ) सर्वधनिकेभ्यः ( मघवा ) धनिकतमोऽस्ति ।

पदार्थ—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपपरमात्मन् ! आप ( त्री ) तीन ( विततानि ) विस्तृत ( पवित्रा ) पवित्र पदार्थोंको ( सम् ) भली प्रकार ( एषि ) प्राप्त हैं, और ( पूयमानः ) सबको पवित्र करते हुए ( अन्वेकम् ) प्रत्येकपदार्थमें ( धावसि ) गतिरूपसे विराजमान हैं ( भगः ) आप ऐश्वर्य्यस्वरूप ( असि ) हैं, ( दात्रस्य ) धनके ( दाता ) देनेवाले ( असि ) हैं, क्योंकि, आप ( मघवद्भ्यः ) सम्पूर्ण धनिकोंसे ( मघवा ) धनी हैं. ।

भावार्थ—परमात्मा सब ऐश्वर्य्योंका स्वामी है और सब धनिकोंसे धनी हैं इसलिये उसीकी कृपासे सब ऐश्वर्य्योंकी प्राप्ति होती है अन्यथा नहीं ।

एष विश्ववित्पवते मनीषी
सोमो विश्वस्य भुवनस्य राजा ।

द्रप्साँ ईरयन्विदथेष्विन्दुर्वि
वारमव्यं समयाति याति ॥५६॥

एषः । विश्वऽवित् । पवते । मनीषी । सोमः । विश्वस्य । भुवनस्य । राजा । द्रप्सान् । ईरयन् । विदथेषु । इन्दुः । वि । वारं । अव्यं । समया । अति । याति ॥

पदार्थः—( एषः ) अयं परमात्मा ( विश्ववित् ) सर्वज्ञः ( पवते ) पुनाति च सर्वान् ( मनीषी ) सूक्ष्मतरशक्तिप्रेरकः ( सोमः ) सर्वोत्पादकः सः ( विश्वस्य, भुवनस्य ) अखिललोकानाम् ( राजा ) प्रकाशकः ( इन्दुः ) प्रकाशमयः सः ( विदथेषु ) ज्ञानवद्यज्ञेषु ( द्रप्सान् ) ज्ञानानि ( ईरयन् ) प्रेरयन् ( अव्यम् ) रक्षार्हम् ( वारम् ) वरणीयम् पुरुषम् ( समयाति, याति ) अत्यन्तान्तिकं प्राप्नोति ।

पदार्थ—( एषः ) उक्तपरमात्मा ( विश्ववित् ) सर्वज्ञ है ( पवते ) सबको पवित्र करनेवाला है, ( मनीषी ) सूक्ष्मसे सूक्ष्म शक्तियोंका प्रेरक है, ( सोमः ) वह सर्वोत्पादकपरमात्मा ( विश्वस्य ) सम्पूर्ण ( भुवनस्य ) लोकोंका ( राजा ) प्रकाशक है ( इन्दुः ) वह प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( विदथेषु ) ज्ञानयज्ञोंमें ( द्रप्सान् ) ज्ञानोंकी ( ईरयन् ) प्रेरणा करता हुआ ( अव्यम् ) रक्षायोग्य ( वारम् ) वरणीय पुरुषको ( समयाति, याति ) अतिसंनिहित प्राप्त होता है ।

भावार्थ—जो परमात्मज्ञानके अधिकारी हैं परमात्मा उन्हींको प्राप्त होता है अन्योंको नहीं ।

दृष्टान्त है कि जिस प्रकार अंकुश आलस्य प्रमादादि दोषों को मिटाकर शिक्षा-प्रद है इसी प्रकार अध्यापक और उपदेशक शिक्षा देते हैं, इस अपूर्वत्व को न समझकर चार्वाकों का यह आक्षेप था कि जर्भरी तुर्फरी इत्यादि अनर्थक वाक्य-प्रलाप पण्डितों की बनावट है।

यह आक्षेप सर्वथा निर्मूल है, क्योंकि जर्भरी "जृभि" धातु से औणादिक प्रत्यय करने से सिद्ध किया गया है और तुर्फरी हिंसार्थक "तृफ" धातु से है, जिस के अर्थ हनन करना है, इन हेतुओं से वेद में एक भी वाक्य निरर्थक नहीं।

पर वेद का अर्थ अति गम्भीर है जो लोग इसका श्रवण मनन निदिध्यासन द्वारा अभ्यास करते हैं वही इसके तत्व को पासकते हैं अन्य नहीं, इसी अभिप्राय से यह कथन किया गया है कि:—

"अक्षण्वंतः कर्णवंतः सखायो मनोजवेष्वसमा बभूवुः" ऋग्वेद० १०-७१-७=आंख कान तथा मन वाले पुरुष ही वेद के तत्त्व को जान सकते हैं अन्य नहीं, यहां आंख कान और मन वालों से तात्पर्य्य चर्मचक्षु और स्थूल कर्णगोलक का नहीं किन्तु "दृश्यते अतीन्द्रियार्थं मनेन इत्यक्षी"= जिससे सूक्ष्म से सूक्ष्म तत्वज्ञान हो उसी का नाम यहां "अक्षी" है और श्रुति वाक्यों से श्रवण करने के साधन का नाम "कर्ण" है, और "मनोजवेषु" इस वाक्य में मन स्पष्ट है अर्थात् श्रवण, मनन और निदिध्यासन का यहां विधान है इसी वेद मन्त्र के सहारे पर "आत्मावारे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः" यह उपनिषद् वाक्य है, अस्तु-पूर्व प्रकृत यह है कि अल्पश्रुत पुरुष वेद के गम्भीर आशय को नहीं जानसकते, इसी कारण वह वेद की अपूर्वता को नहीं समझते, वेद में जैसा "हेय" तथा "उपादेय" का उपदेश है ऐसा अन्य किसी शास्त्र में नहीं पाया जाता, इसी कारण से वेद सर्वविद्याओं

का मूल है, इस चतुर्थ अध्याय में वेद ने बहुत से अपूर्व अर्थों का वर्णन किया है जिनसे वेद का गाम्भीर्य पाया जाता है, जैसाकि:—

भद्रा वस्त्रा समन्या ३ वसानो महान्कविर्निवचनानि शंसन् ।
आ वच्यस्व चम्वोः पूयमानो विचक्षणो जागृविर्देववीतौ ॥

ऋग्० ९ । ९७ । २

अर्थ— ईश्वर आस्तिक पुरुषों के यज्ञों में अपने गुणों का आविर्भाव करता है अर्थात् सब वस्तुओं के संज्ञासंज्ञिभाव का ज्ञान भी यज्ञों द्वारा होता है और महान् कवि परमात्मा यज्ञशील पुरुषों को युद्ध के उपयोगी शस्त्रों का विज्ञान प्रदान करता है, इस मन्त्र में सायणाचार्य महान् कवि के अर्थ भी जड़ सोम के ही करते हैं, जैसाकि हम पहिले भी वर्णन कर आये हैं कि इस नवम मंडल को सायणाचार्य ने सर्वत्र जड़ सोम के विषय में ही लगाया है, और उसको यहां तक पुष्ट किया है कि पूर्वोक्त मन्त्र के आगे मन्त्र तीन में "यूयं पात स्वस्तिभिः सदानः" ऋग्० ९ । ९७ । ३ इत्यादि मन्त्रों में उसी जड़ सोम को "स्वस्ति"=कल्याणदाता माना है और यहां एकबचन के स्थान में बहुबचन दिया है, वास्तव में इस मंत्र में यशस्वी परमात्मा से प्रार्थना है कि हे परमात्मन् ! आप सदैव (स्वस्ति) हमको कल्याण प्रदान करें, जैसाकि "न तस्य प्रतिमाऽस्ति यस्य नाम महद्यशः" यजु० ३२ । ३ में परमात्मा को सर्वोपरि यशस्वी वर्णन किया है, इसी प्रकार उक्त मन्त्र में भी निराकार परमात्मा के यश का वर्णन किया है ॥

जो लोग यह कहा करते हैं कि निराकार परमात्मा का यश क्या? यश तो साकार का होता है, वे लोग महर्षि व्यास रचित

"जन्माद्यस्ययतः" ब्र० सू० १ । १ । २ इस सूत्र की रचना को भूल जाते हैं अर्थात् यह नहीं जानते कि सृष्टि की उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलय का हेतु जो पुरुष है उससे बड़ा यश किसका होसकता है ॥

कई एक लोगों की यह आशंका है कि ईश्वर का निराकार होना वेद में नहीं पाया जाता, क्योंकि इन्द्र, मित्र तथा वरुणादि नाना देव वेद में हैं ? इसका उत्तर यह है कि यदि इन्द्रादि देव कोई व्यक्ति विशेष होते तो समय समय पर उनके विषय में विचार क्यों परिवर्तन होते रहते ? जो इन्द्र वेद में वीरता का देवता था वह पौराणिक समय में आकर सुकुमारता का देवता बनगया, या यों कहो कि वही इन्द्र पौराणिक समय में अप्सराओं का राजा समझा गया ।

वास्तव में अप्सरा नाम शक्तियों का है, इसी अभिप्राय से निरुक्त "उरुर्वावशोऽस्याः" निरु० ५ । १३ में लिखा है कि जिनका बहुत वशीकार हो उनका नाम उर्वश्यादि अप्सरायें थीं जो पौराणिक समय में आकर वेश्यायें समझी गईं, इस प्रकार देवतावादि शक्तियों के विषय में विचार बदल कर वेदों में साकार वा नाना देववाद का विचार पक्का होगया वास्तव में इन्द्रादि परमात्मा के नाम थे, इसी अभिप्राय से ऋग्० ४ । ७ । ३३ । १८ में लिखा है कि "इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते"= परमात्मा अपनी माया अर्थात् प्रकृति रूप शक्ति से नाना प्रकार के कार्य रूपों को प्राप्त होकर सच्चिदानन्दादि रूपों से व्याप्त होता है, इस भाव वाले सैकड़ों मंत्र वेद में पाये जाते हैं जिनमें निराकार का वर्णन है, इस विषय को हमने अन्यत्र भी अनेक स्थलों में वर्णन किया है, इसलिये यहां अधिक विस्तार की आवश्यकता नहीं, क्योंकि सायणादि साकारवाद के कट्टर

अनुयायी भाष्यकारों ने भी इन्द्र, मित्र, वरुणादि लिखकर ऋग्वेदभाष्य की भूमिका में यह स्पष्ट सिद्ध किया है कि इन्द्रादि सब निराकार परमात्मा के नाम हैं, यदि यह कहा जाय कि आकार रहित एक चिद्घन परमात्मा के नाना नाम कैसे? इसका उत्तर यह है कि जिस प्रकार एक चित् सत्ता के सत्य, ज्ञान, अनन्त यह तीन भिन्न २ नाम हैं अर्थात् (सत्य) त्रिकाला-बाध्य सत्य को कहता है जिसका तीनों कालों में नाश न हो, और अज्ञान के नाश करने वाले गुणविशेष को "ज्ञान" कहता है, एवं जिसकी कोई सीमा न हो उसको "अनन्त" शब्द वर्णन करता है, इस प्रकार जब निराकार ब्रह्म के वर्णन करने के लिये भी कई एक भिन्न २ अर्थवाची पदों की आवश्यकता है तो फिर सोम, पवमानादि नामों से परमात्मा का वर्णन किये जाने में क्या दोष है ॥

इसी अभिप्राय से वेद ने परमात्मा की सत्ता को सोमादि नामों से वर्णन किया है।

विश्वा धामानि विश्वचक्षऋभ्वसः प्रभोस्ते–
सतः परियन्ति केतवः। व्यानशिः पवसे–
सोम धर्मभिः पतिर्विश्वस्य भुवनस्य राजसि ॥

ऋग्० ९। ८६। ५

अर्थ—हे परमात्मन्! तुम्हारी शक्तियें सब धामों में व्याप्त हैं, हे सोम! (व्यानशिः) आप सर्वव्यापक होकर सम्पूर्ण संसार में ईश्वर रूप से विराजमान हैं, क्या कोई कह सकता है कि इस मंत्र में जड़सोमरस का वर्णन है और उसी को जगत् के धारण करने वाला वर्णन किया है कदापि नहीं, क्योंकि उक्त मंत्र में व्यापकता के वाचक और सर्वाधार होने के प्रतिपादक

कई शब्द पड़े हैं जिनसे निराकार ईश्वर का वर्णन यहां सोम नाम से स्पष्ट है, फिर भी सायणादि भाष्यकारों ने यहां जड़सोमरस को ही विश्व का धारण करने वाला बतलाया है, सायण की ज्यों की त्यों नकल डा० बिल्सन् और चारो वेदों के भाष्यकार ग्रिफथ साहिब ने भी की है, उक्त प्रकार वेदों के अनर्थ देखकर हमने यथार्थ अर्थ करने की चेष्टा की है।

वास्तव में वेदार्थ के परिवर्तन का कारण ब्राह्मण ग्रन्थ तथा उपनिषदों से वेदार्थ का सम्बन्ध टूट जाना है अर्थात् ब्राह्मण ग्रन्थों के मिथ्यार्थ करने के समय में जब यज्ञों के अर्थ हिंसाप्रधान ही सूझने लगे तो बौद्धधर्म का प्रचार हुआ, उस समय निर्वाणवाद की लहर ने उपनिषदर्थ को दवा दिया।

इस भारी उलट फेर के समय में जो वेदधर्म के अनुयायी भी कहलाते थे उन्होंने भी बुद्ध के सविशेषवाद की शरण लेकर वैदिकधर्म को साकारवाद का रूप देकर नाना देववादी बना दिया, इसीलिये यूरोप देश निवासी पण्डित यह कहते हैं कि ऋग्वेद का धर्म तत्त्वों के देवताओं को मानने का था, इसका खण्डन हम नवम मण्डल की भूमिका में कर चुके हैं कि:—

न तं विदाथ य इमा जजानान्यद्युष्माकमंतरं—
बभूव। नीहारेण प्रावृता जल्प्या चासुतृप—
उक्थ शासश्चरन्ति॥ ऋग्० १०। ८२। ७

केवल इस प्राणधारी शरीर की तृप्ति करने वाले और सूक्तों को गाकर पढ़ने वाले उस परमात्मा को नहीं जानसकते जिसने इस चराचर विश्व को रचा है, इत्यादि एकमात्र ईश्वर को प्रतिपादन करने वाले मंत्रों की क्या कथा ?

यदि ऋग्वेद का धर्म तत्त्वों के देवता को मानता था, इस प्रकार पूर्वोत्तर विचार करने से स्पष्ट सिद्ध होता है कि वैदिकमत में एक ईश्वरवाद है नानादेववाद नहीं।

और वह वेद का ईश्वर भी सविशेषवादियों के समान एकदेशी वा देहधारी नहीं किन्तु निराकार, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, सर्वकर्त्ता तथा सर्वनियन्ता है, जैसाकिः—

परो दिवा पर एना पृथिव्या परो देवेभिरसुरैर्यदस्ति।
कं स्विद्गर्भंप्रथमंदध्र आपो यत्र देवाः समपश्यंत विश्वे॥

ऋग्० १०।८२।५

वह परमात्मा द्युलोक और पृथिवी लोक से भी परे है उसकी सत्ता को सब देव और असुर अनुभव करते हैं उसने पहले (आपः) आकाशरूपी गर्भ को धारण किया जिससे यह सम्पूर्ण लोक लोकान्तर उत्पन्न हुए, यहां "आप" शब्द के अर्थ जल नहीं किन्तु आकाश के हैं, और इसी भाव को तैत्ति० २।१ उपनिषद्वाक्य में वर्णन किया है किः—

तस्माद्वाएतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः,
आकाशाद्वायुः वायोरग्निः अग्नेरापः॥

इस उपनिषद्वाक्य में आकाशादि क्रम से सृष्टि की उत्पत्ति वर्णन की है वही क्रम यहां है अर्थात् उपनिषत्कार ऋषि ने यह क्रम इसी वेद मंत्र से लिया है, जो लोग "आप" के अर्थ केवल जल समझते हैं और आकाश मानने से संकोच करते हैं उनको यह निम्नलिखित निरुक्त का प्रमाण पढ़ना चाहिये "आकाशं आपः" निरु० २।१० इसका अर्थ यह है कि "आकाश"

और "आप" यह दोनों एकार्थवाची शब्द हैं, इस प्रकार आकाशादि क्रम से सृष्टि को उत्पन्न करने वाले निराकार ब्रह्म के अर्थ ईश्वर हैं, किसी व्यक्ति विशेष के नहीं ॥

इति शततमं सूक्तं अष्टाविंशातितमोवर्गश्च समाप्तः

यह १०० वां सूक्त और २८ वां वर्ग समाप्त हुआ

इति श्रीमदार्य्यमुनिनोपनिबद्धे

ऋग्संहिताभाष्ये, सप्तमाष्टके

नवमे मण्डले चतुर्थोऽध्यायः

समाप्तः

# अथ पञ्चमोऽध्यायः ।

ओं विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव । यद्भद्रंतन्न आसुव ।

अथ पञ्चदशर्चस्य एकोत्तरशततमस्यसूक्तस्य—

१—३ ऋषिः—अन्धीगुः श्यावाश्विः । ४—६ ययातिर्नाहुषः । ७-९ नहुषो मानवः । १०—१२ मनुः सांवरणः । १३-१६ प्रजापतिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः—१, ६, ७,९, ११-१४, निचृदनुष्टुप् । ४, ५, ८, १५, १६ अनुष्टुप् । १० पादनिचृदनुष्टुप् । २ निचृद्गायत्री । ३ विराड् गायत्री ॥ स्वरः—१, ४-१६ गान्धारः । २, ६ षड्जः ॥

अथ परमात्मनो गुणगुणिभावेन उपासनमुपदिश्यते ।

अब परमात्माके गुणों द्वारा उसकी उपासना कथन करते हैं ।

पुरोजिती वो अन्धसः सुताय मादयित्नवे ।
अप श्वानं श्नथिष्टन सखायो दीर्घजिह्व्यम् ॥ १ ॥

पुरःऽजिती । वः । अंधसः । सुताय । मादयित्नवे । अप । श्वानं । श्नथिष्टन । सखायः । दीर्घऽजिह्व्यं ॥

पदार्थः—( सखायः ) हे याज्ञिकाः ! ( पुरोजिता ) सर्वस्य जेता ( अन्धसः ) सर्वप्रियः ( वः मादयित्नवे ) युष्माकमाह्लादको यः परमात्मा तत्स्वरुपज्ञाने यः ( श्वानम् ) विघ्नकारी तम् ( अपश्नथिष्टन ) निवारयत ( दीर्घजिह्व्यम् ) वेदमय विशालवाग्वतः परमात्मन उपासनां कुरुत यूयम् ।

पदार्थ— ( वः ) आपलोग ( पुरोजिती ) जो सब के विजेता हैं ( अन्धसः ) सर्वप्रिय ( सुताय ) संस्कृत ( मादयित्नवे ) आह्लादक परमात्मा के स्वरूपज्ञान में ( श्वानम् ) जो विघ्नकारी लोग हैं उनको ( अपश्नथिष्टन ) दूरकरें ( सखायः ) हे सब के मित्रभूत याज्ञिक लोगो ! आप ( दीर्घजिह्वयम् ) वेदरूप विशाल वाणी वाले परमात्मा की उपासना करो ( जिह्वेति वाङ्नामसुपठितम् ) नि० २ । खं० । २३ ॥

भावार्थ—परमात्मा, शब्दब्रह्म का एकमात्र कारण है इस लिये मुख्यतः करके उसी को बृहस्पति वा वाचस्पति कहा जा सकता है इसी अभिप्राय से परमात्मा के लिये बहुधा कवि शब्द आया है इस तात्पर्य से यहां परमात्मा को दीर्घजिह्व कहा है ।

यो धारया पावकया परिप्रस्यन्दते सुतः ।
इन्दुरश्वो न कृत्व्यः ॥ २ ॥

यः । धारया । पावकया । परिऽप्रस्यंदते । सुतः । इंदुः । अश्वः । न । कृत्व्यः ॥

पदार्थः—( यः ) यः परमात्मा ( पावकया, धारया ) अपवित्रतापसारकस्वसुधामयवृष्ट्या ( परिप्रस्यन्दते ) सर्वत्र परिपूर्णः ( सुतः ) स्वसच्चिदानन्दस्वरूपेण देदीप्यमानश्च ।

( कृत्व्यः ) गतिशीलः सः ( इन्दुः ) सर्वव्यापकः परमात्मा ( अश्वः, न ) विद्युदिव सर्वत्र स्वसत्तया परिपूर्णः ।

**पदार्थ**—( यः ) जो परमात्मा ( पावकया, धारया, ) अपवित्रताओं को दूरकरनेवाली अपनी सुधामयी वृष्टिमे ( परिप्रस्यन्दते ) सर्वत्र परिपूर्ण है ( सुतः ) और सर्वत्र अपने सत्, चित्, आनन्द स्वरूप से देदीप्यमान है, और ( कृत्व्यः ) वह गतिशील ( इन्दुः ) सर्वव्यापक परमात्मा ( अश्वः, न ) विद्युत् के समान सर्वत्र अपनी सत्ता से परिपूर्ण है ।

**भावार्थ**—यहां विद्युत् का दृष्टान्त केवल परमात्माकी पूर्णता बोधन करने के लिये आया है ।

तं दु॒रोष॑म॒भी नर॒: सोमं॑ वि॒श्वाच्या॑ धि॒या ।
य॒ज्ञं हि॑न्व॒न्त्यद्रि॑भिः ॥ ३ ॥

तं । दु॒रोष॑ । अ॒भि । नर॑: । सोमं॑ । वि॒श्वाच्या॑ । धि॒या । य॒ज्ञं । हि॒न्वं॒ति॒ । अद्रि॑ऽभिः ॥

**पदार्थः**—( तम् ) पूर्वोक्तम् ( दुरोषम् ) अखण्डनीयं परमात्मानम् ( नरः ) नेतारः ( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तिभिः ( अभिहिन्वन्ति ) साक्षात्कुर्वंति ( यज्ञम् ) यो यज्ञरूपोऽस्ति ( सोमम् ) सर्वोत्पादकश्चतम् ( विश्वाच्या, धिया ) विचित्रबुद्ध्या साक्षात्कुर्वन्ति ।

**पदार्थ**—( तम् ) पूर्वोक्त ( दुरोषम् ) अखण्डनीय परमात्मा को ( नरः ) नेतालोग ( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तियों द्वारा ( अभिहिन्वन्ति )

साक्षात्कार करते हैं, जो परमात्मा ( यज्ञम् ) यज्ञरूप है, और ( सामम् ) सर्वोत्पादक है, उसको ( विश्वाच्या, धिया ) विचित्रबुद्धिसे साक्षात्कार करते हैं, ॥

भावार्थ—परमात्मा को वेदमें यज्ञशब्द से कथन कियागया है जैसाकि "तस्माद्यज्ञात्सर्व हुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। वर्णन किया है कि सर्वपूज्य परमात्मा से ऋगादि चारो वेद प्रगट हुए इसी अभिप्राय से यहां भी परमात्मा को यज्ञ रूपमें वर्णन किया है।

सुतासो मधुमत्तमाः सोम इन्द्राय मन्दिनः।
पवित्रवन्तो अक्षरन्देवान्गच्छन्तु वो मदाः ॥ ४ ॥

सुतासः। मधुमत्ऽतमाः। सोमाः। इंद्राय। मंदिनः।
पवित्रऽवंतः। अक्षरन्। देवान्। गच्छंतु। वः। मदाः ॥

पदार्थः—( सुतासः ) आविर्भूताः ( मन्दिनः ) आह्लादकाः ( मधुमत्तमाः ) आनन्दमयाः ( सोमाः ) परमात्मसौम्यस्वभावाः ( इन्द्राय ) कर्मयोगिनं प्राप्नुवन्तु ( वः, देवान् ) युष्मान् दिव्यगुणान् विदुषः ( पवित्रवन्तः ) पवित्रतायुक्ताः ( मदाः ) आह्लादकगुणाः ( अक्षरन् ) आनन्दवृष्टया सह ( गच्छन्तु ) प्राप्नुवन्तु।

पदार्थ—( सुतासः ) आविर्भाव को प्राप्त हुए ( मधुत्तमाः ) अत्यन्त आनन्दमय ( सोमाः ) परमात्मा के सौम्य स्वभाव ( मन्दिनः ) जो अह्लादक हैं वे ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये प्राप्त हों और ( वः ) तुम जो ( देवान्, ) दिव्यगुणयुक्त विद्वान् हो उनको ( मदाः )

वह आह्लादकगुण ( पवित्रवन्तः ) पवित्रतावाले ( अक्षरन् ) आनन्द की वृष्टि करते हुए ( गच्छन्तु) प्राप्त हों ॥

**भावार्थ**—परमात्मा के अपहतपाप्मादि धर्मों का धारण करना इस मंत्र में वर्णन कियागया है अर्थात् परमात्मा के सौम्यस्वभावादि कों को जब जीव धारण कर लेता है तो वह शुद्ध हो कर ज्ञानयोगी व कर्म योगी बन सकता है अन्यथा नहीं।

इन्दुरिन्द्राय पवत इति देवासो अब्रुवन् ।
वाचस्पतिर्मखस्यते विश्वस्येशान ओजसा ॥५॥१॥

इंदुः । इंद्राय । पवते । इति । देवासः । अब्रुवन् । वाचः । पतिः । मखस्यते । विश्वस्य । ईशानः । ओजसा ॥

**पदार्थः**—सर्वप्रकाशकः परमात्मा ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( पवते ) पवित्रतां प्रददाति ( देवासः ) विद्वांसः (इत्यब्रुवन्) इति भाषन्ते यत् कर्मयोगी हि तज्ज्ञानपात्रमस्ति ( वाचस्पतिः ) सपरमात्माऽखिलवागधिपतिः ( मखस्यते ) ज्ञानयज्ञयोगयज्ञत पोयज्ञादिसर्वयज्ञानामाधिपश्च ( ओजसा ) स्वबलेन ( विश्वस्य, ईशानः ) सर्वब्रह्माण्डस्वाम्यस्ति ।

**पदार्थ**—( इन्दुः ) सर्वप्रकाशक परमात्मा ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये ( पवते ) पवित्रता प्रदान करता है ( देवासः ) विद्वान् लोग ( इत्यब्रुवन् ) यह कहते हैं कि कर्मयोगी उद्योगी पुरुषही उस के ज्ञानका पात्र है, ( वाचस्पतिः ) वह सम्पूर्ण वाणियों का पति परमात्मा है और ( मखस्यःते ) ज्ञानयज्ञ, योगयज्ञ, तपोयज्ञ, इत्यादि सबयज्ञों का अधिष्ठाता है वह परमात्मा ( ओजसा ) अपने स्वाभाविक बलसे ( विश्व-स्य ) सम्पूर्ण ब्रह्माण्डका ( ईशानः ) स्वामी है ।

भावार्थ— परमात्मा कर्मयोगी तथा ज्ञानयोगी को अपने सद्गुणों द्वारा पवित्र करता है अर्थात् परमात्मा के गुण कर्म स्वभावों के धारण करने का नाम ही परमपवित्रता है।

सहस्रधारः पवते समुद्रो वाचमीङ्खयः।
सोमः पतीरयीणां सखेन्द्रस्य दिवेदिवे ॥ ६ ॥

सहस्रऽधारः। पवते। समुद्रः। वाचंऽईङ्खयः। सोमः। पतिः। रयीणां। सखा। इन्द्रस्य। दिवे दिवे॥

पदार्थः—( सहस्रधारः ) विविधानन्दस्यवर्षणकर्त्ता ( समुद्रः ) सर्वभूतोत्पत्तिस्थानम् ( वाचमीङ्खयः ) वाक्प्रेरकः ( सोमः ) परमात्मा ( रयीणाम् ) ऐश्वर्याणां स्वामी ( दिवे दिवे ) यःप्रातिदिनम् ( इन्द्रस्य, सखा ) कर्मयोगिमित्रम् सः ( पवते ) सन्मार्गच्युतान् पवित्रयति।

पदार्थः—( सोमः ) सर्वोत्पादकः परमात्मा ( सहस्रधारः ) अनन्तप्रकार के आनन्दों की वृष्टि करने वाला, और ( समुद्रः ) सम्पूर्ण भूतों का उत्पत्तिस्थान ( वाचमीङ्खयः ) वाणियों का प्रेरक ( रयीणाम्, ) सबप्रकार के ऐश्वर्यो का स्वामी ( दिवे दिवे ) जो प्रतिदिन ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगी का ( सखा ) मित्र है, वह परमात्मा ( पवते ) सन्मार्ग से गिरे हुए लोगों को पवित्र करता है॥

भावार्थ—सहस्रधारः परमात्मा को इस लिये कथन किया गया है कि वह अनन्त शक्तियुक्त है। धाराशब्द के अर्थ यहां शक्ति हैं। सम्यग् द्रवन्ति भूतानि यस्मिन्स "समुद्रः,, इस व्युत्पत्ति से यहां समुद्रनाम परमात्मा का है, इसी अभिप्रायसे उपनिषद् में कहा हैकि, (यतो वा इमानि

भूतानि जायन्ते येन जातानिजीवन्ति) यहां (पवते) के अर्थ सायणाचार्य ने क्षरति, किये हैं जो व्याकरणसे सर्वथा विरुद्ध हैं ॥

अयं पूषा र॒यिर्भगः॒ सोमः॑ पुना॒नो अ॑र्षति ।
पति॒र्विश्व॑स्य॒ भूम॑नो॒ व्य॑ख्य॒द्रोद॑सी उ॒भे ॥ ७ ॥

अयं । पूषा । रयिः । भगः । सोमः । पुनानः । अर्षति । पतिः विश्वस्य । भूमनः । वि अख्यत् । रोदसी इति । उभे इति ॥

पदार्थः—(अयं) अयमुक्तपरमात्मा (पूषा) सर्वपोषकः (भगः) सर्वैश्वर्यदाता (सोमः) सर्वोत्पादकः (पुनानः) सर्वेषां पावयिता (भूमन,ः विश्वस्य) महतोऽस्य-ब्रह्माण्डस्य (पतिः) स्वाम्यस्ति (रयिः) सम्पूर्णधनस्य हेतुः (उभे, रोदसी) द्यावापृथिव्यौ (व्यख्यत) निर्मीति परमात्मा स्वप्रभुत्वेन (अर्षति) सर्वत्र विराजते ।

पदार्थः—(अयम्) वहउक्त परमात्मा (पूषा) सबका पोषक है (भगः) ऐश्वर्य देनेवाला है (सोमः) सर्वोत्पादक है (पुनानः) सबको पवित्र करने वाला है, (भूमनः, विश्वस्य) इस बृहद् ब्रह्माण्डका (पतिः) स्वामी है और (रयिः) सम्पूर्ण धनों का हेतु है (उभे, रोदसी) द्युलोक और पृथिवीलोक को (व्यख्यत्) निर्माण करने वाला उक्तगुण सम्पन्न परमात्मा अपनी विभुता से (अर्षति) सर्वत्र विराजमान होरहा है ॥

भावार्थः—इस मंत्र में द्युलोक और पृथिवी लोक का प्रकाशक परमात्मा को कथन किया है । इस से स्पष्ट सिद्ध है कि सोमशब्द के अर्थ यहां सृष्टिकर्ता परमात्मा के हैं किसी जडवस्तु के नहीं ।

समुप्रिया अंनूषत गावो मदाय घृष्वंयः ।
सोमासः कृण्वते पथः पवमानास इन्दंवः ॥ ८ ॥

सं । ऊं इति । प्रियाः । अनूषत । गावः । मदाय । घृष्वंयः ।
सोमासः । कृण्वते । पथः । पवमानासः । इंदवः ।

पदार्थः—( गावः ) इन्द्रियाणि ( घृष्वयः ) दीप्तिमन्ति ( प्रियाः ) परमात्मानुरागवन्ति च ( मदाय ) आनन्दाय ( समनूषत ) परमात्मानं सम्यक् साक्षात्कुर्वन्ति अथच ( पवमानासः ) पावयितारः ( इन्दवः ) ज्ञानविज्ञानादिप्रकाशकाः ( सोमासः ) परमात्मसौम्यस्वभावाः इन्द्रियैः साक्षात्कृताः लोकान्संस्कृत्य ( पथः, कण्वते ) सन्मार्गं गमयन्ति ।

पदार्थ—( गावः ) इन्द्रियें ( घृष्वयः ) जो दीप्तिवाली हैं, वे, ( उ ) और जो ( प्रियाः ) परमात्मा में अनुराग रखने वाली हैं, वे ( मदाय ) आनन्द के लिये ( समनूषत ) परमात्मा का भलीभांति साक्षात्कार करती हैं ( सोमासः ) परमात्मा के सौम्य स्वभाव ( पवमानासः ) जो सब को पवित्र करने वाले है, ( इन्दवः ) जो ज्ञानविज्ञानादि गुणों के प्रकाशक हैं, वे इन्द्रियों से साक्षात्कार किये हुए लोगों को संस्कृत करके ( पथः कृण्वते ) सन्मार्ग के यात्री बनाते हैं ॥

भावार्थः—गावः शब्द के अर्थ यहां इन्द्रियवृत्तियों के हैं किसी गौ, बैल आदि पशु विशेष के नहीं, क्योंकि "सर्वेऽपि रश्मयो गाव उच्यन्ते" नि, २—१ । इसप्रमाण से प्रकाशक रश्मियों कानाम यहां गावः हैं ।

य ओजिष्ठस्तमा भंर पवमान श्रवाय्यम् ।
यः पञ्च चर्षणीरभि रयिं येन वनामहै ॥ ९ ॥

यः । ओजिष्ठः । तं । आ । भर । पर्वमान । श्रवाय्यं । यः । पंचं । चर्षणीः । अभि । रयिं । येन वनामहे ॥

पदार्थः—( पवमान ) हे सर्वपावक भगवन् ! ( यः, ओजिष्ठः ) यद्यशः अतिशयौज आश्रयः ( श्रवाय्यम् ) श्रवणार्हं च ( यः ) यच्च ( पञ्च, चर्षणीः, अभि ) पञ्चानां ज्ञानेन्द्रियाणां प्राणानां वा संस्कर्ता ( येन ) येनयशसा ( रयिम् ) एश्वर्यं ( वनामहे ) प्राप्नवाम ( तं, आभर ) तद्यशो मह्यं देहि ।

पदार्थ—( पवमान ) हेसबको पवित्र करने वाले परमात्मन् ! ( यः ) जो यश ( ओजिष्ठः ) अत्यन्त ओज वाला है ( श्रवाय्यम्, ) सुनने योग्य है, ( यः ) जो यश ( पञ्च, चर्षणीः ) पांचों ज्ञानेंद्रिय, अथवा पांचों प्राणों को संस्कृत करता है, ( येन ) जिस परमात्मा के यश से ( रयिम् ) ऐश्वर्य को ( वनामहे ) हम प्राप्त हों ( तं, आभर ) उसको दीजिये ।

भावार्थ—यहां परमात्मा के आनन्द को लाभ करके आनन्दित होने का वर्णन है ।

सोमाः पवन्त इन्दवोऽस्मभ्यं गातुवित्तमाः ।
मित्राः सुवाना अरेपसः स्वाध्यः स्वर्विदः ॥ १० ॥ २

सोमाः । पवंते । इंदवः । अस्मभ्यं । गातुवित्ऽतमाः । मित्राः । सुवानाः । अरेपसः । सुऽआध्यः । स्वःऽविदः ॥

पदार्थः—( इन्दवः ) प्रकाशकाः ( सोमाः ) परमात्मनो ज्ञानादिगुणाः ( गातुवित्तमाः ) शब्दादिगुणेषुश्रेष्ठाः ( मित्राः )

सर्वहिताः ( सुवानाः ) स्वसत्तया सर्वत्र विद्यमानाः (अरेपसः) अविद्यादिदोषरहिताः ( स्वाध्यः ) धारणार्हाः ( स्वर्विदः ) सर्वज्ञानहेतुत्वात्सर्वज्ञाः ( अस्मभ्यम् ) अस्मदर्थम् ( पवन्ते ) पवित्रतां प्रददतु ।

पदार्थ—( सोमाः ) परमात्मा के ज्ञानादिगुण ( इन्दवः ) प्रकाशक ( गातुवित्तमाः ) जो शब्दादि गुणों में श्रेष्ठ हैं ( मित्राः ) सबके मित्र भूत हैं ( सुवानाः ) जो स्वसत्ता से सर्वत्र विद्यमान हैं, ( अरेपसः ) जो अविद्यादि दोषों से रहित हैं, जो ( स्वाध्यः ) धारण करने योग्य हैं, ( स्वर्विदः ) जो सर्व ज्ञान के हेतु होने के कारण सर्वज्ञ कहे जा सकते हैं, वे ( अस्मभ्यम् ) हमको ( पवन्ते ) पवित्रता प्रदान करें।

भावार्थ—परमात्मा के गुणों के वर्णन करने से ज्ञान और पवित्रता बढ़ती है ।

सुष्वाणासो व्यद्रिभिश्चिताना गोरधित्वचि ।
इषमस्मभ्यमभितः समस्वरन्वसुविदः ॥ ११ ॥

सुस्वानासः । वि । अद्रिऽभिः । चिताना । गोः । अधि । त्वचि । इषं । अस्मभ्यं । अभितः । सं । अस्वरन् । वसुऽविदः ॥

पदार्थः—( गोः, अधित्वचि ) अन्तःकरणे( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तिभिः ( चितानाः ) ध्यानविषयाः सन्तः ( वि ) विशेषेण ( सुष्वाणासः ) आविर्भूताः परमात्मगुणाः ( अस्मभ्यम् ) अस्मदर्थम् ( अभितः ) सर्वतः ( इषम् ) ऐश्वर्यं ( समस्वरन् )

ददति अथचतेगुणाः ( वसुविदः ) सर्वविधज्ञानस्योत्पादकाः ।

पदार्थ—( गोरधित्वचि ) अन्तःकरण में ( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तियों द्वारा ( चितानाः ) ध्यानकियेहुए ( वि ) विशेषरूपसे ( सुष्वाणासः ) आविर्भाव को प्राप्त हुए उस परमात्मा के गुण ( अस्मभ्यम् ) हम को ( अभितः ) सर्वप्रकारसे ( इषम् ) ऐश्वर्य्य ( समस्वरन ) देते हैं, और वे, परमात्मा के ज्ञानादि गुण ( वसुविदः ) सब प्रकार के ज्ञानों के उत्पादक हैं ॥

भावार्थ—यहाँ इन्द्रियों का अधिकरण जो मन है उसका नाम अधित्वक् है इस अभिप्राय से अधित्वचिके माने अन्तःकरण के हो सकते हैं । कई एक लोग इस के यह अर्थ करते हैं कि सोम कूटने वाले अनडुह् चर्म कानाम अधित्वक् है--अर्थात् गोचर्म में सोमकूटने का यहाँ वर्णन है, यह अर्थ वेद के आशय से सर्वथा विरुद्ध है क्यों।कि ईश्वर के गुण वर्णन में गोचर्म का क्या काम ।

एते पूता विपश्चितः सोमासो दध्याशिरः ।
सूर्यासो न दर्शतासो जिगत्नवो ध्रुवा घृते ॥ १२ ॥

एते । पूताः । विपःऽचितः । सोमासः । दधिऽआशिरः ।
सूर्यासः । न । दर्शतासः । जिगत्नवः । ध्रुवाः । घृते ।

पदार्थः—( विपश्चितः ) विज्ञानवर्धकाः ( एते ) एते परमात्मनो गुणाः ( पूताः ) येच शुद्धाः ( सोमासः )शान्त्यादिभावप्रदाश्च ( दध्याशिरः ) धृत्यादिसद्गुणानां धारयितारः ( सूर्यासः, न ) सूर्य इव ( दर्शताशः ) सर्वमार्गप्रकाशकाः ( जिगत्नवः ) गतिशीलाः ( घृते ) नम्रान्तःकरणेषु ( ध्रुवाः ) स्थिराः भवन्ति ॥

पदार्थ—( विपश्चितः ) विज्ञानके बढ़ाने वाले ( एते ) पूर्वोक्त, परमात्मा के विज्ञानादिगुण ( पूताः ) जो पवित्र हैं, ( सोमासः ) जो शान्त्यादिभावों के देने वाले हैं, ( दध्याशिरः ) धृत्यादिसद्गुणों के धारण करने वाले हैं, ( सूर्यासः ) सूर्यके ( न ) समान ( दर्शतासः ) सबमार्गों के प्रकाशक हैं ( जिगत्नवः ) गतिशील ( धृते ) नम्रान्तःकरणों में ( ध्रुवाः ) स्थिर होते हैं ।

भावार्थ—जो लोग साधनसम्पन्न होकर अपने शील को बनाते हैं उनके अन्तःकरण रूपदर्पण में परमात्मा के सद्गुण अवश्यमेव प्रतिविम्बित होते हैं ।

प्र सु॒न्वा॒नस्यान्ध॑सो॒ मर्तो॒ न वृ॑त॒ तद्वचः॑ ।
अप॒ श्वान॑मरा॒धसं॑ ह॒ता म॒खं न भृग॑वः ॥ १३ ॥

प्र । सु॒न्वा॒नस्य॑ । अंध॑सः । मर्तः॑ । न । वृ॒त॒ । तत् । वचः॑ । अप॑ । श्वान॑ं । अराधस॑ं । ह॒त । मखं॑ । न । भृगवः॑ ॥

पदार्थः—( प्रसुन्वानस्य ) उत्पादयतुः परमात्मनः ( अन्धसः ) उपासनीयस्य ( तद्वचः ) तस्य वाचम् ( मर्तः ) सन्मार्गे विघ्नकारिपुरुषः ( नवृत ) नगृह्णातु ( श्वानम् ) तं विघ्नकारिणम् च ( राधसम् ) योहि नास्तिकत्वेन सत्कर्म रहितस्तं ( न ) यथा ( भृगवः ) परिपक्वबुद्धयः ( मखम् ) हिंसायज्ञं घ्नन्ति एवं ( अपहत ) तं विघ्नकारिणमपिनाशयत ।

पदार्थ—( प्रसुन्वानस्य ) सर्वोत्पादक परमात्मा ( अन्धसः ) जो उपासनीय है, ( तद्वचः ) उसकी वाणी को ( मर्तः ) सन्मार्गमें विघ्न करने वाला पुरुष ( नवृत ) न ग्रहणकरे, और ( श्वानम् ) उस विघ्न

कारी को ( राधसम् ) जो नास्तिकता के भाव से सत्कर्मों से रहित है, उस को ( न ) जैसे ( भृगवः ) परिपक्वबुद्धिवाले ( मखम् ) हिंसारूपी यज्ञका हनन करते हैं इस प्रकार ( अपहत ) आपलोग इन विघ्नकारियों का हनन करें ॥

भावार्थ—इस मंत्र में हिंसा के दृष्टान्त से नास्तिकों की सङ्गति कात्याग वर्णन किया है ।

आ॒जा॒मिर॒त्के अ॑व्यत भु॒जे न पु॒त्र ओ॒ण्योः॑ ।
सर॑ज्जा॒रो न योष॑णां व॒रो न योनि॑मा॒सद॑म् ॥ १४ ॥

आ । जा॒मिः॑ । अत्के॑ । अ॒व्य॒त॒ । भु॒जे । न । पु॒त्रः । ओ॒ण्योः॑ । सर॑त् । जा॒रः । न । योष॑णां । व॒रः । न । योनि॑ं । आ॒ऽसद॑ं ॥

पदार्थः—( न ) यथा ( पुत्रः ) सुतः ( ओण्योः ) मातापित्रोः ( भुजे ) बाहू ( अव्यत ) रक्षति एवम् ( जामिरत्के ) स्वोपासकरक्षकस्य परमात्मन आधारे विराजध्वम् यूयम् ( न ) यथा च ( जारः ) कफादि दोषाणां हन्ताऽग्निः ( योषणाम् ) स्त्रियम् ( सरत् ) प्राप्नोति ( न ) यथा च ( वरः ) वरः ( योनिम् ) वेदिं लभते एवंहि सर्वगुणाधारं परमात्पात्मानं ( आसदम् ) प्राप्नुवन्तु भवन्तः ।

पदार्थ—( न ) जैसे ( पुत्रः ) पुत्र ( ओण्योः ) माता पिता की ( भुजे ) भुजाओं की ( अव्यत ) रक्षा करता है इसी प्रकार ( जामिरत्के ) अपने उपासकों की रक्षा करने वाले परमात्मा के आधार पर आप लोग विराजमान हों । और ( न ) जैसे कि ( जारः ) "जारयतीति

जारोऽग्निः" कफादि दोषों का हनन करने वाला अग्नि (योषणाम्) स्त्रियों को (सरत्) प्राप्त होता है और (न) जैसे कि, (वरः) वर (योनिम्) वेदी को (आसदम्) प्राप्त होता है, इसी प्रकार सर्वगुणाधार परमात्मा को आप लोग प्राप्त हों।

**भावार्थ**—यहां कई एक दृष्टान्तों से परमात्मा की प्राप्ति का वर्णन किया है। कई एक लोग यहां "जारो न योषणां" के अर्थ स्त्रैण पुरुष अर्थात् स्त्री लम्पट पुरुष के करते हैं यह अर्थ वेद के आशय से सर्वथा विरुद्ध है क्योंकि वेद सदाचार का रस्ता बतलाता है दुराचार का नहीं।

स वीरो दक्षसाधनो वि यस्तस्तम्भ रोदसी।
हरिः पवित्रे अव्यत वेधा न योनिमासदम् ॥ १५ ॥

सः। वीरः। दक्षऽसाधनः। वि। यः। तस्तंभ। रोदसीऽइति। हरिः। पवित्रे। अव्यत। वेधाः। न। योनिं। आऽसदं॥

**पदार्थः**—(सः) सपरमात्मा (वीरः) सर्वगुणसम्पन्नः (दक्षसाधनः) चातुर्यादिबलानां प्रदाता च (यः) यश्च (रोदसी) द्यावापृथिव्यौ (तस्तम्भ) आधरति सः (हरिः) दुर्गुणानां हन्ता परमात्मा (पवित्रे) पूतेऽन्तःकरणे तिष्ठन् (अव्यत) रक्षति (न) यथा (वेधाः) यजमानः (योनिं) स्वयज्ञमण्डपं (आसदम्) आश्रयति एवं परमात्मा पूतान्तःकरणे।

**पदार्थ**—(सः) पूर्वोक्त परमात्मा (वीरः) सर्वगुणसम्पन्न

है ( दक्षसाधनः ) सब चातुर्य्यादि बलों का देने वाला है, ( रोदसी ) द्युलोक और पृथिवी लोक को ( यः ) जो ( तस्तम्भ ) सहारादिये खड़ा हैं, वह ( हरिः ) सब दुर्गुणों को हनन करने वाला परमात्मा ( पवित्रे ) पवित्र अन्तःकरण में विराजमान होकर ( अव्यत ) रक्षा करता है ( न ) जैसेकि, ( वेधाः ) यजमान ( योनिम् ) अपने यज्ञमण्डपमें ( आसदम् ) स्थिर होता है इसी प्रकार परमात्मा पवित्र अन्तःकरणों में ज्ञानगति से प्रविष्टहोकर उन को प्रकाश करता है ।

भवार्थ—जो लोग अपने अन्तःकरणों को पवित्र बनाते हैं अर्थात् मन बुद्धि आदिकों को शुद्ध करते हैं उनके अन्तः करणों में परमात्मा का अविर्भाव होता हैं ।

अव्यो वारेभिः पवते सोमो गव्ये अधि त्वचि ।
कनिक्रदद्वृषा हरिरिन्द्रस्याभ्येति निष्कृतम् ॥१६॥३॥

अव्यः । वारेभिः । पवते । सोमः । गव्ये । अधि । त्वचि । कनिक्रदत् । वृषा । हरिः । इंद्रस्य । अभि । एति । निःऽकृतं ॥

पदार्थः—( हरिः ) परमात्मा ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगिनः ( निष्कृतम् ) संस्कृतान्तःकरणम् ( अभ्येति ) आप्नोति ( वृषा ) सर्वकामप्रदः सः ( गव्ये, अधित्वाची ) इन्द्रियाधिष्ठातरिमनसि स्थिरो भूत्वा ( कनिक्रदत् ) गर्जन् ( पवते ) रक्षति (अव्यः) रक्षकः (सोमः) परमात्मा ( वारेभिः ) पवित्रभावैः स्वभक्तान्रक्षति ।

पदार्थ—( हरिः ) उक्त परमात्मा ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगी के ( निष्कृतम् ) सद्गुणसम्पन्न अन्तःकरण, को ( अभ्येति ) प्राप्त

होता है, ( वृषा ) वह सबकामनाओं की वर्षा करने वाला ( गव्ये ) अधित्वचि, इन्द्रियों के अधिष्ठाता मनमें स्थिर होकर ( कनिक्रदत् ) गर्जता हुआ ( पवते ) रक्षा करता है, ( सोमः ) वह सर्वोत्पादक परमात्मा (अव्यः) जो सर्वरक्षक है वह (वारेभिः) पवित्र सद्भावों से सन्मार्गानुयायियों की रक्षा करता है ॥

**भावार्थ**—यहां कई एक लोग ( गव्ये अधित्वचि ) के अर्थ गोचर्म के करते हैं ऐसा करना वेद के आशय से सर्वथा विरुद्ध है न केवल वेदाशय से विरुद्ध है किन्तु प्रसिद्धि सेभी विरुद्ध है क्यों कि अधित्वचि के अर्थ गोचर्म पर गर्जना किये गये है और गोचर्म पर गर्जना अनुभव से सर्वथा विरुद्ध है इस अधित्वचि के अर्थ मनरूप अधिष्ठाता के ही ठीक हैं किसी अन्य वस्तु के नहीं ।

इत्येकशततमं सूक्तं तृतीयो वर्गश्च समाप्तः ।

यह १०१ का सूक्त और तीसरा वर्ग समाप्त हुआ ।

---

अथ अष्टर्चस्य द्व्युत्तरशततमस्यसूक्तस्य—

१—८ त्रित ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः-१-४ ८ निचृदुष्णिक् । ५—७ उष्णिक् ॥ ऋषभः स्वरः ॥

अथ परमात्मनोगुणगुणिभावेन उपासनमुपदिश्यते ।

अब परमात्माके गुणों द्वारा उसकी उपासना कथन करते हैं ।

क्राणा शिशुर्महीनां हिन्वन्नृतस्य दीधितिम् ।
विश्वा परि प्रिया भुवदध द्विता ॥ १ ॥

क्राणा । शिशुः । महीनां । हिन्वन् । ऋतस्य । दीधितिं ।
विश्वा । परि । प्रिया । भुवत् । अध । द्विता ।

( अथ प्रकृतेर्जीवस्य च द्वैतं वर्ण्यते )

अब प्रकृति और जीवरूप से द्वैत का वर्णन करते हैं।

पदार्थः—( शिशुः ) प्रशस्यः सपरमात्मा ( महीनाम् ) महतः पृथिव्यादिलोकान् ( क्राणा ) रचयन् ( ऋतस्य ) सत्यतायाः ( दीधितिम् ) प्रकाशम् ( हिन्वन् ) प्रेरयति, अथच ( विश्वा, परि ) सर्वजनेषु ( प्रिया ) प्रियत्वं ( भुवत् ) प्रकटयति ( अध ) अथ ( द्विता ) द्वैतभावेन जीवेन प्रकृत्याच लोकं रक्षति।

पदार्थः—( शिशुः ) अतिप्रशंसनीय परमात्मा ( महीनाम् ) बड़े से बड़े पृथिव्यादिलोकों को ( क्राणा ) रचता हुआ ( ऋतस्य ) सच्चाई के ( दीधितिम् ) प्रकाश को ( हिन्वन् ) प्रेरित करता है और वह ( विश्वा, परि ) सबलोगों के ऊपर ( प्रिया ) प्रियभाव ( भुवत् ) प्रकट करता है ( अध ) और ( द्विता ) द्वैतभाव से प्रकृति और जीव द्वारा इस संसार की रक्षा करता है।

भावार्थ—इस मंत्र में द्वैतवाद का वर्णन स्पष्टरीति से किया गया है।

उप त्रितस्य पाष्योऽरभक्त यद्गुहा पदम्।
यज्ञस्य सप्त धामभिरध प्रियम्॥ २॥

उप। त्रितस्य। पाष्योः। अभक्त। यत्। गुहा। पदं। यज्ञस्य। सप्त। धामऽभिः। अध। प्रियं॥

पदार्थः—( पाष्योः ) प्रकृतिपुरुषरूपदृढाधिकरणमाश्रित्य ( त्रितस्य ) गुणत्रयस्य ( पदम् ) स्थानम् ( उपाभक्त ) समसेवत ( यत् ) यत पदम् ( गुहा ) प्रकृतिरूपगुहायां ( यज्ञस्य ) परमात्मसम्बन्धेन ( सप्तधामभिः ) महत्तत्त्वादिभिः सप्तभिरपि प्रकृतिभिः ( अध, प्रियम् ) अतिप्रियतां धारयति ।

पदार्थ—( पाष्योः ) प्रकृति और पुरुषरूपी जो दृढ अधिकरण हैं उन के आधारपर ( त्रितस्य ) तीनोंगुणोंके ( पदं ) पद को ( उपाभक्त ) सेवनकिया ( यत् ) जोपद ( गुहा ) प्रकृतिरूपीगुहा में ( यज्ञस्य ) परमात्मा के सम्बन्धसे ( सप्तधामभिः ) महत्तत्त्वादि सातो प्रकृतिओं द्वारा ( अध, प्रियं ) अत्यन्त प्रियता को धारण करता है ।

भावार्थ—इस मंत्र में महत्तत्त्वादि कार्य्यकारणों द्वारा सृष्टि का निरूपण किया गया है ।

त्रीणि त्रितस्य धारया पृष्ठेष्वेरया रयिम् ।
मिमीते अस्य योजना वि सुक्रतुः ॥ ३ ॥

त्रीणि । त्रितस्य । धारया । पृष्ठेषु । आ । ईरय । रयिं ।
मिमीते । अस्य । योजना । वि । सुऽक्रतुः ॥

पदार्थः—( त्रितस्य, धारया ) गुणत्रयस्य धारणाशक्त्या ( पृष्ठेषु ) ब्रह्माण्डे ( त्रीणि ) त्रीणि भूतानि ( ईरय ) प्रेरयन् परमात्मा ( रयिम् ) ऐश्वर्यम् ( मिमीते ) उत्पादयति ( सुक्रतुः ) सुप्रज्ञः सच ( अस्य, योजना ) अस्य ब्रह्माण्डस्य योजनां करोति ।

पदार्थ—( त्रितस्य धारया ) तीनों गुणोंकी धारणारूप शक्तिसे ( पृष्ठेषु ) इसब्रह्माण्डमें ( त्रीणि ) तीन प्रकारके भूतों को ( ईरय ) प्रेरणा करता हुआ परमात्मा ( रयिं ) ऐश्वर्य्यको ( मिमीते ) उत्पन्न करता है ( सुक्रतुः ) शोभनप्रज्ञावाला परमात्मा ( अस्य, योजना ) इस ब्रह्माण्डकी योजना करता है ।

भावार्थ—प्रकृतिके सत्त्व, रज, तम, तीनों गुणों द्वारा परमात्मा इस ब्रह्माण्ड की रचना करता है ।

जज्ञानं सप्त मातरो वेधामशासत श्रिये ।
अयं ध्रुवो रयीणां चिकेत यत् ॥ ४ ॥

जज्ञानं । सप्त । मातरः । वेधां । अशासत । श्रिये । अयं । ध्रुवः । रयीणां । चिकेत । यत् ॥

पदार्थः—( सप्तमातरः ) महत्तत्त्वादिप्रकृतयः सप्तसंख्याकाः ( जज्ञानम् ) आविर्भूतम् ( वेधाम् ) परमात्मानम् ( श्रिये ) ऐश्वर्याय ( अशासत ) आश्रयन्ते ( अयम् ) अयं परमात्मा ( ध्रुवः ) अचलः ( यत् ) यश्च ( रयीणाम् ) सर्वलोकैश्वर्याणां ( चिकेत ) ज्ञातास्ति ।

पदार्थः—( सप्त, मातरः ) महत्तत्त्वादि सातों प्रकृतियें ( जज्ञानं ) आविर्भाव को प्राप्त ( वेधां ) जो परमात्मा है ( श्रिये ) ऐश्वर्य केलिये उसको ( अशासत ) आश्रयण करती हैं ( अयं ) उक्तपरमात्मा ( ध्रुवः ) अचल रूपसे विराजमान है, और ( यत् ) जो ( रयीणां ) सब लोकलोकान्तरोंके ऐश्वर्य का ( चिकेत ) ज्ञाता है ।

भावार्थ—इस में महत्तत्त्वादि सातो प्रकृतियों का वर्णन है ।

अस्य व्रते सजोषसो विश्वे देवासो अद्रुहः ।
स्पार्हा भवन्ति रन्तयो जुषन्त यत् ॥ ५ ॥ ४ ॥

अस्य । व्रते । सऽजोषसः । विश्वे । देवासः । अद्रुहः ।
स्पार्हाः । भवंति । रंतयः । जुषंत । यत् ॥

पदार्थः—( अस्य ) अस्य परमात्मनः ( व्रत ) निय मे ( सजोषसः ) संगताःसन्तः ( विश्वे, देवासः ) सम्पूर्णविद्वांसः ( अद्रुहः ) द्रोहरहिताः सन्तः परमात्मानमुपासीरन् ( यत ) यदि ( रन्तयः ) रमणशीलास्ते ( जुषन्त ) प्रेम्णा परमात्मानं भजन्ते तदा ( स्पार्हाः ) लोकस्यातिहितकारकाः ( भवन्ति ) भवन्ति ।

पदार्थ—( अस्य ) इस परमात्मा के ( व्रते ) नियम में ( सजोषसः ) संगतहुए ( विश्वे, देवासः ) सम्पूर्णविद्वान् ( अद्रुहः ) द्रोह रहित होकर उक्त परमात्मा की उपासना करें ( यत् ) यदि ( रंतयः ) रमणशील उक्तविद्वान् ( जुषंत ) उक्त परमात्माकी प्रीति से भक्ति करते हैं ( स्पार्हाः ) तो संसारके अत्यन्त प्रिय करने वाले ( भवन्ति ) होते हैं ।

भावार्थ—जो लोग राग द्वेष रहित होकर परमात्मा की भक्ति करते हैं वे अपने सामर्थ्यसे संसार का बहुत उपकार कर सकते हैं ।

यमी गर्भमृतावृधो दृशे चारुमजीजनन् ।
कविं मंहिष्ठमध्वरे पुरुस्पृहम् ॥ ६ ॥

यं । ईम् इति । गर्भं । ऋतऽवृधः । दृशे । चारुं । अजीजनन् । कविं । मंहिष्ठं । अध्वरे । पुरुऽस्पृहं ॥

पदार्थः—( ऋतवृधः ) यज्ञकर्मसु कुशला विद्वांसः ( यम्, ईम् ) यस्य परमात्मनः ( गर्भम् ) ज्ञानरूपगर्भम् दधति ( दृशे ) लोकप्रकाशाय तेन ( चारुम् ) सुन्दरसन्तानम् ( अजीजनन् ) उत्पादयन्ति, स परमात्मा ( कविम् ) सर्वज्ञः ( मंहिष्ठम् ) पूजनीयतमः ( पुरुस्पृहम् ) सर्वोपास्यः ( अध्वरे ) ज्ञानयज्ञे चोपास्यः ।

पदार्थ—( ऋतवृधः ) यज्ञकर्ममें कुशलविद्वान् ( यमी ) जिस उक्त परमात्माके ( गर्भं ) ज्ञानरूपगर्भको धारण करते हैं ( दृशे ) संसारके प्रकाशके लिये उससे ( चारुं ) सुन्दर संतान को ( अजीजनन् ) उत्पन्नकरते हैं, वह परमात्मा ( कविं ) सर्वज्ञ ( मंहिष्ठं ) अत्यन्त पूजनीय, और ( पुरुस्पृहं ) सबका उपास्यदेव है ( अध्वरे ) ज्ञानयज्ञों में उक्त परमात्मा उपासनीय है ।

भावार्थ—जो इस चराचर ब्रह्माण्ड का उत्पादक परमात्मा है उस की उपासना ज्ञानयज्ञ, योगयज्ञ, तपोयज्ञ, इत्यादि अनन्त प्रकार के यज्ञों द्वारा की जाती है ।

समीचीने अभीत्मना यह्वी ऋतस्य मातरा ।
तन्वाना यज्ञमानुषग्यदञ्जते ॥ ७ ॥

समीचीने इति संऽईचीने । अभि । त्मना । यह्वी इति । ऋतस्य । मातरा । तन्वानाः । यज्ञं । आनुषक् । यत् । अंजते ।

पदार्थः—सपरमात्मा ( ऋतस्य ) अस्यसंसारस्य ( मातरा ) निर्मातारौ द्युलोकपृथिवीलोकौ रचयति। तौच लोकौ ( समीचीने ) सुन्दरौ ( यह्वी ) दीर्घौच ( तन्वानाः ) अस्य प्रकृतिरूपतन्तुजालस्य विस्तारयितारौ ( त्मना )तस्य परमात्मनः स्वसामर्थ्येनोत्पन्नौ च स्तः। ( यत् )यदा योगिजनाः ( यज्ञम् ) इमं ज्ञानयज्ञं ( आनुषक् ) आनुषङ्गिकरूपेण सेवन्ते तदा ( अभ्यञ्जते ) उक्तपरमात्मनः साक्षात्कारं प्राप्नुवन्ति।

पदार्थ—वह परमात्मा ( ऋतस्य ) इस संसारके ( मातरा ) निर्माणकरनेवाले द्युलोक और पृथिवी लोकको रचता है वह द्युलोक और पृथिवी लोक ( समीचीने ) सुन्दर हैं ( यह्वी ) बड़े हैं ( तन्वानाः ) इस प्रकृतिरूपी तन्तुजाल के विस्तृतकरने वाले हैं और ( त्मना ) उस परमात्मा के आत्मभूत सामर्थ्य से उत्पन्न हुए हैं ( यत् )जब योगीलोग (यज्ञं) इस ज्ञानयज्ञको ( आनुषक् ) आनुषङ्गिक रूपसे सेवन करते हैं अर्थात् साधन रूपसे आश्रयण करते हैं तो ( अभ्यंजते ) उक्त परमात्मा के साक्षात्कार को प्राप्त होते हैं।

भावार्थ—जो लोग इस कार्य्यसंसार और इस के कारणभूत ब्रह्म के साथ यथायोग्य व्यवहार करते हैं वे शक्ति सम्पन्न हो कर इस संसार की यात्रा करते हैं।

क्रत्वा॑ शु॒क्रेभि॑र॒क्षभि॑र्ऋ॒णोरप॑ व्र॒जं दि॒वः।
हि॒न्वन्नृ॒तस्य॒ दीधि॑तिं॒ प्राध्व॒रे ॥ ८ ॥ ५ ॥

क्रत्वा॑। शु॒क्रेभिः॑। अ॒क्षऽभिः॑। ऋ॒णोः। अप॑। व्र॒जं। दि॒वः। हि॒न्वन्। ऋ॒तस्य॑। दीधि॑तिं। प्र। अ॒ध्व॒रे ॥

पदार्थः—हे परमात्मन्! भवान् (व्रजम्) ज्ञानरूप प्रकाशेन व्रजनाद्व्रजोऽन्धकारं तत् (कृत्वा) कर्मणा (शुक्रेभिः, अक्षभिः) बलवद्भिर्ज्ञानेन्द्रियैश्च (दिवः) द्युलोकात् (अपर्णोः) अपसारयतु (प्राध्वरे) अस्मिन् ज्ञानयज्ञे च (ऋतस्य, दीधितिम्) सत्यताप्रकाशम् ( हिन्वन् ) प्रेरयन् मदज्ञानमपनयतु।

पदार्थ—हे परमात्मन्! आप (व्रजं) व्रजतीति व्रजः-अन्धकार, जो ज्ञानरूपप्रकाशसे दूरभागजाय उसको (कृत्वा) कर्म्मों के द्वारा (शुक्रेभिः, अक्षभिः) बलवान् ज्ञानेन्द्रियों के द्वारा (दिवः) द्युलोकसे (अपर्णोः) दूरकरें और (प्राध्वरे) इस ज्ञानयज्ञ में (ऋतस्य दीधितिं) सच्चाई के प्रकाशको (हिन्वन्) प्रेरणा करतेहुए आप हमारे अज्ञान को दूरकरें।

भावार्थ—इस मंत्र में अज्ञान की निवृत्ति के साधनों का वर्णन है अर्थात् जो पुरुष ज्ञानादि द्वारा जप तप आदि संयम सम्पन्न हो कर तेजस्वी बनते हैं वे अज्ञान को निवृत्त करके प्रकाशस्वरूप ब्रह्म में विराजमान होते हैं

इति द्व्युत्तरशततमंसूक्तं पञ्चमो वर्गश्च समाप्तः।
यह १०२ कासूक्त और पाचवाँ वर्ग समाप्त हुआ।

प्र पुनानायं वेधसे सोमाय वच उद्यतम्।
भृतिं न भरा मतिभिर्जुजोषते ॥ १ ॥

प्र। पुनानायं। वेधसे। सोमाय। वचः। उतऽयंतं।
भृतिं। न। भर। । मतिऽभिः। जुजोषते ॥

पदार्थः—( सोमाय ) सर्वोत्पादकाय ( वेधसे ) जगतः कर्त्रे ( पुनानाय ) सर्वस्य पावकाय ( जुजोषते ) शुभकर्माणि योजकाय परमात्मने ( मतिभिः ) भक्त्या मम स्तुतिभिः ( वचः ) वाक् ( उद्यतम् ) उद्यता भवतु। ( भृतिं, न ) भृत्यमिव मां सपरमात्मा ( भर ) भरतु।

पदार्थ—( सोमाय ) सर्वोत्पादक ( वेधसे ) जो सबका विधाता परमात्मा है, ( पुनानाय ) सबको पवित्र करने वाला है, ( जुजोषते ) जो शुभकर्मों में युक्त करने वाला है उस केलिये ( मतिभिः ) हमारी भक्तिरुपी ( वचः ) वाणी स्तुतियों के द्वारा ( उद्यतम् ) उद्यत हों, और उक्त परमात्मा ( भृतिम् ) भृत्य के ( न ) समान हमें ( भर ) ऐश्वर्य्य से परिपूर्ण करे,॥

भावार्थ—जो लोग परमात्मपरायण होते हैं परमात्मा उन्हें अवश्यमेव ऐश्वर्यों से भरपूर करता है, वा यों कहो कि जिसप्रकार स्वामी भृत्य को भृति देकर प्रसन्न होता है इसी प्रकार परमात्मा अपने उपासकों का भरण पोषण करके उन्हें उन्नतिशील बनाता है।

परि वाराण्यव्यया गोभिरञ्जानो अर्षति।
त्री सधस्था पुनानः कृणुते हरिः॥ २॥

परि। वाराणि। अव्यया। गोभिः। अंजानः। अर्षति।
त्री। सधऽस्था। पुनानः। कृणुते। हरिः॥

पदार्थः—( गोभिः, अञ्जानः ) अन्तःकरणवृत्तिभिः साक्षात्कृतः परमात्मा ( अव्यया ) स्वरक्षायुक्तशक्त्या ( वाराणि ) वरणार्हानि अन्तःकरणानि ( पर्यर्षति ) प्राप्नोति।( त्री,

सधस्था ) कारणसूक्ष्मस्थूलात्मकत्रिविधशरीराणि ( पुनानः ) पवित्रयन् ( हरिः ) अन्तःकरणस्य मलविक्षेपादिदोषनाशकः ( कृणुते ) उपासकमपि पावयति ।

पदार्थ—( गोभिरञ्जाना ) अन्तःकरण की वृत्तियों द्वारा साक्षात्कारकोप्राप्त हुआ परमात्मा ( अव्यया ) अपनी रक्षायुक्त शक्तिसे ( वाराणि ) वरणयोग्य अर्थात् पात्रता को प्राप्त अन्तःकरणों को ( परि, अर्षति ) प्राप्त होता है, ( त्री, सधस्था ) कारण, सूक्ष्म और स्थूल तीनों शरीरोंको ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ ( हरिः ) वह अन्तःकरण के मलविक्षेपादिदोषों को हरणकरने वाला परमात्मा ( कृणुते ) उपासक को पवित्र करता है ।

भावार्थ—जो लोग अन्तःकरण के मलविक्षेपादि दोषों को दुर करते हैं वे लोग परमात्मज्ञान के अधिकारी बन कर परमात्मज्ञान का लाभ करते हैं ।

परि कोशं मधुश्चुतमव्यये वारे अर्षति ।
अभि वाणीर्ऋषीणां सप्त नूषत ॥ ३ ॥

परि । कोशं । मधुःऽश्चुतम् । अव्यये । वारे । अर्षति ।
अभि । वाणीः । ऋषीणां । सप्त । नूषत ॥

पदार्थः—( मधुश्चुतम् ) प्रेमरूपमाधुर्यस्रोतः ( कोशम् ) अन्तःकरणम् ( अव्यये, वारे ) रक्षायुक्तं वरणीयं च तत्र परमात्मा ( पर्यर्षति ) विराजते ( वाणीः, अभि ) भक्तिमभिलक्ष्य ( ऋषीणाम, सप्त ) ज्ञानेन्द्रियाणां सप्तच्छिद्रान् ( नूषत ) अलंकरोति ।

पदार्थ—( मधुश्चुतम् ) जो प्रेमरूपी माधुर्य्य का स्रोत ( कोशम् ) अन्तःकरण है ( अव्यये ) रक्षायुक्त ( वारे ) वरणीय जो स्थिर है, उसमें ( परि, अर्षति, ) परमात्मा प्राप्त होता हैं, और ( वाणीः, अभि ) भक्ति को लक्ष्य रखकर ( ऋषीणाम्, सप्त ) जो ज्ञानेन्द्रियों के सप्त छिद्र हैं उन को ( नूषत ) विभूषित करता है ॥

भावार्थ—परमात्मा उपासक की ज्ञानेन्द्रियों को निर्मलकरके उनमें शुद्ध ज्ञान प्रकाशित करता है ।

परि णेता मतीनां विश्वदेवो अदाभ्यः ।
सोमः पुनानश्चम्वोर्विशद्धरिः ॥ ४ ॥

परि । नेता । मतीनाम् । विश्वऽदेवः । अदाभ्यः । सोमः । पुनानः । चम्वोः । विशत् । हरिः ।

पदार्थः—(विश्वदेवः) अखिलविश्वप्रकाशकः ( अदाभ्यः ) अनाभिभाव्यः परमात्मा ( मतीनां, नेता ) सर्वेषां बुद्धेर्नेतास्ति (सोमः ) सर्वोत्पादकः ( हरिः ) परमात्मा ( चम्वोः ) जीवप्रकृत्योः (परिविशत ) प्रविशति ।

पदार्थ—( विश्वदेवः ) जो सम्पूर्ण विश्वका प्रकाशक परमात्मा है, ( अदाभ्यः ) किसी से तिरस्कृत नहीं हो सकता किन्तु सर्वोपरि होकर विराजमान है, ( हरिः ) परमात्मा ( चम्वोः ) जीव और प्रकृतिरूपी दोनों प्रकृतियों में ( परिविशत् ) प्रवेशकरता है ॥

भावार्थ—परमात्मा शुभ बुद्धियों का प्रदान करने वाला है ।

परि दैवीरनु स्वधा इन्द्रेण याहि सरथम् ।
पुनाना वाघद्वाघद्भिरमर्त्यः ॥ ५ ॥

परि । दैवीः । अनु । स्वधाः । इन्द्रेण । याहि । सऽरथं ।
पुनानाः । वाघत् । वाघत्ऽभिः । अमर्त्यः ॥

पदार्थः—( इन्द्रेण ) कर्मयोगिणा ( सरथम् ) समान-भावं प्राप्य ( पुनानाः ) सर्वेषां पावकः परमात्मा ( स्वधाः ) स्वधया सृष्टिं कुर्वन् ( दैवीः, अनु ) दैव्याः सम्पत्तेरनुकुलं ( परियाहि ) याति ( वाघद्भिः ) वैदिकैश्च सह ( अमर्त्यः ) अव्ययः परमात्मा ( वाघत ) शब्दायमानः स्वप्रकाश्यप्रकाशक भावरूपयोगेन वैदिकान्पवित्रयति ।

पदार्थ—( इन्द्रेण ) कर्मयोगी के साथ ( सरथम् ) समान भाव को प्राप्त होकर ( पुनानाः ) सबको पवित्र करने वाला परमात्मा ( स्वधाः ) स्वधा से सृष्टि करता हुआ ( देवीरनु ) दैवी सम्पति के अनुकूल ( परि-याहि ) गमन करता है । और ( वाघद्भिः ) वैदिक लोगों के साथ ( वाघत् ) सशब्द ( अमर्त्यः ) अमरणधर्मा परमात्मा अपने प्रकाश्य-प्रकाशकभावरूपी योग से वैदिक लोगों को पवित्र करता है । ॥

भावार्थ—इस मंत्र में दैवी सम्पत्ति के गुणों का वर्णन किया है ।

परि सप्तिर्न वाजयुर्देवो देवेभ्यः सुतः ।
व्यानशिः पवमानो वि धावति ॥ ६ ॥ ६ ॥

परि । सप्तिः । न । वाजऽयुः । देवः । देवेभ्यः । सुतः ।
विऽआनशिः । पवमानः । वि । धावति ॥

पदार्थः—( देवः ) दिव्यस्वरूपः परमात्मा ( देवेभ्यः, सुतः ) विद्वद्भ्यः संस्कृतेभ्यः ( वाजयुः ) ऐश्वर्यसम्पन्नश्च

( व्यानशिः ) सर्वव्यापकः ( पवमानः ) पावयिता सपरमात्मा ( सप्तिः, न ) विद्युदिव ( परिधावति ) सर्वत्र विराजते ।

पदार्थ—( देवः ) उक्त दिव्यस्वरूप परमात्मा ( देवेभ्यः, सुतः ) जो विद्वानों के लिये संस्कृत है, और ( वाजयुः ) ऐश्वर्यसम्पन्न ( व्यानशिः ) सर्वव्यापक ( पवमानः ) सबको पवित्र करने वाला वह परमात्मा ( सप्तिः ) विद्युत् के ( न ) समान ( परिधावति ) सर्वत्र विराजमान हो रहा है ।

भावार्थ—इस में परमात्मा की व्यापकता को विद्युत् के दृष्टान्त से स्पष्ट किया है ।

इतित्र्युत्तरैकशततमं सूक्तं षष्ठोवर्गश्च समाप्तः
यह १०३ का सूक्त और छठा वर्ग समाप्त हुआ ।

---

सखाय आ निषीदत पुनानाय प्रगायत ।
शिशुंन यज्ञैः परि भूषत श्रिये ॥ १ ॥

सखायः । आ । निसीदत । पुनानाय । प्र । गायत ।
शिशुं । न । यज्ञैः । परि । भूषत । श्रिये ॥

पदार्थ—( सखायः ) हे उपासकाः ! यूयम् ( आ, निषीदत ) यज्ञवद्यामागत्य विराजध्वम् ( पुनानाय ) सर्वशोधकाय परमात्मने ( प्रगायत ) साधु गानं कुरुत ( श्रिये ) ऐश्वर्याय ( शिशुम्, न ) शंसनीयमिव ( यज्ञैः ) ज्ञानयज्ञादिभिः ( परि, भूषत ) अलंकुरुत ।

**पदार्थ**—(सखायः) हे उपासक लोगो ! आप (आनिषीदत) यज्ञवेदी पर आकर स्थिर हों (पुनानाय) जो सबको पवित्र करने वाला है, उसके लिये [प्रगायत] गायन करो [श्रिये] ऐश्वर्य के लिये [शिशुम्] "यःशंसनीयोभवतिसशिशुः" प्रशंसा के योग्य है उसको [यज्ञैः) ज्ञानयज्ञादि द्वारा (परिभूषत) अलंकृत करो।

**भावार्थ**—उपासक लोग परमात्मा का ज्ञानयज्ञादि द्वारा ज्ञान करके उसके ज्ञान को सर्वत्र प्रचार करते हैं।

समीं वत्सं न मातृभिः सृजता गयसाधनम् ।
देवाव्यं१मदमभि द्विशवसम् ॥ २ ॥

सं । ईमिति । वत्सं । न । मातृऽभिः । सृजत । गयऽसाधनं । देवऽअव्यं । मदं । अभि । द्विऽशवसं ॥

**पदार्थः**—(गयसाधनम्) ज्ञानसाधनम् (देवाव्यम्) देवरक्षकम् (मदम्) आनन्दमयं (द्विशवसम्) महाबलिनम् (वत्सं, न) सर्वाभिव्यक्तशक्तिमिव स्थितं (ईम्) इमं परमात्मानम् (मातृभिः, संसृजत) विद्वांसः बुद्धिवृत्तिभिः साक्षात्कुर्वन्ति।

**पदार्थ**—(गयसाधनम्) ज्ञानका साधन जो परमात्मा है (देवाव्यम्) देवों का रक्षक (मदम्) जो आनन्दस्वरूप है (द्विशवसम्) जो बलिष्ठ है (वत्सं, न) जो सर्वाभिव्यक्त शक्ति के समान है (ईम्) इसको (मातृभिः, संसृजत) विद्वान्लोग बुद्धिवृत्तिद्वारा साक्षात्कार करते हैं ॥

**भावार्थ**—परमात्मा दैवीसम्पत्तिवाले पुरुषों को अपनी दिव्य शक्तियों से विभूषित करता है और जो लोग अनाचारी आसुरी भाव सम्पन्न हैं उन को परमात्मा ज्ञान की ज्योतिसे देवपुरुषों के समान लाभ नहीं होता तात्पर्य्य यह है कि दिव्यपुरुषों में परमात्मा की ज्योति प्रतिबिम्बित होती है और तमरूप भावों से दूषित पुरुषों में नहीं ।

पुनातां दक्षसाधनं यथा शर्धाय वीतये ।
यथा मित्राय वरुणाय शन्तमः ॥ ३ ॥

पुनात । दक्षऽसाधनं । यथा । शर्धाय । वीतये । यथा । मित्राय । वरुणाय । शंऽतमः ॥

**पदार्थः**—( दक्षसाधनम् ) सम्पूर्णज्ञानानामेकमात्राधारः। परमात्मा यस्तस्योपासनां ( शर्धाय ) बलाय ( वीतये ) तृप्तये ( पुनात ) कुरुत ( यथा) येन प्रकारेण ( मित्राय ) उपदेशकाय ( वरुणाय ) अध्यापकायच ( शन्तमः) ससुखदः स्यात् तथोपासीध्वम् ।

**पदार्थ**—( दक्षसाधनम् ) सम्पूर्ण ज्ञानों का एक मात्र आधार जो परमात्मा है,उसकी उपासना ( शर्धाय ) बलके लिये ( वीतये ) तृप्ति के लिये ( पुनात, ) आपलोग करें (यथा ) जिसप्रकार ( मित्राय )उपदेशक के लिये और ( वरुणाय ) अध्यापक के लिये ( शन्तमः ) सुखों का विस्तार करने वाला वह परमात्मा हो, उस प्रकार आप उसके ज्ञान को लाभ करें ।

**भावार्थ**—जिसप्रकार ग्रह उपग्रहों काकेन्द्र सूर्य है इसीप्रकार सबज्ञानों का आधार परमात्मा है जो लोग ज्ञानी तथा विज्ञानी बन कर

देश का सुधार करना चाहते हैं उन को चाहिये परमात्मा से ज्ञानरूपी दीप्ति का लाभ करें।

अस्मभ्यं॑ त्वा वसु॒विदं॑म॒भि वाणी॑रनूषत।
गोभि॑ष्टे॒ वर्ण॑म॒भि वा॑सयामसि॥ ४॥

अस्मभ्यं॑। त्वा। व॒सु॒ऽविदं॑। अ॒भि। वाणीः॑। अ॒नू॒ष॒त॒।
गोभिः॑। ते॒। वर्णं॑। अ॒भि। वा॒स॒या॒म॒सि॒॥

पदार्थः--( वसुविदम् ) विविधैश्वर्यप्रदं भवन्तं (अस्मभ्यम् ) अस्माकम् ( वाणीः ) स्तुतिवाक् ( अभ्यनूषत) वर्णयतु ( ते ) तव ( वर्ण ) वर्णनम् (गोभिः) चित्तवृत्तिभिः ( आभिवासयामसि ) चित्ते वासयाम।

पदार्थ--( वसुविदम् ) सम्पूर्णप्रकारके ऐश्वर्य्यों को देने वाले आपको ( अस्मभ्यम् ) हमारी ( वाणीः ) स्तुतिरूपवाणी ( अभ्यनूषत ) वर्णन करे ( ते ) तुम्हारे ( वर्णम् ) वर्णन को ( गोभिः ) चित्तवृत्तियों द्वारा ( अभिवासयामसि ) अपने चितमें वसायें॥

भावार्थ--परमात्मा अनन्तगुणसम्पन्न है उस के गुणों के वर्णन को जो पुरुष श्रवण मनन और निदिध्यासन द्वारा चित्त में वसाते हैं वे पुरुष अवश्यमेव ज्ञानयोगी बनते हैं।

स नो॑ मदानां पत॒ इन्दो॑ दे॒वप्स॑रा असि।
सखे॑व॒सख्ये॑ गातु॒वित्त॑मो भव॥ ५॥

सः । नः । मदानां । पते । इंदोऽइति । देवऽप्सराः । असि । सखाऽइव । सख्ये । गातुवित्ऽतमः । भव ॥

पदार्थः--( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( मदानांपते ) आनन्दानां स्वामिन् ! ( सः ) प्रसिद्धो भवान् ( देवप्सराः ) दिव्यरूपः ( असि ) अस्ति ( नः ) अस्मभ्यम् ( सखेव, सख्ये ) यथा सखा स्वमित्रम् ( गातुवित्तमः ) मार्गं दर्शयति एवं भवानपिमार्गदर्शकः ( भव ) भवतु ।

पदार्थ—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( मदानां, पते ) आनन्दपते परमात्मन् ! ( सः ) पूर्वोक्तगुणसम्पन्नआप ( देवप्सराः ) दिव्यरूप ( असि ) हो ( नः ) हमारे लिये ( सखेव, सख्ये ) जैसे मित्र अपने मित्र के लिये ( गातुवित्तमः ) मार्ग दिखलाता है इसी प्रकार आप भी रास्ता दिखलानेवाले ( भव ) हों ॥

भावार्थ—परमात्मा सबको सन्मार्ग दिखलाने वाला है और जिसप्रकार मित्र अपने मित्रका हितचिन्तन करताहै इसप्रकार परमात्मा सबका हितचिन्तन करने वाला है

सनेमि कृध्य१स्मदा रक्षसं कंचिदत्रिणम् ।
अपादेवं द्वयुमंहो युयोधि नः ॥ ६ ॥ ७ ॥

सनेमि । कृधि । अस्मत् । आ । रक्षसं । कं । चित् । अत्रिणं । अप । अदेवं । द्वयुं । अंहः । युयोधि । नः ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! भवान् ( अस्मत् ) अस्माद्यज्ञकर्तुः ( सनेमि ) शाश्वतिकमैत्रीं ( कृधि ) उत्पादयतु

(कञ्चिदत्रिणम्) कञ्चिदपि हिंसकम् (रक्षसं) राक्षसम् (अपादेवम्) दिव्यसम्पत्तिगुणरहितम् (द्वयुम्) सत्यासत्यमायायुक्तम् मर्त्तोऽपसारयतु (नः) अस्माकम् (अंहः) पापम् (युयोधि) अपहन्तु।

पदार्थ---हे परमात्मन्! आप इस यज्ञकर्ताके (सनेमि) सनातनकाल के मैत्रीभवनको (कृधि,) धारण करें (कञ्चिदात्रणम्) कोई भी हिंसक क्यों न हो उसको (रक्षसम्) जो राक्षस हो (अपादेवम्) जो दैवीसम्पत्ति के गुणों से रहित है (द्वयुम्) झूठ सच की माया से मिला हुआ है, उसको हमसें दूर करो और (नः) हमारे (अंहः) पापों को (युयोधि) दूर करो।

भावार्थ—परमात्मा पापी पुरुषों का हननकरके निष्कपटता का प्रचार करता है।

तं वः सखायो मदाय पुनानमभि गायत।
शिशुं न यज्ञैः स्वदयन्त गूर्तिभिः ॥ १ ॥

तं। वः। सखायः। मदाय। पुनानं। अभि। गायत। शिशुं। न। यज्ञैः। स्वदयंत। गूर्तिऽभिः॥

पदार्थः---(सखायः) हे उपासकाः! (यज्ञैः, स्वदयन्तः) यतोयूयं यज्ञैः परमात्मानं स्तुथ अतः (गूर्त्तिभिः) स्तुतिभिः (तं) उक्तपरमात्मानम् (वः, पुनानम्) युष्माकं पावयितारम (शिशुम्) शंसनीयम् (मदाय) आनन्दाय (अभिगायत) सम्यग्गायत।

पदार्थ— ( सखायः ) हे उपासक लोगो ! ( यज्ञैः स्वदयन्तः ) जो कि आपलोग यज्ञद्वारा परमात्मा का स्तवन करते हैं ( गूर्तिभिः ) स्तुतियों द्वारा ( तम् ) उस परमात्मा को ( वः पुनानम् ) जो आपसबका पवित्रकरनेवाला है ( शिशुम् ) प्रशंसनीय है, उसको आनन्दके लिये ( अभिगायत ) गायन करें ॥

भावार्थ—जो लोग परमात्मा के यश को गायन करते हैं वे अवश्यमेव परमात्मज्ञान को प्राप्त होते हैं ।

सं वत्स इव मातृभिरिन्दुर्हिन्वानो अज्यते ।
देवावीर्मदो मतिभिः परिष्कृतः ॥ २ ॥

सं । वत्सः । इव । मातृऽभिः । इंदुः । हिन्वानः । अज्यते ।
देवऽअवीः । मदः । मतिऽभिः । परिऽकृतः ॥

पदार्थः—( देवावीः ) देवानां रक्षकः ( इन्दुः ) प्रकाशमयः परमात्मा ( हिन्वानः ) उपास्यमानः ( मतिभिः ) चित्तवृत्तिभिः ( समज्यते ) उपास्यते । सः ( मदः, वत्सः, इव ) परमानन्द इव ( मतिभिः ) ज्ञानेन्द्रियैः ( परिष्कृतः ) संस्कृतः सन् ध्यानविषयोभवति ।

पदार्थ—( देवावीः ) देवताओं कारक्षक ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( हिन्वानः ) । उपास्यमान ( मतिभिः ) चितवृतियों द्वारा ( समज्यते ) उपासन किया जाता है वह ( मदः वत्स, इव ) परमानन्द के समान ( मातृभिः ) ज्ञानेन्द्रियों द्वारा ( परिष्कृतः ) परिष्कारकोप्राप्त ध्यान विषय होताहै ।

भावार्थ—जो लोग अपनी चित्तवृतियों को निर्मल करके उस

परमात्मा का ध्यान करतेहैं परमात्मा अवश्यमेव उनके ध्यानका विषय होता है ।

अयं दक्षाय साधनोऽयं शर्धाय वीतये ।
अयं देवभ्यो मधुमत्तमः सुतः ॥ ३ ॥

अयं । दक्षाय । साधनः । अयं । शर्धाय । वीतये । अयं । देवेभ्यः । मधुमत्ऽतमः । सुतः ॥

पदार्थः—( अयम् ) अयं परमात्मा ( दक्षाय, साधनः ) चातुर्य्यस्यैकमात्रसाधनोऽस्ति ( अयम् ) अयंच ( शर्धाय ) बलाय ( वीतये ) तृप्तयेच ( मधुमत्तमः ) आनन्दमयः ( अयं ) अयंच ( देवेभ्यः ) विद्वद्भ्यः ( सुतः ) अभिव्यक्तोऽस्ति ।

पदार्थ—( अयम् ) वहपरमात्मा जो ( दक्षाय, साधनः ) चातुर्य का एकमात्र साधनहै ( अयम् ) वह ( शर्धाय ) बलके लिये ( मधुमत्तमः ) आनन्दमय है ( अयम् ) वह ( देवेभ्यः ) विद्वानों के लिये ( सुतः ) अभिव्यक्त है ।

भावार्थ—सब प्रकार की नीति का साधन एकमात्र परमात्माहै जो विद्वान् नीतिनिपुण होना चाहते हैं वे भी एकमात्र परमात्मा की शरण लें ।

गोमन्न इन्दो अश्ववत्सुतः सुदक्ष धन्व ।
शुचिं ते वर्णमधि गोषु दीधरम् ॥ ४ ॥

गोऽमत् । नः । इंदोऽइति । अश्वऽवत् । सुतः । सुऽदक्ष । धन्व । शुचिं । ते । वर्णं । अधि । गोषु । दीधरं ॥

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ? ( सुदक्ष ) हे सर्वज्ञ ( सुतः ) भवान् सर्वत्राभिव्यक्तः ( नः ) अस्मभ्यम् ( गोमत् ) ज्ञानयुक्तम् ( अश्ववत् ) क्रियायुक्तं च ऐश्वर्यं ( धन्व ) उत्पादयतु येन ( ते ) तव ( शुचिं, वर्णम् ) शुद्धस्वरूपम् ( अधिगोषु ) मनोबुद्ध्यादिषु ( दीधरम् ) धारयाम ।

पदार्थ—(इन्दो) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् । ( सुदक्ष ) सर्वज्ञ ( सुतः ) आप सर्वत्र अभिव्यक्त हैं ( नः ) हमको ( गोमत् ) ज्ञानयुक्त (अश्ववत्) क्रियायुक्त ऐश्वर्य को ( धन्व ) प्राप्त करायें ताकि ( ते ) तुम्हारे ( शुचिवर्णम् ) शुद्धस्वरूप को ( अधिगोषु ) मन बुद्धि आदिकों में ( दीधरम् ) धारणकरें ।

भावार्थ—जोलोग परमात्मा के शुद्धस्वरूप का ध्यान करते हैं परमात्मा उन के ज्ञानको अपनी ज्योति से अवश्यमेव देदीप्यमान करताहै ।

स नो हरीणां पत इन्दो देवप्सरस्तमः ।
सखेव सख्ये नर्यो रुचे भव ॥ ५ ॥

सः । नः । हरीणां । पते । इंदो इति । देवप्सरःऽतमः । सखाऽइव । सख्ये । नर्यः । रुचे । भव ॥

पदार्थः—( हरीणां, पते ) हे अखिलप्रकाशाधार ! भवान् ( देवप्सरस्तमः ) दिव्यतमतेजोयुक्तोऽस्ति ( सः ) स भवान् ( नः, नर्यः ) अस्माकं याजकानां ( रुचे, भव ) दीप्तये भवतु ( सख्ये , सखा, इव ) यथा सखा स्वमित्रस्य तेजोवर्धको भवति ।

पदार्थ—(हरीणां, पते) हे अखिलप्रकाशाधार ! (इन्दो) परमात्मन् ! आप (देवप्सरस्तमः) दिव्य से दिव्य तेजवाले हैं (सः) वह आप (नः, नर्यः) हमसब यज्ञकर्ताओं की (रुचे, भव) दीप्ति के लिये हों (सख्ये, सखा, इव) जिस प्रकार मित्र मित्रके लिये तेजोवर्द्धक होता है।

भावार्थ—जिस प्रकार सूर्य्य अन्य पदार्थों के तेज को देदीप्यमान करता है इसी प्रकार परमात्मा भी ज्ञान विज्ञानादि तेजों में लोगों को देदीप्यमान करता है।

सनेमि त्वमस्मदाँ अदेवं कं चिदत्रिणम् ।
साह्वाँ इन्दो परि बाधो अप द्वयुम् ॥ ६ ॥

सनेमि । त्वं । अस्मत् । आ । अदेवं । कं । चित् । अत्रिणं ।
सह्वान् । इंदो इति । परि । बाधः । अपद्वयुं ॥ ६ ॥

पदार्थ—(इन्दो) हे भगवन् ! (त्वम्) भवान् (सनेमि) समीचीनां कृपां करोतु यया (अदेवम्) दिव्यसम्पद्राहितं (अत्रिणम्) हिंसकम् (आ) अथच (द्वयुम्) सत्यानृत रूपमायया युक्तं (कञ्चित, साह्वान्) कतिपयान् शत्रून् (बाधः) बाधकान् (अस्मत्) अस्मत्तः (परिजहि) अपसारयतु ॥

पदार्थ—(इन्दो) हेप्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! (त्वम्) आप (सनेमि) हम पर ऐसी कृपा करें जिससे (अदेवम्) जो अदैवी सम्पत्ति का पुरुष है (अत्रिणम्) जो हिंसकहै (आ) और जो (द्वयुम्) सत्यानृतरूपी माया युक्त है. ऐसे (कश्चित् साह्वान्,) सबशत्रु जो कई एक हैं (बाधः) हम को पीडादेने वाले हैं उनको (अस्मत्) हमसे (परिजहि) दूरकरें ॥

**भावार्थ**—परमात्मा मायावी पुरुषों से अपने भक्तों की रक्षा अवश्यमेव करताहै अर्थात् परमात्मा के सामनें मायावी पुरुषों की माया और दम्भियों का दम्भ कदापि नहीं चलता ।

इन्द्रमच्छ सुता इमे वृषणं यन्तु हरयः ।
श्रुष्टी जातास इन्दवः स्वर्विदः ॥ १ ॥

इंद्रं । अच्छं । सुताः । इमे । वृषणं । यंतु । हरयः । श्रुष्टी । जातासः । इंदवः । स्वःऽविदः ॥

**पदार्थः**—( स्वर्विदः ) ज्ञानादिगुणाः ( इन्दवः ) ये प्रकाशस्वरूपाः ( जातासः ) सर्वत्र विद्यमानाः ( सुताः ) उपासनया साक्षात्त्वं प्राप्ताः (हरयः ) दुःखस्य हर्तारः ( इमे ) इमे परमात्मगुणाः ( वृषणम् ) कर्मद्वारा उद्योगवर्षुकं (इन्द्रम् ) कर्मयोगिनम् ( श्रुष्टी ) सत्वरं ( अच्छ,यन्तु) साधु लभन्ताम् ।

**पदार्थ**—(स्वर्विदः) ज्ञानादिगुण ( इन्दवः ) जो प्रकाशस्वरुप हैं (जातासः )जो सर्वत्र विद्यमान हैं और जो (सुताः ) संस्कृत अर्थात् उपासना द्वारा जो साक्षात्कार को प्राप्त हैं (हरयः )जो सब दुःखों के हरण करने वाले हैं ( इमे ) ये परमात्मा के सब गुण ( वृषणम् ) कर्मद्वारा उद्योगकी वृष्टि करने वाले (इन्द्रम् ) कर्मयोगी को (श्रुष्टी) शीघ्र ( अच्छ, यन्तु ) प्राप्त हों ॥

**भावार्थ**—जो पुरुष उद्योगी हैं अर्थात् कर्मयोगी हैं उन को परमात्मा के गुणों की उपलब्धि अवश्यमेव होती हैं

अयं भराय सानसिरिन्द्राय पवते सुतः ।
सोमो जैत्रस्य चेतति यथा विदे ॥ २ ॥

अयं । भराय । सानसिः । इंद्राय । पवते । सुतः । सोमः । जैत्रस्य । चेतति । यथा । विदे ॥

पदार्थः—( अयं ) अयं परमात्मा ( सानसिः ) सर्वैरुपास्यः (सोमः )सर्वोत्पादकः (सुतः ) सर्वत्र विद्यमानः ( यथाविदे ) यथार्थज्ञानिने ( भराय ) स्वकर्तव्यपूर्णाय ( जैत्रस्य ) जयशीलाय ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( चेतति ) बोधमुत्पादयति, स्वज्ञानेन च ( पवते ) पुनाति ।

पदार्थ ( अयम् ) उक्त परमात्मा जो ( सानसिः ) सबका उपास्य देवहै ( सोमः ) सर्वोत्पादकहै ( सुतः ) सर्वत्र विद्यमान है वहगुणसम्पन्न परमात्मा ( यथाविदे ) यथार्थज्ञानी के लिये ( भराय ) जो स्वकर्तव्य से भरपूरहै (जैत्रस्य ) जो जयशील है ( इन्द्राय ) कर्मयोगी है उनको (चेतति ) बोधनकरता है और अपने ज्ञानद्वारा (पवते ) पवित्र करताहै ॥

भावार्थ—परमात्मा विजयी पुरुषों को धर्मसे जो विजय करने वाले हैं उनको अवश्यमेव अपने ज्ञानसे बोधन करता है और अपने ऐश्वर्य से उन्हें सदैव उत्साहित बनाता है ।

अस्येदिन्द्रो मदेष्वा ग्राभं गृभ्णीत सानसिम् ।
वज्रं च वृषणं भरत्समप्सुजित् ॥ २ ॥

अस्य । इत् । इन्द्रः । मदेषु । आ । ग्राभं । गृभ्णीत । सानसिं । वज्रं । च । वृषणं । भरत् । सम् । अप्सुऽजित् ॥

पदार्थः—( सानसिम् ) सर्वभजनीयम् ( ग्राभम ) ग्रहणीयम् ( आ ) अथ ( वृषणम् ) वर्षणशीलम ( वज्रं, संभरत् ) विद्युतः

कर्त्तारम् ( अस्य, इत् ) अस्यैव ( इन्द्रः ) कर्मयोगी ( अप्सुजित् ) सर्वकामनानां स्ववशीभूतकारकः ( मदेषु ) आनन्दलाभाय ( गृभ्णीत ) उपासनां कुर्वीत ।

पदार्थ—( सानसिम् ) सर्वभजनीय परमात्मा को ( गृभम् ) जो ग्रहण करने के योग्य है ( आ ) और ( वृषणम् ) वर्षणशील (वज्रम्) विद्युत् को ( संभरत् ) बनाता है ( अस्य, इत् ) उसी की ही ( इन्द्रः ) कर्मयोगी ( अप्सुजित् ) जो सबकामनाओं को वशीभूतकरनेवाला है ( गृभ्णीत ) उपासनाको ( मदेषु ) आनन्दकी प्राप्ति के लिये करे ।

भावार्थ—कर्मयोगी को चाहिये कि वह एकमात्र परमात्मा की ही अनन्यभक्ति करे अन्य किसी की उपासना न करे

प्र धन्वा सोम जागृविरिन्द्रायेन्दो परि स्रव ।
द्युमन्तं शुष्ममाभरा स्वर्विदम् ॥ ४ ॥

प्र । धन्व । सोम । जागृविः । इन्द्राय । इन्दोऽइति । परि । स्रव । द्युऽमन्तं । शुष्मं । आ । भर । स्वःऽविदं ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! भवान् ( जागृविः ) जागरणशीलोऽस्ति । ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( परिस्रव ) आविर्भूय तं प्राप्नोतु यः कर्मयोगी ( द्युमन्तम् ) दीप्तिमान् ( स्वर्विदम् ) विज्ञानी तं ( शुष्मम् ) बलेन ( आभर )परिपूरयतु ( प्रधन्व ) तं जगदुपकाराय प्रेरयतु च ।

पदार्थ—(सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् । आप ( जागृविः ) जागरणशील हैं ( इन्दो ) हेप्रकाशस्वरूप ! कर्मयोगी के लिये ( परिस्रव )

आप प्राप्त हों जो कर्म्मयोगी ( द्युमन्तं ) दीप्तिवाला ( स्वर्विदं ) विज्ञानी है उसको ( शुष्मं ) बलसे (आभर) आप पूर्ण करें, और आप (प्रधन्व) कर्म्मयोगीको प्रेरणा करें ताकि वह संसारकी भलाई करे ।

भावार्थ—परमात्मा अपनी शक्तियोंसे सदैव जागृत है और वह कर्मयोगी को सदैव जागर्ति देकर सावधान करता है ।

इन्द्रा॑य वृष॑णं मदं॑ पव॑स्व वि॒श्वद॑र्शतः ।
सहस्र॑यामा पथि॒कृद्वि॑चक्षणः ॥ ५ ॥ ९ ॥

इंद्रा॑य । वृष॑णं । मदं॑ । पव॑स्व । वि॒श्वऽद॑र्शतः । सहस्र॑ऽयामा । प॒थि॒ऽकृत् । वि॒ऽच॒क्ष॒णः ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! भवान् ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( वृषणम् ) सर्वकामान् वर्षुकः ( मदम् ) आनन्दम् ( पवस्व ) कर्मयोग्यर्थमुत्पादयतु ( विश्वदर्शतः ) भवान्सर्वज्ञः ( सहस्रयामा ) अनन्तशक्तियुक्तः ( विचक्षणः ) चतुरः ( पथिकृत् ) स्वानुयायिपथानां सुगमकर्ता च ।

पदार्थ—हे परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) कर्म्मयोगीके लिये ( वृषणं ) सब कामनाओंकी वृष्टि करनेवाले हैं ( मदं ) आनन्द ( पवस्व ) कर्म्मयोगीको दें । आप ( विश्वदर्शतः ) सर्वज्ञ हैं ( सहस्रयामा ) अनन्त शक्तियुक्त हैं और ( विचक्षणः ) चतुर है ( पथिकृत ) अपने अनुयायियोंके पथोंको सुगम करनेवाले हैं ।

भावार्थ—परमात्मा कर्मयोगीके लिये सब प्रकारके ऐश्वर्य्य प्रदान करता है, और उनको अपने ज्ञानसे प्रकाशित करता है ।

अस्मभ्यं गातुवित्तमो देवेभ्यो मधुमत्तमः ।
सहस्रं याहि पथिभिः कनिक्रदत् ॥ ६ ॥

अस्मभ्यं । गातुवित्ऽतमः । देवेभ्यः । मधुमत्ऽतमः । सहस्रं । याहि । पथिऽभिः । कनिक्रदत् ॥

पदार्थः—( देवेभ्यः ) दिव्यसम्पत्तिमद्भ्यः ( मधुमत्तमः ) आनन्दमयो भवान् ( अस्मभ्यम् ) अस्मदर्थम् ( गातुवित्तमः ) शुभमार्गप्रापको भवतु ( सहस्रं, पथिभिः ) अनन्तशक्तिप्रदमार्गैः ( कनिक्रदत् ) गर्जन् ( याहि ) ज्ञानरूपगत्याः प्रदानं कुरुताम् ।

पदार्थ—( देवेभ्यः ) दैवीसम्पत्तिवाले पुरुषोंकेलिये ( मधुमत्तमः ) आनन्दमयपरमात्मन् ( अस्मभ्यं ) हमारे लिये ( गातुवित्तमः ) शुभमार्गों की प्राप्ति करनेवाले हो और ( सहस्रं, पथिभिः ) अनन्तशक्तिप्रदमार्गोंसे ( कनिक्रदत् ) गर्जते हुए ( याहि ) आप ज्ञानरूपी गतिका प्रदान करें ।

भावार्थ—परमात्मा अनन्तमार्गों द्वारा अपने ज्ञानका प्रकाश करता है अर्थात् इस विविध रचनासे उसके भक्त अनन्त प्रकारसे उसके ज्ञानको उपलब्ध करते हैं अनन्त ब्रह्माण्डोंकी रचना द्वारा और इस विशाल नभोमण्डल में अपनी दिव्य ज्योतियोंसे परमात्मा सदैव गर्ज रहा है परमात्माका यही गर्जन है और निराकार परमात्मा किसी प्रकार भी गर्जन नहीं करता ।

पवस्व देववीतय इन्दो धाराभिरोजसा ।
आ कलशं मधुमान्त्सोम नः सदः ॥ ७ ॥

पवस्व । देवऽवीतये । इंदो इति । धाराभिः । ओजसा । आ । कलशं । मधुऽमान् । सोम । नः । सदः ।

पदार्थः—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( देववीतये ) देवमार्गप्राप्तये ( धाराभिः ) आनन्दवर्षैः ( ओजसा ) स्वविज्ञानयुक्तबलेन च ( पवस्व ) पुनातु माम् ( सोम ) हे परमात्मन् ! ( मधुमान् ) आनन्दमयो भवान् ( नः, कलशम् ) मदन्तःकरणम् ( असदः ) प्राप्नोतु ॥

पदार्थ—( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपपरमात्मन् ! ( देववीतये ) देवमार्गकी प्राप्तिकेलिये ( धाराभिः ) आनन्दकी वृष्टिसे और ( ओजसः ) अपने विज्ञानयुक्तबलसे ( पवस्व ) हमको पवित्र करें और ( सोम ) हे परमात्मन् ! ( मधुमान् ) आनन्दमय आप ( नः कलशं ) हमारे अन्तःकरणमें ( असदः ) आकर विराजमान हों ।

भावार्थ—ब्रह्मानन्द जो सब आनन्दोंसे बढ़कर आनन्द है जिसको उपनिषत्कारोंने "रसो वैसः रसं ह्येवायं लब्धा आनन्दी भवति" इत्यादि वाक्योंमें वर्णन किया है वह आनन्दरूपपरमात्मा अपने भक्तोंको अवश्यमेव अपने ब्रह्मानन्दसे आनन्दित करता है ।

तवं द्रप्सा उदप्रुत इन्द्रं मदाय वावृधुः ।
त्वां देवासो अमृताय कं पपुः ॥ ८ ॥

तवं । द्रप्साः । उदऽप्रुतः । इंद्रं । मदाय । वावृधुः । त्वां । देवासः । अमृताय । कं । पपुः ॥

पदार्थः—( तव, द्रप्साः ) भवतः शीघ्रगतिकाः शक्तयः याश्च ( उदप्रुतः ) जलप्रवाहवत् वहन शीलास्ताः ( इन्द्रम् ) कर्मयोगिनः ( मदाय ) आनन्दाय ( ववृधुः ) वर्धन्ते ( कम् ) आनन्दमयं ( त्वाम् ) भवन्तम् ( देवासः ) विद्वांसः (अमृताय) शाश्वतिकजीवनाय ( पपुः ) पिबन्ति ।

पदार्थ—( तव, द्रप्साः ) तुमारी शीघ्रगतिवाली शक्तियें जो ( उदप्रुतः ) जलोंके प्रवाहके समान बहती हैं वे ( इन्द्रं ) कर्म्मयोगीके ( मदाय ) आनन्दके लिये ( वदृधुः ) बढ़ती हैं और ( त्वां ) तुम जो ( कं ) आनन्दस्वरूप हो इससे ( देवासः ) विद्वान् लोग ( अमृताय ) सदाके जीवनके लिये ( पपुः ) पीते हैं ॥

भावार्थ—ब्रह्मानन्द वा ब्रह्मामृतरूपी रस जो सब रसोंसे अधिक स्वादु है उसका पान ब्रह्मपरायण ज्ञानयोगी और कर्मयोगी ही कर सक्ते हैं अन्य नहीं ।

आ नः सुतास इन्दवः पुनाना धावता रयिम् ।
वृष्टिद्यावो रीत्यापः स्वर्विदः ॥ ९ ॥

आ । नः । सुतासः । इंदवः । पुनानाः । धावत । रयिं ।
वृष्टिऽद्यावः । रीतिऽआपः । स्वःऽविदः ॥

पदार्थः—( इन्दवः ) हे प्रकाशस्वरूप ( सुतासः ) सर्वत्र विद्यमानो भवान् ( नः ) अस्मान् ( पुनान ) पवित्रयन् ( रयिं ) धनं ( आधावत ) प्रापयन्तु ( वृष्टिं, द्यावः ) द्युलोकमभिलक्ष्य वर्षणशीलः ( रीत्यापः ) सर्वगः भवान् ( स्वर्विदः ) आनन्दमयः मामप्यानन्दयतु ॥

पदार्थ—( इन्दवः ) हे प्रकाशस्वरूप ! ( सुतासः ) सर्वत्र विद्यमानपरमात्मन् आप ( नः ) हमको ( पुनानाः ) पवित्र करते हुए ( रयिं ) धनको ( आधावत ) प्राप्त करायें ( वृष्टिं, द्यावः ) द्युलोकको लक्ष्य रखकर वृष्टि करनेवाले ( रीत्यापः ) सर्वव्यापक आप ! ( स्वर्विदः ) आनन्दस्वरूप हैं हमको भी आनन्दित करें ।

भावार्थ—जिस प्रकार बाह्य जगत्में परमात्माकी शक्तियोंसे अनन्त

प्रकारकी वृष्टि होती है इसी प्रकार कर्मयोगी और ज्ञानयोगी पुरुषोंके अन्तःकरणमें परमात्माकी ज्ञानरूपी वृष्टि सदैव होती रहती है इसको योगशास्त्रकी परिभाषामें धर्म मेघ समाधिके नामसे कहागया है अर्थात् धर्मरूपी मेघसे योगीजन सदैव सुसिञ्चित रहते हैं ।

सोमः पुनान ऊर्मिणाव्यो वारं वि धावति ।
अग्रे वाचः पवमानः कनिक्रदत् ॥ १० ॥ १० ॥

सोमः । पुनानः । ऊर्मिणा । अव्यः । वारं । वि । धावति ।
अग्रे । वाचः । पवमानः कनिक्रदत् ।

पदार्थः—( सोमः ) सर्वोत्पादकः सः ( ऊर्म्मिणा ) स्वकीयानन्दप्रवाहैः ( अव्यः ) सर्वान्रक्षन् ( वारं ) सद्गुणसम्पन्नजनं ( विधावति ) प्राप्नोति यश्च परमात्मा ( अग्रे, वाचः ) सर्वोत्कृष्टाध्यात्मिकविद्यात्मकवाणीं ( कनिक्रदत् ) गर्जन् ( पवमानः ) पावयति ।

पदार्थ—(सोमः) सर्वोत्पादकपरमात्मा (ऊर्मिणा) अपने आनन्दकी लहरोंसे ( अव्यः ) सबकी रक्षा करता हुआ ( वारं ) सद्गुणसम्पन्नपुरुषको ( विधावति ) प्राप्त होते हैं । जो परमात्मा ( अग्रे, वाचः ) सर्वोपरि आध्यात्मिक विद्यारूपवाणीको ( कनिक्रदत् ) गर्जाता हुआ (पवमानः) पवित्र बनाता है ।

भावार्थ—जो पुरुष सद्गुणसम्पन्न हैं उनको परमात्मा अपने आनन्दमें निमग्न करता है अर्थात् ब्रह्माम्बुधिमें वे लोग अपने आपको सदैव शान्तिमय वारिसे स्नान कराते हैं ।

धीभिर्हिन्वन्ति वाजिनं वने क्रीळन्तमत्यविम् ।
अभि त्रिपृष्ठं मतयः समस्वरन् ॥ ११ ॥

धीभिः । हिन्वन्ति । वाजिनं । वने । क्रीळंतं । अतिऽअविं । अभि । त्रिऽपृष्ठं । मतयः । सं । अस्वरन् ॥

पदार्थः—( धीभिः ) स्तुतिभिः ( वाजिम् ) बलस्वरूपं तं विद्वांसः ( हिन्वन्ति ) सर्वोत्कृष्टत्वेन वर्णयन्ति ( अत्यविम् ) यः परमात्मा सर्वेषां रक्षकः ( वने, क्रीलन्तम् ) सर्वत्र जगति विमान ( त्रिपृष्ठम् ) लोकत्रयम्, कालत्रयम्, सवनत्रयमित्यादि सर्वत्रिकेषु विराजते तं च ( मतयः ) बुद्धिमन्तः ( समस्वरन् ) स्तुवन्ति ।

पदार्थ—( धीभिः ) स्तुतियों द्वारा ( वाजिनं ) उस बलस्वरूपको ( हिन्वन्ति ) सर्वोपरिरूपसे वर्णन करते हैं जो परमात्मा ( असविं ) सबकी रक्षा करने वाला है ( वने क्रीलंतं ) सर्वत्र विद्यमान है, ( त्रिपृष्ठं ) तीनों लोक, तीनों काल और तीनों सवन इत्यादि सब त्रिकोंमें विद्यमान है उस को ( मतयः ) बुद्धिमान् लोग ( समस्वरन् ) स्तुति करते हैं ।

भावार्थ—परमात्मा कालातीत है अर्थात् भूत भविष्यत् और वर्तमान यह तीनों काल उसकी इयत्ता अर्थात् हद्द नहीं बांध सक्ते तात्पर्य यह है कि कालकी गति कार्य्य पदार्थोंमें है कारणोंमें नहीं वा यों कहो कि नित्य पदार्थोंमें कालका व्यवहार नहीं होता किन्तु अनित्योंमें होता है इसी अभिप्रायसे परमात्माको यहां कालातीतरूपसे वर्णन किया है ।

असर्जि कलशाँ अभि मीळ्हे सप्तिर्न वाजयुः ।
पुनानो वाचं जनयन्नसिष्यदत् ॥ १२ ॥

असर्जि । कलशान् । अभि । मीळ्हे । सप्तिः । न । वाजऽयुः । पुनानः । वाचं । जनयन् । असिस्यदत् ॥

पदार्थः—( वाजयुः ) सर्वबलाश्रयः परमात्मा ( मीळ्हे ) संग्रामे ( सप्तिर्न ) विद्युदिव ( कलशानभि ) पूतान्तःकरणे ( असर्जि ) साक्षात्क्रियते, स च ( वाचं, पुनानः ) वाणीं पावयन् ( जनयन् ) उत्तमभावानुत्पादयन् ( असिस्यदत् ) शुद्धान्तःकरणं सिञ्चन् विराजते ।

पदार्थ—( वाजयुः ) सबलोकोंको प्राप्त परमात्मा ( मीळ्हे ) संग्राममें ( सप्तिर्न ) विद्युत्के समान ( कलशानभि ) पवित्रअन्तः करणोंमें ( असर्जि ) साक्षात्कारकिया जाता है, वह परमात्मा ( वाचं पुनानः ) वाणीको पवित्र करके ( जनयन् ) उत्तमभावोंको उत्पन्न करता हुआ ( असिस्यदत् ) शुद्ध-अन्तःकरणोंको सिञ्चन करता हुआ स्थिर होता है ।

भावार्थ—उपासकों को चाहिये कि वे उपासनासे प्रथम अपने अन्तःकरणोंको शुद्धकरें, क्योंकि वह उपास्य देवस्वच्छ अन्तःकरणोंमें ही अपनी अभिव्यक्तिको प्रकट करता हैं ।

पवते हर्यतो हरिरति ह्वरांसि रंह्या ।
अभ्यर्षन्त्स्तोतृभ्यो वीरवद्यशः ॥ १३ ॥

पवते । हर्यतः हरिः । अति । ह्वरांसि । रंह्या । अभिऽअर्षन् । स्तोतृऽभ्यः । वीरऽवत् । यशः ॥

पदार्थः—( हर्यतः ) सर्वपूज्यः ( हरिः ) परमात्मा ( रंह्या ) ज्ञानवेगेन ( ह्वरांसि ) अनेक कौटिल्यानि ( अति ) अतिक्रम्य ( पवते ) पुनाति ( स्तोतृभ्यः ) स्वोपासकेभ्यः ( वीरवद्यशः ) वीरसन्तान सहितं यशः ( अभ्यर्षन् ) दत्त्वा ( पवते ) पुनाति ।

पदार्थ—( हर्यतः ) वह सर्वपूज्य परमात्मा ( हरिः ) जो सब, अपगुणोंके हरण करनेवाला है, वह ( रंह्य ) ज्ञानरूपवेग से ( ह्वरांसि ) सब प्रकारकी कुटिलताओंको ( अति ) अतिक्रमणकरके ( पवते ) पवित्र करता है और ( स्तोतृभ्यः ) उपासकोंको ( वीरवत् यशः ) वीरसन्तान और यश ( अभ्यर्षन् ) देकर ( पवते ) पवित्र करता है ।

भावार्थ—परमात्मा परमात्मपरायण लोगों को सरल भाव प्रदान करके उनकी कुटिलताओं को दूर करता है और उनको वीर सन्तान देकर लोक परलोक में तेजस्वी बनाता है ।

अया पवस्व देवयुर्मधोर्धारा असृक्षत ।
रेभन्पवित्रं पर्येषि विश्वतः ॥ १४ ॥ ११ ॥

अया । पवस्व । देवऽयुः । मधोः । धाराः । असृक्षत । रेभन् । पवित्रं । परि । एषि विश्वतः ॥

पदार्थः( देवयुः ) विदुषां पावयिता सः ( मधोः, धाराः ) यस्यानन्दधाराः ( असृक्षत ) आविर्भाव्यन्ते, हेपरमात्मन् ! ( अया ) आभिर्धाराभिः ( पवस्व ) पुनातु माम्, यतो भवान् ( विश्वतः ) सर्वतः ( पवित्रम् ) पूतान्तः करणं ( रेभन् ) शब्दायमानः ( पर्येषि ) प्राप्नोति ।

पदार्थ—( देवयुः ) वह परमात्मा विद्वानोंको पवित्र करनेवाला है ( मधोः धारा ) जिसकी आनन्दमय धारा (असृक्षत) अविर्भावको प्राप्त की जाती है । ( अया ) उक्त धारासे हे परमात्मन् ! ( पवस्व ) आप हमको पवित्र करें क्योंकि आप ( विश्वतः ) सब प्रकारसे ( प्रवित्रं ) पवित्र अन्तः करणको ( रेभन् ) शब्दायमान होते हुए ( पर्येषि ) प्राप्त होते हैं ।

भावार्थ—परमात्मा का शब्दायमान होना इसी तात्पर्य्य से है कि वह अपने वेदरूपी शब्दब्रह्म द्वारा शब्दायमान है अर्थात् वेद के सदोपदेश द्वारा लोगों को बोधित करता है।

इति षडधिकशततमं सूक्त-
मेकादशोवर्गश्च समाप्तः

यह १०६ सूक्त और ११ वां वर्ग समाप्त हुआ

१—२६ सप्तर्षय ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः—१, ४, ६, ९, १४, १७, २१ विराड्बृहती। २, ५ भुरिग्बृहती। ८, १०, १२, १३, १९, २५ बृहती। २३ पादनिचृद्बृहती। ३, १६ पिपीलिकामध्या गायत्री। ७, ११, १८, २०, २४, २६, निचृत् पंक्तिः। १५, २२, पंक्तिः। स्वरः—१, २, ४—६, ८—१०, १२—१४, १७, १९, २१, २३, २५ मध्यमः। ३, १६ षड्जः ७, ११, १५, १८, २०, २२, २४, २६, पञ्चमः॥

परीतो षिञ्चता सुतं सोमो य उत्तमं हविः।
दधन्वाँ यो नर्यो अप्स्वन्तरा सुषाव सोममद्रिभिः ॥ १॥

परि। इतः। सिंचत। सुतं। सोमः। यः। उतऽतमं। हविः। दधन्वान्। यः। नर्यः। अप्ऽसु। अंतः। आ। सुसाव। सोमं। अद्रिभिः॥

पदार्थः—( सोमम् ) सर्वोत्पादकम् ( सुतम् ) सर्वत्र विद्यमानम्

( अप्स्वन्तः ) प्रकृतेः सूक्ष्मकारणे विराजमानं परमात्मानम् ( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तिभिर्विद्वांसो होतारः ( आसुषाव ) सम्यक्साक्षात्करोति ( यः,सोमः ) यः परमात्मा ( उत्तमं, हविः ) विदुषां मान्यतमः ( नर्यः ) सर्वजनस्यहितः ( दधन्वान् ) सर्वेषा धारकः तं ( इतः ) यज्ञादि कर्मानन्तरं ज्ञानवृत्तिरूप-वृष्ट्या ( परिषिञ्चत ) यूयं परिक्षरत ।

पदार्थ—( सोमम् ) सर्वोत्पादक परमात्मा को ( सुतम् ) जो सर्वत्र विद्यमान है ( अप्स्वन्तः ) जो प्रकृति के सूक्ष्म कारण में विराजमान है उसको (अद्रिभिः) चित्तवृत्तियों द्वारा यज्ञ का अधिष्ठाता (आसुसाव) भलीभांति साक्षात्कार करता है ( यः, सोमः ) जो सोम ( उत्तमं हविः ) विद्वानों का सर्वोपरिपूजनीय है ( नर्यः ) सब नरों का हितकारी है तथा ( दधन्वान् ) सब को धारण करता हुआ जो सर्वत्र विद्यमान है उसको ( इतः ) यज्ञा-दि कर्मों के अनन्तर ज्ञानवृत्तिरूप वृष्टि से ( परिषिञ्चत ) परिसिञ्च न करें ॥

भावार्थ—सोम जो सम्पूर्ण संसार की उत्पत्ति का कारण है और जो सौम्य स्वभावों का प्रदान करने वाला है वह सोमरूप परमात्मा संसार में ओत प्रोत होरहा है उसका अपनी ज्ञानरूपी वृत्तियों द्वारा साक्षात् करना ही वृत्तियों से सिञ्चन करना है ।

नूनं पुनानोऽविभिः परि स्रवादब्धः सुरभिन्तरः ।
सुते चित्वाप्सु मदामो अन्धसा श्रीणन्तो गोभिरुत्तरम् ॥२॥

नूनं । पुनानः । अविंऽभिः । परिं । स्रव । अदब्धः । सुरभिंऽतरः ।
सुते । चित् । त्वा । अपऽसु । मदामः । अंधसा । श्रीणंतः । गोभिः । उतऽतरं

पदार्थः—हे परमात्मन् ! ( नूनम् ) निश्चयम् ( अविभिः ) स्वरक्षाभिः ( पुनानः ) पवित्रयन् (परिस्रव) मदन्तःकरणे विराजताम् (अदब्धः) भवान् अखण्डनीयः ( सुरभिन्तरः ) अत्यन्त शोभनीयः, वयं ( उत्तरम् ) अति प्रेम्णा ( गोभिः ) ज्ञानवृत्त्या ( श्रीणन्तः ) तत्त्वा साक्षात्कुर्वन्तः (अन्धसा) मनोमय कोशेन ( अप्सु ) कर्मसु ( सुतेचित ) साक्षात्काराय ( त्वा, मदामः ) त्वां स्तुमः ।

पदार्थ—हे परमात्मन् ! ( नूनम् ) निश्चय करके ( अविभिः ) अपनी रक्षाओं से ( पुनानः ) पवित्र करते हुए आप ( परिस्रव ) हमारे अन्तःकरण में आकर विराजमान हों, आप ( अदब्धः ) अखण्डनीय हैं ( सुरभिन्तरः ) अत्यन्त शोभनीय हैं, हम लोग ( उत्तरम् ) अत्यन्त प्रेम से ( गोभिः ) ज्ञानरूप वृत्तियों द्वारा ( श्रीणन्तः ) तुम्हारा साक्षात्कार करते हुए ( अन्धसा ) मनोमय कोश से ( अप्सु ) कर्मों में ( सुते, चित् ) साक्षात्कार के लिये ( त्वा ) तुम्हारा ( मदामः ) स्तवन करते हैं ॥

भावार्थ—परमात्मा सच्चिदानन्द स्वरूप हैं आपका स्वरूप अखण्डनीय है इसलिये आपका ध्यान व्यापकभाव से ही किया जा सक्ता है अन्यथा नहीं ।

परि॑ सुवा॒नश्चक्ष॑से देवमाद॑नः क्रतु॒रिन्दु॒र्वि॑चक्ष॒णः ॥३॥

परि॑ । सुवा॒नः । चक्ष॑से । दे॒व॒ऽमाद॑नः । क्रतु॑ः ।
इन्दुः॑ । वि॒ऽच॒क्ष॒णः ॥

पदार्थः—( चक्षसे ) सर्वेषां ज्ञानवृद्धये ( परिसुवानः ) ज्ञानदीप्त्या उपासक ध्यानगोचरो भवति ( देवमादनः ) सविदुषामानन्दयिता ( क्रतुः) यज्ञरूपः ( इन्दुः )स्वयं प्रकाशः ( विचक्षणः ) अपूर्व प्रतिभोऽर्थात्सर्वज्ञः ।

पदार्थ—( चक्षसे ) सब लोगों की ज्ञान वृद्धि के लिये ( परिसुवानः ) ज्ञानरूपी दीप्ति से प्रकट हुआ परमात्मा उपासकों के ध्यानगोचर होता है, वह परमात्मा ( देवमादनः )विद्वानों को आनन्द देने वाला है ( क्रतुः )

यज्ञरूप है (इन्दुः) स्वयंप्रकाश है (विचक्षणः) विलक्षण प्रतिभा वाला अर्थात् सर्वज्ञ है।

भावार्थ—जिस समय उस निराकार का ध्यान किया जाता है उस समय उसके सद्गुण उपासक के हृदय में आविर्भाव को प्राप्त होते हैं अर्थात् उसके सतचित् आनन्द इत्यादि रूप प्रतीत होने लगते हैं यही परमात्म देव का साक्षात्कार है।

पुनानः सोम धारयापो वसानो अर्षसि।
आ रत्नधा योनिमृतस्य सीदस्युत्सो देव हिरण्ययः ॥४॥

पुनानः। सोम। धारया। अपः। वसानः। अर्षसि।
आ। रत्नऽधाः। योनिं। ऋतस्य। सीदसि। उत्सः।
देव। हिरण्ययः॥

पदार्थः—(सोम) हे सर्वोत्पादक! (अपः, पुनानः) अस्मत्कर्माणि पावयन् (वसानः) अन्तः करणे च निवसन् (धारया) आनन्दवृष्ट्या (अर्षसि) अस्मान्प्राप्नोति (रत्नधाः) भवान् सकलैश्वर्यधारकः (ऋतस्य, योनिम्) सत्यरूपयज्ञस्थानम् (आसीदसि) एत्य प्राप्नोति (देव) हे दिव्यस्वरूप! (उत्सः) सर्वाश्रयो भवान् (हिरण्ययः) ज्योतिःस्वरूपश्च।

पदार्थ—(सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन्! (अपः, पुनानः) हमारे कर्मों को पवित्र करते हुए आप (वसानः) हमारे अन्तकरण में निवास करते हुए (धारया) आनन्द की वृष्टि से (अर्षसि) हमको प्राप्त होते हैं (रत्नधाः) आप सम्पूर्ण ऐश्वर्यों के धारण करने वाले हैं (ऋतस्य, योनिम्) सत्य रूपी यज्ञ के स्थान को (आसीदसि) प्राप्त होते हैं।

(देव) हे दिव्यस्वरूप परमात्मन्! (उत्सः) आप सबका निवास स्थान और (हिरण्ययः) ज्योतिस्वरूप हैं, अप इति कर्मनामसुपठितम्—अ० ३—खं—२

भावार्थ—वह ज्योतिस्वरूप परमात्मा अपनी दिव्य ज्योति से उपासक के अज्ञान को छिन्न भिन्न करके उसमें विमल ज्ञान का प्रकाश करता है।

दुहान ऊधर्दिव्यं मधु प्रियं प्रत्नं सधस्थमासदत्।
आपृच्छ्यं धरुणं वाज्यर्षति नृभिर्धूतो विचक्षणः ॥५॥

दुहानः। ऊधः। दिव्यं। मधु। प्रियं। प्रत्नं। सधऽस्थं। आ। असदत्। आऽपृच्छ्यं। धरुणं। वाजी। अर्षति नृभिः। धूतः। विऽचक्षणः।

पदार्थः—(दुहानः) सर्वेषां परिपूरयिता (ऊधः) सर्वाश्रयश्च सः (मधु) आनन्दस्वरूपं (प्रत्नम्) प्राचीनम् (सधस्थम्) अन्तरिक्षम् (प्रियम्) प्रेमाश्रयं (आसदत्) आश्रयति, स परमात्मा (वाजी) बलस्वरूपः (विचक्षणः) सर्वज्ञः (नृभिः, धूतः) भक्तैरुपासितः (आपृच्छ्यम्) जिज्ञासुम् (धरुणम्) धारणावन्तं च यजमानं (अर्षति) प्राप्नोति।

पदार्थ—(दुहानः) सबको परिपूर्ण करने वाला (ऊधः) सबका अधिकरणस्वरूप परमात्मा (मधु) आनन्दस्वरूप (प्रत्नम्) प्राचीन (सधस्थम्) अन्तरिक्ष स्थान को (प्रियम्) जो प्रिय है, उसको (आसदत्) आश्रय करता है वह परमात्मा (वाजी) जो बलस्वरूप (विचक्षणः) विलक्षण बुद्धि वाला (नृभिः, धूतः) उपासकों से उपासना किया हुआ (धरुणम्) धारणा वाले (आपृच्छ्यम्) जिज्ञासु=यजमान को (अर्षति) प्राप्त होता है।

भावार्थ—जो पुरुष धारणा ध्यानादि साधनों से सम्पन्न हैं वे ही उस निराकार ज्योति के ज्ञान के पात्र बन सक्ते हैं अन्य नहीं।

पुनानः सोम जागृविरव्यो वारे परि प्रियः।
त्वं विप्रो अभवोऽङ्गिरस्तमो मध्वा यज्ञं मिमिक्ष नः ॥६॥

पुनानः। सोम। जागृविः। अव्यः। वारे। परि। प्रियः।
त्वं। विप्रः। अभवः। अङ्गिरःऽतमः। मध्वा। यज्ञं।
मिमिक्ष। नः ॥

पदार्थः—(सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन्! (पुनानः) सर्वान्पावयन् भवान् (जागृविः) शश्वन्निज चेतन सत्तया विराजमानः (अव्यः) सर्वरक्षकः (वारे) त्वद्वरणकर्तुरन्तःकरणे (परि, प्रियः) नितान्त प्रियः (त्वं, विप्रः) भवान्मेधाव्यस्ति (अङ्गिरस्तमः, अभवः) सर्वेषु प्राणेषु अति प्रियतमः (मध्वा) स्वानन्देन (नः) अस्माकम् (यज्ञम्) क्रतुं (मिमिक्ष) सिञ्चतु।

पदार्थ—(सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन्! (पुनानः) आप सबको पवित्र करते हुए (जागृविः) सदैव अपनी चेतन सत्ता से विराजमान हैं (अव्यः) सर्व रक्षक हैं (वारे) आपको वरण करने वाले पुरुष के अन्तःकरण में (परि, प्रियः) आप अत्यन्त प्रिय हैं (त्वम्) आप (विप्रः) मेधावी हैं विप्र इति मेधावि नामसु पठितम् (आङ्गिरस्तमः, अभवः) सब प्राणों में प्रियतम अर्थात् प्राणों के भी प्राण हैं (मध्वा) अपने आनन्द से (नः) हमारे (यज्ञम्) यज्ञ को (मिमिक्ष) सिञ्चन करें।

भावार्थ—परमात्मा उपासकों के यज्ञों को अपनी ज्ञानमयी वृष्टि द्वारा सुसिञ्चित करके आनन्दित करते हैं।

सोमो॑ मी॒ढ्वान्प॑वते गातु॒वित्त॑म॒ ऋषि॒र्विप्रो॑ विचक्ष॒णः।

त्वं क॒विर॑भवो देव॒वीत॑म॒ आ सूर्यं॑ रोहयो दि॒वि ॥७॥

सोमः॑ । मी॒ढ्वान् । पव॑ते । गा॒तु॒वित्ऽत॑मः । ऋषिः॑ ।

विप्रः॑ । वि॒ऽच॒क्ष॒णः । त्वम् । क॒विः । अ॒भ॒वः॒ । दे॒व॒ऽवीत॑मः ।

आ । सूर्य॑म् । रो॒ह॒यः॒ । दि॒वि ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! भवान (सोमः) सर्वोत्पादकः (मीढ्वान् ) सर्व कामनापूरकः (गातुवित्तमः) सर्वोपरिमार्गस्य दर्शयिता (ऋषिः) स्वव्यापक शक्त्या सर्वत्र विद्यमानः (विप्रः) मेधावी (विचक्षण) सर्वोपरिज्ञानवान् (कविः) सर्वज्ञः (अभवः) अस्ति (देववीतमः) विदुषां प्रियतमः (दिवि) द्युलोके च (सूर्यम्, आ रोहयः) सूर्यम् प्रादुर्भावयति, एवं भवान् स्वभक्तान्तःकरणम् (पवते) पुनाति।

पदार्थ—हे परमात्मन् ! (त्वम्) आप (सोमः) सर्वोत्पादक हैं (मीढ्वान) सब कामनाओं के पूर्ण करने वाले (गातुवित्तमः) सर्वोपरि मार्ग के दिखलाने वाले हैं, (ऋषिः) ऋच्छति गच्छति सर्वत्र प्राप्नोतीति ऋषिः=जो अपनी व्यापक शक्ति से सर्वत्र विद्यमान हो उसका नाम यहां ऋषि है (विप्रः) मेधावी (विचक्षणः) सर्वोपरि विज्ञानी हैं (कविः) सर्वज्ञ (अभवः) हैं (देववीतमः) सब विद्वानों के परमप्रिय तथा (दिवि) द्युलोक में (सूर्यम्) सूर्य का (आरोहयः) प्रादुर्भाव करते हैं, उक्त गुणशाली आप उपासकों के अन्तःकरणों को (पवते) पवित्र करते हैं।

भावार्थ—इस मंत्र का आशय यह है कि परमात्मा ज्ञानादि गुणों द्वारा उपासक के हृदय को दीप्तिमान बनाते हैं।

सोम॑ उ षुवा॒णः सो॒तृभि॒रधि॒ ष्णुभि॒रवी॑नाम् ।
अश्व॑येव ह॒रिता॑ याति॒ धार॑या म॒न्द्रया॑ याति॒ धार॑या ॥८॥

सोम॑ः । ऊं इति॑ । सु॒वा॒नः । सो॒तृऽभि॑ः । अधि॑ । स्तुऽभि॑ः । अवी॑नां । अश्व॑याऽइव । ह॒रिता॑ । या॒ति॒ । धार॑या । म॒न्द्रया॑ । या॒ति॒ । धार॑या ॥

पदार्थः—(सोतृभिः) साक्षात्कर्तृभिरुपासकैः (अधिसुवानः) साक्षात्कृतः (सोमः) सर्वोत्पादकः भवान् (अवीनाम्) रक्षःयुक्त वस्तूनां (ष्णुभिः) रक्षायुक्त साधनैः (अश्वया, इव) विद्युदिव (हरिता) कर्माधिष्ठाता परमात्मा (मन्द्रया, धारया) आह्लादक धारया (याति) स्वोपासकान्तःकरणे प्रविशति ।

पदार्थ—आपको साक्षात्कार करने वाले (सोतृभिः) उपासकों द्वारा (अधि,सुवानः) साक्षात्कार को प्राप्त हुए (सोम) सर्वोत्पादक आप (अवीनाम्) रक्षायुक्त वस्तुओं के (ष्णुभिः) रक्षःयुक्त साधनों से (अश्वया) विद्युत् के (इव) समान (हरिता) कर्मों का अधिष्ठाता परमात्मा (मन्द्रया, धारया) आनन्दित करने वाली धारा से (याति) उपासकों के अन्तःकरण को प्राप्त होता है ।

भावार्थ—जिस प्रकार विद्युत् अपनी शक्तियों द्वारा नाना कार्य्यों का हेतु होती है इसी प्रकार परमात्मा अपने ज्ञान कर्मरूपी शक्ति द्वारा सब ब्रह्माण्डों की रचना का हेतु है ।

अनू॒पे गोमा॒न्गोभि॑रक्षा॒ः सोमो॑ दु॒ग्धाभि॑रक्षाः ।
स॒मु॒द्रं न सं॒वर॑णान्यग्मन्म॒न्दी मदा॑य तोशते ॥ ९ ॥

अ॒नू॒पे । गोऽमा॑न् । गोभि॑ः । अ॒क्षा॒रिति॑ । सोम॑ः । दु॒ग्धाभि॑ः । अ॒क्षा॒रिति॑ । स॒मु॒द्रं । न । स॒म्ऽवर॑णानि । अ॒ग्म॒न् । म॒न्दी । मदा॑य । तो॒श॒ते ॥

पदार्थः—( सोमः ) सर्वोत्पादकः परमात्मा ( दुग्धाभिः ) ज्ञानदोहक चित्तवृत्तिभिः ( अक्षाः ) साक्षात् क्रियते ( गोमान् ) ज्ञानरूप दीप्तिमान्सः ( गोभिः ) अन्तःकरणवृत्तिभिः ( अनूपे ) अनूपेऽन्तःकरण देशे ( अक्षाः ) प्रवाहितो भवति ( न ) यथा ( समुद्रम् ) समुद्राभिमुखम् ( संवरणानि ) समुद्रगामिन्यो नद्यः ( अग्मन् ) प्राप्नुवन्ति, एवमेव ( मन्दी ) आनन्दमयः स परमात्मा ( मदाय ) आनन्दाय (तोशते) अज्ञानावरणे भङ्क्त्वा साक्षात्क्रियते ।

पदार्थ—( सोमः ) सर्वोत्पादक परमात्मा ( दुग्धाभिः ) ज्ञान को दोहन करने वाली चित्तवृत्तियों द्वारा ( अक्षाः ) साक्षात्कार को प्राप्त होता है ( गोमान् ) वह ज्ञान रूपी दीप्ति वाला परमात्मा ( गोभिः ) अन्तःकरण की वृत्ति द्वारा ( अनूपे ) अनूपरूपी अन्तःकरण देश में ( अक्षाः ) प्रवाहित होता है ( न ) जैसे ( समुद्रम् ) समुद्र के अभिमुख ( संवरणानि ) समुद्र को जाने वाली नदियें ( अग्मन् ) प्राप्त होती हैं, इसी प्रकार ( मन्दी ) आनन्दस्वरूप परमात्मा ( मदाय ) आनन्द के लिये (तोशते) अज्ञान रूपी आवरण को भंग करके साक्षात्कार किया जाता है ।

भावार्थ—इस मंत्र में अज्ञान को भंग करके परमात्मा का साक्षात्कार करना वर्णन किया गया है ।

आ सोम सुवानो अद्रिभिस्तिरो वाराण्यव्यया ।
जनो न पुरि चम्वोर्विशद्धरिः सदो वनेषु दधिषे ॥१०॥

आ । सोम । सुवानः । अद्रिऽभिः । तिरः । वाराणि । अव्यया । जनः । न । पुरि । चम्वोः । विशत् । हरिः । सदः । वनेषु । दधिषे ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! ( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तिभिः ( सुवानः ) साक्षात्कृतो भवान् ( वाराणि ) वरणीयान्तःकरणानि ( आविशत् ) प्रविशति ( हरिः ) कर्माधिष्ठाता परमात्मा ( अव्यया ) सर्वरक्षकः ( तिरः ) अज्ञानं तिरस्कृत्य ( वनेषु ) भक्तियुक्तान्तःकरणेषु विराजते तादृशान्तःकरणं च ( सदः ) स्थिति स्थानं निर्माय ( दधिषे ) ज्ञानं प्रकाशयति ( न ) यथा ( जनः ) जनसमुदायः ( चम्वोः ) अधिष्ठानरूपां ( पुरि ) पुरीं ( विशत् ) प्रविशति, एवं परमात्मज्ञानमपि पुरी रूपेऽन्तःकरणे प्रविशति ।

पदार्थ-( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! ( अद्रिभिः ) चित्तवृत्तियों द्वारा ( सुवानः ) साक्षात्कार को प्राप्त हुए आप ( वाराणि ) वरणीयान्तःकरणों को ( आविशत् ) प्रवेश करते हैं ( हरिः ) कर्मों का अधिष्ठाता परमात्मा ( अव्यया ) जो सर्वरक्षक है वह (तिरः) अज्ञान को तिरस्कार करके (वनेषु) भक्तिभाजन अन्तःकरणों में विराजमान होता है और उनको (सदः) स्थिति का स्थान बनाकर ( दधिषे ) ज्ञान का प्रकाश करता है (न) जिस प्रकार ( जनः ) जनसमुदाय (चम्वोः) अधिष्ठानरूप ( पुरि ) पुरी को प्रवेश करता है, इसी प्रकार परमात्मज्ञान पुरीरूप अन्तःकरण में प्रवेश करता है ।

भावार्थ—इस मंत्र में परमात्मा की व्यापकता वर्णन कीगई है ।

स मामृजे तिरो अण्वानि मेष्यो मीढ्वे सप्तिर्न वाजयुः ।
अनुमाद्यः पवमानो मनीषिभिः सोमो विप्रेभिर्ऋक्वभिः ॥११

सः । ममृजे । तिरः । अण्वानि । मेष्यः । मीढ्वे । सप्तिः । न । वाजऽयुः । अनुऽमाद्यः । पवमानः । मनीषिऽभिः । सोमः । विप्रेभिः । ऋक्वऽभिः ॥

पदार्थः—( मेष्यः ) सर्वकामनापूरकः ( वाजयुः ) ऐश्वर्ययुक्तः परमात्मा ( मीह्ळे, न ) यथा युद्धे ( सप्तिः ) अश्वः सत्तास्फूर्तियुक्तो भवति एवं हि ओजस्वी परमात्मा ( अण्वानि ) शब्दादि पञ्चतन्मात्रं ( तिरः ) तिरस्कृत्य ( ममृजे, सः ) बुद्धिवृत्तिविषयः स क्रियते ( सोमः ) सर्वोत्पादकः सः ( विप्रेभिः ) मेधाविभिः ( ऋक्वभिः ) कालेकाले यज्ञं कुर्वद्भिः ( मनीषिभिः ) मनस्विभिः साक्षात्कृतः ( पवमानः ) सर्वं पुनानः ( अनुमाद्यः ) आनन्दं प्रददाति ।

पदार्थ—(मेष्यः) मिषति इति "मेष्यः"=सब कामनाओं को पूर्ण करने वाला ( वाजयुः ) ऐश्वर्य्ययुक्त भगवान् ( मीळ्हे ) युद्धमें ( न ) जिस प्रकार ( सप्तिः ) अश्व सत्तास्फूर्तिवाला होता है, इस प्रकार ओजस्वी ( अण्वानि ) शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, इन पञ्चतन्मात्राओंको ( तिरः ) तिरस्कार करके ( सः, ममृजे ) वह बुद्धिवृत्ति का विषय किया जाता है, और ( सोमः ) उक्त सर्वोत्पादक परमात्मा ( विप्रेभिः ) जो मेधावी है, और ( ऋक्वभिः ) जो समय २ पर यज्ञ करनेवाले हैं, ऐसे ( मनीषिभिः ) मनस्वी पुरुषों द्वारा साक्षात्कार किया हुआ ( पवमानः ) सबको पवित्र करने वाला वह परमात्मा ( अनुमाद्यः ) आनन्द प्रदान करता है ।

भावार्थ—जो सर्वोपरि ब्रह्मानन्द है जिसके आगे और सब आनन्द फीके हैं वह एकमात्र परमात्मपरायण होनेसे ही उपलब्ध होता है अन्यथा नहीं ।

प्र सो॑म देववी॑तये सिन्धु॒र्न पि॑प्ये अर्ण॑सा ।
अं॒शोः पय॑सा मदि॒रो न जागृ॑वि॒रच्छा॒ कोशं॑ मधु॒श्चुत॑म् ॥१२॥

प्र । सो॒म॒ । दे॒वऽवी॑तये । सिन्धुः॑ । न । पि॒प्ये॒ । अर्ण॑सा ।

अंशोः । पयसा । मदिरः । न । जागृविः । अच्छ । कोशं । मधुऽश्चुतं ॥ १२ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे परमात्मन् ! भवान् ( देववीतये ) विदुषां तृप्तये ( अर्णसा ) जलेन ( सिन्धुः, न ) सिन्धुरिव ( प्रपिप्ये ) वर्धते ( अंशोः ) जीवात्मनः ( पयसा ) अभ्युदयेन ( मदिरः ) आह्लादकानन्दः ( न ) यथा ( मधुश्चुतम्, कोशम् ) आनन्दकोशमन्तःकरणं ( अच्छ ) प्राप्नोति, एवं हि ( जागृविः ) चैतन्यस्वरूपः परमात्मा स्वोपासकतृप्तये जीवान्तःकरणमानन्दस्रोतः करोति ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! आप ( देववीतये ) विद्वानोंकी तृप्तिके लिये ( अर्णसा ) जलसे ( सिन्धुः ) सिन्धुके ( न ) समान ( प्रपिप्ये ) वृद्धिको प्राप्त होते हैं ( अंशोः ) जीवात्माके ( पयसा ) अभ्युदयसे ( मदिरः ) आह्लादक आनन्द ( न ) जैसे ( मधुश्चुतम्, कोशम् ) आनन्दके कोश अन्तःकरण को ( अच्छ ) प्राप्त होता है इसी प्रकार (जागृविः) चैतन्यस्वरूप परमात्मा उपासकों की तृप्ति के लिये जीवके अन्तःकरण को आनन्द का स्रोत बनाता है ।

भावार्थ—परमात्मा सर्वव्यापक है उसका आनन्द यद्यपि सर्वत्र परिपूर्ण है तथापि उसको चित्तकी निर्मलता द्वारा उपलब्ध करनेवाले उपासक प्राप्त करसकते हैं अन्य नहीं ।

आ हर्यतो अर्जुने अत्के अव्यत प्रियः सूनुर्नमर्ज्यः ।
तमीं हिन्वन्त्यपसो यथारथं नदीष्वा गभस्त्योः ॥ १३ ॥

आ । हर्यतः । अर्जुने । अत्के । अव्यत । प्रियः । सूनुः

न । मर्ज्यः । तं । ईं । हिन्वंति । अपसः । यथा । रथं । नदीषु । आ । गभस्त्योः ॥ १३ ॥

पदार्थः—( अर्जुने ) कर्मणामर्जन विषयः ( अत्के ) यो निरूप्यते ( हर्यतः ) सर्वप्रियः परमात्मा ( अव्यत ) अस्मान् रक्षति ( न ) यथा ( सूनुः ) सन्तातेः ( मर्ज्यः ) मार्जनयोग्या भवति एवं परमात्मापि सन्ततिस्थानीयं मा रक्षति ( तमीम् ) तं च ( अपसः ) कर्माणि ( हिन्वन्ति ) प्रेरयन्ति ( यथा ) यथाच ( गभस्त्योः ) बलयोः समक्षम् ( रथम् ) वेगं ( नदीषु ) संग्रामेषु प्रेरयन्ति, एवं रथरूपजीवं कर्मरूपसंग्रामे परमात्मा प्रेरयति ।

पदार्थ—( अर्जुने ) कर्मों के अर्जन विषय में ( अत्के ) जो निरूपण किया जाता है वह ( हर्यतः ) सर्वप्रिय परमात्मा ( अव्यंत ) हमारी रक्षा करता है ( न ) जैसे ( सूनुः ) सन्तति ( मर्ज्यः ) मार्जन करने योग्य होती है इसी प्रकार ( प्रियः ) सर्वप्रिय परमात्मा सन्ततिस्थानीय हमलोगों की रक्षा करता है ( तमीम् ) उक्त परमात्मा की ( अपसः ) कर्म ( हिन्वन्ति ) प्रेरणा करते हैं ( यथा ) जिसप्रकार ( गभस्त्योः ) बलके समक्ष ( रथम् ) वेग को ( नदीषु ) संग्रामों में प्रेरणा करते हैं, इसी प्रकार रथ रूप जीव को कर्मरूप संग्राम के अभिमुख परमात्मा प्रेरणा करता है ।

भावार्थ—इस मंत्र का भाव यह है कि संचित कर्म, प्रारब्ध और क्रियमाण इन तीनों प्रकार के कर्मों का ज्ञाता एकमात्र परमात्मा ही है ।

अभि सोमास आयवः पवन्ते मद्यं मदम् ।
समुद्रस्याधि विष्टपि मनीषिणो मत्सरासः स्वर्विदः ॥१४॥

अभि । सोमा॑सः । आ॒यवः॑ । पव॑न्ते । मद्य॑म् । मद॑म् । स॒मु॒द्रस्य॑ । अधि॑ । वि॒ष्टपि॑ । म॒नी॒षिणः॑ । म॒त्स॒रासः॑ । स्वः॒ऽविदः॑ ॥१४॥

**पदार्थः**—( आयवः ) गतिशीलं ( सोमासः, अभि ) परमात्मानमभि ( मद्यम् ) अह्लादाय ( मदम् ) आनन्दाय च ( पवन्ते ) पवित्रयन्ति ( समुद्रस्य ) अन्तरिक्षस्य ( अधिविष्टपि ) उपरि ( मनीषिणः ) मननशीलाः ( मत्सरासः ) ब्रह्मानन्दस्यपातारः ( स्वर्विदः ) विज्ञानिनः तस्य परमात्मनो रसं पिबन्ति ।

**पदार्थ**—( आयवः ) ज्ञानशील विद्वान् ( सोमासः ) सर्वोत्पादक परमात्मा के ( अभि ) अभिमुख (मद्यम्) आह्लाद तथा ( मदम् ) आनन्द के लिये ( पवन्ते ) आत्मा को पवित्र करते हैं ( समुद्रस्य ) अन्तरिक्ष देश के ( अधिविष्टपि ) ऊपर ( मनीषिणः ) मननशील ( मत्सरासः ) ब्रह्मानन्द का पान करनेवाले ( स्वर्विदः ) विज्ञानी लोग परमात्मा के रस को पान करते हैं ।

**भावार्थ**—ज्ञानी और विज्ञानी लोग ही अपने जप तप आदि संयमों द्वारा परमात्मा के आनन्द को उपलब्ध करते हैं और वही अधिकारी होते हैं अन्य नहीं ।

तर॑त्समु॒द्रं पव॑मान ऊ॒र्मिणा॑
राजा॑ दे॒व ऋ॒तं बृ॒हत् ।
अर्ष॑न्मि॒त्रस्य॒ वरु॑णस्य॒ धर्म॑णा
प्र हि॑न्वा॒न ऋ॒तं बृ॒हत् ॥ १५ ॥ १४ ॥

तरत् । समुद्रं । पवमानः । ऊर्मिणा । राजा । देवः । ऋतं । बृहत् । अर्षत् । मित्रस्य । वरुणस्य । धर्मणा । प्र । हिन्वानः । ऋतं । बृहत् ॥ १५ ॥

पदार्थः—( ऊर्मिणा ) स्वानन्दवीचिभिः ( पवमानः ) पवित्रयिता परमात्मा ( समुद्रम् ) अन्तरिक्षलोकं ( तरत् ) अवगाहते ( राजा ) सर्वप्रकाशकः ( देवः ) दिव्यरूपः ( बृहत्, ऋतं ) सर्वोपरि सत्यताश्रयः परमात्मा ( प्रार्षत् ) सर्वत्र गति शीलो भवति ( मित्रस्य ) अध्यापकस्य ( वरुणस्य ) उपदेशकस्य च ( धर्मणा ) धर्मैः ( बृहत्, ऋतम् ) सर्वोपरि सत्यता प्रेरयन् ताभ्यां लोककल्याणं वर्धयति ॥

पदार्थ—( ऊर्मिणा ) अपने आनन्द की लहरों से ( पवमानः ) पवित्र करनेवाला परमात्मा ( समुद्रम् ) अन्तरिक्षलोक को ( तरत् ) अवगाहन करता है ( राजा ) "राजते प्रकाशत इति राजा"=सबको प्रकाश करने वाला ( देवः ) दिव्यस्वरूप ( बृहत्, ऋतम् ) सर्वोपरि सत्य के धारण करने- वाला परमात्मा ( प्रार्षत् ) सर्वत्र गतिशील होता है और ( मित्रस्य ) अध्यापक तथा ( वरुणस्य ) उपदेशक के ( धर्मणा ) धर्मोंद्वारा ( बृहत्, ऋतम् ) सर्वोपरि सत्य को ( हिन्वानः ) प्रेरणा करता हुआ अध्यापक और उपदेशकों द्वारा देश का कल्याण करता है ॥

भावार्थ—जिस देश में अध्यापक तथा उपदेशक अपनी शुभशिक्षा द्वारा लोगों को सुशिक्षित करते हैं परमात्मा उस देश का अवश्यमेव कल्याण करता है ।

नृभिर्येमानो हर्यतो विचक्षणो
राजा देवः समुद्रियः ॥ १६ ॥

नृऽभिः । येमानः । हर्यतः । विऽचक्षणः । राजा । देवः । समुद्रियः ॥ १६ ॥

पदार्थः—( समुद्रियः ) अन्तरिक्षदेशव्यापी ( देवः ) दिव्यस्वरूपः ( राजा ) अखिल ब्रह्माण्ड नियन्ता ( विचक्षणः ) सर्वद्रष्टा ( हर्यतः ) सर्वप्रियः परमात्मा ( नृभिः ) सदुपदेशकैः ( येमानः ) उपदिष्टः कर्मयोगिने शुभफलप्रदाता भवति ।

पदार्थ—( समुद्रियः ) अन्तरिक्षदेशव्यापी ( देवः ) दिव्यस्वरूप ( राजा ) सम्पूर्ण ब्रह्माण्डों का नियन्ता ( विचक्षणः ) सर्वद्रष्टा ( हर्यतः ) सर्वप्रिय परमात्मा ( नृभिः ) सदुपदेशक मनुष्यों द्वारा ( येमानः ) उपदेश किया हुआ कर्मयोगी के लिये शुभफलों का प्रदाता होता है ।

भावार्थ—परमात्मा के ज्ञान से कर्मयोगी नानाविध फलों को लाभ करता है, यहां कर्मयोगी यह उपलक्षण मात्र है वास्तव में ज्ञानयोगी, उद्योगी, तपस्वी और संयमी सब प्रकार के पुरुषों का यहां ग्रहण है ॥

इन्द्राय पवते मदः सोमो मरुत्वते सुतः ।
सहस्रधारो अत्यव्यमर्षति तमीं मृजन्त्यायवः ॥ १७ ॥

इन्द्राय । पवते । मदः । सोमः । मरुत्वते । सुतः । सहस्रऽधारः । अति । अव्यं । अर्षति । तं । ईमिति । मृजंति । आयवः ॥ १७ ॥

पदार्थः—( मरुत्वते, सुतः ) कर्मयोगिना साक्षात्कृतः

( सोमः ) सर्वोत्पादकः परमात्मा ( मदः ) आल्हादको भूत्वा ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( पवते ) पवित्रतां प्रददाति ( सहस्रधारः ) विविधशक्तिमान् परमात्मा ( अति, अव्यम् ) अतिरक्षा ( अर्षति ) प्राप्नोति ( तमीम् ) तं च ( आयवः ) कर्मयोगिनः ( मृजन्ति ) साक्षात्कुर्वन्ति ।

**पदार्थ**—( मरुत्वते ) कर्मयोगी द्वारा ( सुतः ) साक्षात्कार किया हुआ ( सोमः ) सर्वोत्पादक परमात्मा ( मदः ) आल्हादक बनकर (इन्द्राय) कर्मयोगी के लिये ( पवते ) पवित्रता प्रदान करता है ( सहस्रधारः ) अनन्तशक्ति युक्त परमात्मा ( अति, अव्यम् ) अत्यन्त रक्षा को ( अर्षति ) प्राप्त होता अर्थात् करता है ( तम् ) उक्त परमात्मा को ( आयवः ) कर्मयोगी लोग ( मृजन्ति ) साक्षात्कार करते हैं ।

**भावार्थ**—यहाँ भी कर्मयोगी उपलक्षणमात्र है वास्तव में सब प्रकार के योगियों का यहाँ ग्रहण है कि वह परमात्मा का साक्षात्कार करके सुरक्षित रहकर आल्हादक तथा सुखकारी पदार्थों का उपभोग करते हैं ॥

पुनानश्चमू जनयन्मतिं-
कविः सोमो देवेषु रण्यति ।
अपो वसानः परि गोभि-
रुत्तरः सीदन्वनेष्वव्यत ॥ १८ ॥

पुनानः । चमू इति । जनयन् । मतिं । कविः । सोमः । देवेषु । रण्यति । आपः । वसानः । परि । गोभिः । उत्ऽतरः । सीदन् । वनेषु । अव्यत ।

पदार्थ—( चमू ) जीवप्रकृतिरूपे संसाराधारीभूते उभयशक्ती ( पुनानः ) पावयन् ( मतिम् ) बुद्धिम् ( जनयन् ) उत्पादयन् ( कविः ) सर्वज्ञः ( सोमः ) परमात्मा ( देवेषु ) सूर्यादिदिव्यशक्तिमत्पदार्थेषु ( रण्यति ) सर्वव्यापकत्वेन विराजते ( आपः, वसानः ) कर्माध्यक्षः सः ( गोभिः, उत्तरः ) ज्ञानेन्द्रियैः साक्षात्कृतः ( परिसीदन् ) अन्तःकरणे विराजते ( वनेषु ) सर्वलोकेषु ( परि, अव्यत ) सर्वथा रक्षति च ।

पदार्थ—( चमू ) जीव तथा प्रकृतिरूपी संसार के आधारभूत दोनों शक्तियों को ( पुनानः ) पवित्र करता तथा ( मतिम् ) बुद्धि को ( जनयन् ) उत्पन्न करता हुआ ( कविः ) सर्वज्ञ ( सोमः ) सर्वोत्पादक परमात्मा ( देवेषु ) सूर्यादि दिव्यशक्तिवाले पदार्थों में ( रण्यति ) सर्वव्यापक भाव से विराजमान होता है ( आपः, वसानः ) कर्मों का अध्यक्ष परमात्मा ( गोभिः, उत्तरः ) ज्ञानेन्द्रियों द्वारा साक्षात्कार किया हुआ ( परिसीदन् ) अन्तःकरणों में विराजमान होता तथा ( वनेषु ) सम्पूर्ण लोक लोकान्तरों में ( परि, अव्यत ) सब ओर से रक्षा करता है ॥

भावार्थ—द्युभ्वादि लोक लोकान्तर एकमात्र परमात्मा ही के आधार पर स्थित होने से योगीजन सर्वत्र सुरक्षित रहता है ॥

तवाहं सोम रारण सख्य इन्दो दिवेदिवे ।
पुरूणि बभ्रो नि चरन्ति मामव परिधीरति ताँ इहि ॥१९॥

तव । अहं । सोम । रारण । सख्ये । इंदो इति । दिवेऽदिवे ।
पुरूणि । बभ्रो इति । नि । चरंति । मां । अव । परिऽधीन् ।
अति । तान् । इहि ॥ १९ ॥

पदार्थः—(इन्दो) हे प्रकाशस्वरूप (सोम) सर्वोत्पादक परमात्मन् (दिवेदिवे) प्रत्यहम् (तव, सख्ये) तव मैत्रीविषये (अहं, रारण) त्वां स्मरामि (बभ्रो) हे सर्वाधार! (पुरूणि) बहूनि (निचरन्ति) नीचकर्माणि कुर्वन्ति ये राक्षसाः (तान्, परिधीन्) तान् राक्षसान् (अतीहि) अभिभावय (अव) मा च रक्ष।

पदार्थ—(इन्दो) हे प्रकाशस्वरूप (सोम) सर्वोत्पादक-परमात्मन्! (दिवेदिवे) प्रतिदिन (तव, सख्ये) तुम्हारी मैत्री में (अहं, रारण) मैं सदैव तुम्हारा स्मरण करता हूं (बभ्रो) हे सर्वाधिकरण परमात्मन्! (पुरूणि) बहुत (निचरन्ति) नीचभावों से जो राक्षस (माम्) मुझको पीड़ा देते हैं (तान्, परिधीन्) उन राक्षसों को (अतीहि) अतिक्रमण करके मेरी (अव) रक्षा करो।

भावार्थ—इस मंत्र में यह प्रार्थना कीगई है कि हे परमात्मन्! वैदिक कर्मानुष्ठान में विघ्न करने वाले मनुष्यों से हमारी रक्षा करें, "रक्षत्यस्मादितिरक्षः, रक्ष एव राक्षसः" यहां राक्षस शब्द से विघ्नकारी मनुष्यों का ग्रहण है किसी जातिविशेष का नहीं।

उताहं नक्तमुत सोम ते दिवा सख्याय बभ्र ऊधनि।
घृणा तपन्तमति सूर्यं परः शकुना इव पप्तिम॥२०॥१५॥

उत। अहं। नक्तं। उत। सोम। ते। दिवा। सख्याय। बभ्रो इति। ऊधनि। घृणा। तपन्तं। अति। सूर्यं। परः। शकुनाःऽइव। पप्तिम॥२०॥

पदार्थः—(बभ्रो) हे सर्वाश्रय परमात्मन्! (ते, सख्याय) तव मैत्र्यै (दिवा) दिने (उत) अथ (नक्तम्)

रात्रौ ( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! ( ते, अधनि ) तव समीपे ( घृणा, तपन्तं ) स्वदीप्त्या प्रकाशमानं ( अति, सूर्यम् ) स्वप्रकाशेन सूर्यमप्यतिक्रामन्तं ( परः ) परमं भवन्तम्प्राप्नोमि इतीच्छावानहं ( शकुना, इव ) पक्षिण इव ( पतिम ) गतिशीलो भवेयम् ।

पदार्थ——(बभ्रो) हे सर्वाधिकरण परमात्मन् ! (ते, सख्याय ) तुम्हारी मैत्री के लिये (दिवा ) दिन ( उत ) अथवा (नक्तम्) रात्रि (सोम) हे सोम (ते,अधनि) तुम्हारे समीप (घृणा, तपन्तम्) जो तुम अपनी दीप्ति से देदीप्यमान हो ( अति, सूर्यम् ) अपने प्रकाश से सूर्य को भी अतिक्रमण करनेवाले हो, तथा ( परः ) सर्वोपरि हो, उक्त गुणसम्पन्न आपको ( शकुना, इव ) शकुन पक्षी के समान ( पतिम ) प्राप्त होने के लिये गतिशील बनूँ ।

भावार्थ——" बिभवतीति बभ्रुः "=जो सबको धारण करने वाला परमात्मा है उसी की उपासना करनी योग्य है ।

मृज्यमानः सुहस्त्य समुद्रे वाचमिन्वसि ।
रयिं पिशङ्गं बहुलं पुरुस्पृहं पवमानाभ्यर्षसि ॥ २१ ॥

मृज्यमानः । सुऽहस्त्य । समुद्रे । वाचं । इन्वसि । रयिं । पिशंगं । बहुलं । पुरुऽस्पृहं । पवमानः । अभि । अर्षसि ॥२१॥

पदार्थः-( सुहस्त्य ) हे सर्वसामर्थ्यानां हस्तगतकारक परमात्मन् ! भवान् ( समुद्रे ) अन्तरिक्षे ( वाचम् ) वाणीं ( इन्वसि ) प्रेरयति ( मृज्यमानः ) उपास्यमानश्च ( बहुलम् ) प्रचुरम् ( पिशङ्गम् ) सौवर्णम् ( रयिम ) धनम् ( पुरुस्पृहम् ) सर्वप्रियम् ( पवमान ) हे पावयितः ! ( अभ्यर्षसि ) ददाति भवान् ।

पदार्थ—(सुहस्त्य) हे सर्वसामर्थ्यों को हस्तगत करनेवाले परमात्मन् ! आप (समुद्रे) अन्तरिक्ष में (वाचम्) वाणी की (इन्वसि) प्रेरणा करते हैं (मृज्यमानः) उपासना किये हुए आप (बहुलम्) बहुत सा (पिशङ्गम्) सुवर्णरूपी (रयिम्) धन (पुरुस्पृहम्) जो सबको प्रिय है (पवमान) हे सबको पवित्र करनेवाले परमात्मन् (अभ्यर्षसि) आप देते हैं।

भावार्थ—परमात्मा की उपासना करने से सब प्रकार के ऐश्वर्य मिलते हैं, इसलिये ऐश्वर्य्य की चाहना वाले पुरुष को उसकी उपासना करनी चाहिये।

मृजानो वारे पवमानो अव्यये वृषाव चक्रदो वने।
देवानां सोम पवमान निष्कृतं गोभिरञ्जानो अर्षसि॥२२॥

मृजानः। वारे। पवमानः। अव्यये। वृषा। अव। चक्रदः। वने। देवानां। सोम। पवमान। निःऽकृतं। गोभिः। अञ्जानः। अर्षसि॥ २२॥

पदार्थः—(मृजानः) भवान् सर्वेषां शोधकः (अव्यये, वारे) रक्ष्यं वरणीयं पुरुषं (पवमानः) पवित्रयन् (वृषा) सर्वकामान् वर्षुकः (वने) संपूर्णे ब्रह्माण्डे (अव,चक्रदः) शब्दायसे (सोम) हे सर्वोत्पादक ! (पवमान) सर्वपावक ! (देवानां) विदुषां (निष्कृतम्) संस्कृतमन्तःकरणं (अर्षसि) प्राप्नोति (गोभिः) ज्ञानवृत्तिभिश्च साक्षात्क्रियते भवान्।

पदार्थ—(मृजानः) आप सबको शुद्ध करनेवाले हैं (अव्यये, वारे) रक्षायुक्त वरणीय पुरुष को (पवमानः) पवित्र करनेवाले (वृषा)

सब कामनाओं की वर्षा करनेवाले आप (वने) सब ब्रह्माण्डों में (अव, चक्रदः) शब्दायमान होरहे हैं (सोम) हे सर्वोत्पादक (पवमान) सब को पवित्र करनेवाले परमात्मन् (देवानाम्) विद्वानों के (निष्कृतम्) संस्कृत अन्तःकरण को (अर्षसि) प्राप्त होते हैं, आप कैसे हैं (गोभिः, अञ्जानः) इन्द्रियों द्वारा ज्ञानरूपी वृत्तियों से साक्षात्कार किये जाते हैं।

**भावार्थ**—अभ्युदय और निःश्रेयस का हेतु एकमात्र परमात्मा ही है, इसलिये उसी की उपासना करना चाहिये।

पव॑स्व॒ वाज॑सातये॒ऽभि विश्वा॑नि॒ काव्या॑।

त्वं स॑मु॒द्रं प्र॑थ॒मो वि धा॑रयो दे॒वेभ्यः॑ सोममत्स॒रः ॥२३॥

पव॑स्व। वाज॑ऽसातये। अ॒भिः। विश्वा॑नि। काव्या॑। त्वं। स॒मु॒द्रं। प्र॒थ॒मः। वि। धा॒र॒यः। दे॒वेभ्यः॑। सो॒म॒। म॒त्स॒रः॥२३॥

**पदार्थः**—(विश्वानि, काव्या) सकलसर्वज्ञताभावान् (अभिः) लक्ष्यीकृत्य (पवस्व) मां पुनातु भवान् (सोम) हे सर्वोत्पादक! (देवेभ्यः) विद्वद्भ्यः (मत्सरः) आनन्दप्रदोऽस्ति (त्वं) भवान् (समुद्रं) अन्तरिक्षमेवकलशं (प्रथमः) पूर्वम् (वि,धारयः) दधाति (वाजसातये) ऐश्वर्यधारणाय (पवस्व) मा पुनातु।

**पदार्थ**—(विश्वानि, काव्या) सर्वज्ञता के सम्पूर्ण भावों को (अभिः) लक्ष्य रखकर (पवस्व) आप हमको पवित्र करें, (सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन्! (देवेभ्यः) विद्वानों के लिये आप (मत्सरः) अत्यन्त आनन्दप्रद हैं, और (त्वम्) तुमने (समुद्रम्) अन्तरिक्षरूपी कलश को (प्रथमः) सबसे प्रथम (विधारयः) धारण किया है, आप (वाजसातये) ऐश्वर्य्य धारण करने के लिये (पवस्व) हमको पवित्र बनायें।

**भावार्थ**—हे परमात्मन्! इस नभोमण्डल अर्थात् कोटि २ ब्रह्माण्डों को एकमात्र आपने ही धारण किया है, इसलिये आप कृपा करके हमारे भावों को पवित्र बनायें जिससे हम आपकी उपासना में प्रवृत्त रहें ॥

स तू पंवस्व परि पार्थिवं रजो॑
दिव्या च॑ सोम धर्मभिः ।
त्वां विप्रा॑सो मतिभिर्विचक्षण-
शुभ्रं हिन्वन्ति धीतिभिः ॥ २४ ॥

सः । तु । पवस्व । परि । पार्थिवं । रजः । दिव्या । च । सोम । धर्मऽभिः । त्वां । विप्रांसः । मतिऽभिः । विऽचक्षण । शुभ्रं । हिन्वंति । धीतिऽभिः ॥ २४ ॥

**पदार्थः**—( पार्थिवं, रजः ) पृथ्वीपरमाणून् ( दिव्या, च ) द्युलोकस्थान्यभूत परमाणूंश्च ( सः, तु ) सः त्वं (परिपवस्व) शोधयतु ( सोम ) हे सर्वोत्पादक ( धर्मभिः ) तव गुणैः ( त्वां ) भवन्तम् ( विप्रासः ) मेधाविनः ( मतिभिः ) स्वबुद्धिभिः साक्षात्कुर्वन्ति ( विचक्षण ) हे सर्वज्ञ ! ( शुभ्रम् ) सर्वोपरि शुद्धं भवन्तं (धीतिभिः) कर्मयोगशक्तिभिः कर्मयोगिनः ( हिन्वन्ति ) प्रेरयन्ति ।

**पदार्थ**—( पार्थिवम्, रजः : पृथिवी के परमाणु ( च ) और ( दिव्या ) द्युलोकस्थ अन्य भूतों के परमाणुओं को (सः,तु) वह आप ( परि, पवस्व ) भले प्रकार पवित्र करें (सोम) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् !(धर्मभिः) तुम्हारे गुणों द्वारा ( त्वाम् ) तुम्हारा ( विप्रासः ) मेधावी लोग ( मतिभिः ) अपनी बुद्धि से साक्षात्कार करते हैं ( विचक्षण ) हे सर्वज्ञ ! ( शुभ्रम् ) सर्वोपरि शुद्धस्वरूप आपको ( धीतिभिः ) कर्मयोग की शक्तियों द्वारा कर्मयोगी लोग तुम्हारी ( हिन्वति ) प्रेरणा करते हैं ।

**भावार्थ**— इस ब्रह्माण्ड के परमाणुरूप सूक्ष्म कारण को एकमात्र परमात्मा ही धारण करता तथा पवित्र करता है, इसलिये हे भगवन्! हम में भी वह शक्ति प्रदान करें कि हम कर्मयोगी बनकर ऐश्वर्यशाली हों॥

पव॑माना असृक्षत प॒वित्र॒मति॒ धार॑या।
म॒रुत्व॑न्तो मत्स॒रा इ॑न्द्रि॒याह॒या॑ मे॒धाम॒भि प्रयां॑सि च॥२५॥

पव॑मानाः। अ॒सृ॒क्ष॒त॒। प॒वित्र॑म्। अति॑। धार॑या। म॒रुत्व॑न्तः। म॒त्स॒राः। इ॒न्द्रि॒याः। हया॑ः। मे॒धाम्। अ॒भि। प्रयां॑सि। च॒॥२५॥

**पदार्थः**—( धारया ) स्वकृपामयवृष्ट्या ( पवित्रं ) पवित्रान्तःकरणं ( अभि ) अभिलक्ष्य ( अति, असृक्षत ) त्वत्साक्षात्कारः क्रियते ( पवमानाः ) तव पवित्रं स्वभावाः ( मरुत्वन्तः ) विद्वद्भिः साक्षात्कृताः ( मत्सराः ) आनन्दप्रदाः ( इन्द्रियाः ) कर्मयोगिहिताः ( हयाः ) गतिशीलाः ( च ) तथा ( मेधाम् ) बुद्धिम् ( प्रयासि ) ऐश्वर्यं च ददतः तैः पवस्व।

**पदार्थ**— ( धारया ) अपनी कृपामयी दृष्टि से ( पवित्रम् ) पवित्र अन्तःकरण को ( अभि ) लक्ष्य रखकर ( अति, असृक्षत ) तुम्हारा साक्षात्कार किया जाता है ( पवमानाः ) तुम्हारे पवित्र स्वभाव ( मरुत्वन्तः ) जो विद्वानों द्वारा साक्षात्कार किये गये हैं ( मत्सराः ) आनन्ददायक हैं ( इन्द्रियाः ) कर्मयोगियों के हितकर हैं ( हयाः ) गतिशील हैं ( च ) और ( मेधाम् ) बुद्धि तथा ( प्रयांसि ) ऐश्वर्यों को देनेवाले जो आपके स्वभाव हैं उनसे आप हमको पवित्र करें॥

**भावार्थ**—परमात्मा के अपहतपाप्मादि स्वभाव उपासना द्वारा मनुष्य को शुद्ध करते हैं, इसलिये मनुष्य को उसकी उपासना में सदा रत रहना चाहिये।

अपो वसानः परि कोशमर्ष-
तीन्दुर्हियानः सोतृभिः ।
जनयञ्ज्योतिर्मन्दना अवी-
वशद्गाः कृण्वानो न निर्णिजम् ॥ २६ ॥ १६ ॥

अपः । वसानः । परि । कोशं । अर्षति । इंदुः । हियानः । सोतृऽभिः । जनयन् । ज्योतिः । मंदनाः । अविवशत् । गाः । कृण्वानः । न । निर्णिजम् ॥ २६ ॥

पदार्थः—( सोतृभिः ) कर्मयोगिभिः ( हियानः ) प्रेर्यमाणः ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपः परमात्मा ( कोशम् ) तदन्तःकरणं ( पर्यर्षति ) प्राप्नोति ( अपः, वसानः ) कर्मणामध्यक्षः सः ( ज्योतिः ) सूर्यादिज्योतींषि ( जनयन् ) उत्पादयन् ( गाः ) पृथिव्यादि लोकान् ( अविवशत् ) दीपयन् ( निर्णिजम् ) स्वरूपं ( कृण्वानः, न ) स्पष्टं कुर्वन्निव ( मन्दनाः ) स आनन्दस्वरूपः स्वरूपमभिव्यनक्ति ।

पदार्थ—( सोतृभिः ) कर्मयोगियों से ( हियानः ) प्रेरणा किया हुआ ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( कोशम् ) उनके अन्तःकरण को ( पर्यर्षति ) प्राप्त होता है ( अपः, वसानः ) कर्मों का अध्यक्ष परमात्मा ( ज्योतिः ) सूर्यादि ज्योतियों को ( जनयन् ) उत्पन्न करके ( गाः ) पृथिव्यादि लोकों को ( अविवशत् ) देदीप्यमान करता हुआ और ( निर्णिजम् ) अपने स्वरूप को ( कृण्वानः ) स्पष्ट करते हुए के ( न ) समान ( मन्दनाः ) अभिव्यक्त करता है ।

भावार्थ—सूर्य चन्द्रादि नाना ज्योतियों को उत्पन्न करनेवाला परमात्मा सब कर्मों का अध्यक्ष है, वह अपनी कृपा से हमारे अन्तःकरण को प्राप्त हो ।

इति सप्तोत्तर शततमंसूक्तं शोडषोवर्गश्च समाप्तः ।

यह १०७ का सूक्त और सोलहवां वर्ग समाप्त हुआ ।

अथ षोडषर्चस्य अष्टोत्तरशततमस्य सूक्तस्य–

ऋषिः–१, २ गौरिवीतिः । ३, १४–१६ शक्तिः । ४, ५ उरुः । ६, ७ ऋजिष्वाः । ८, ९ ऊर्द्धसद्मा । १०, ११ कृतयशाः । १२ १३ ऋणञ्चयः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः १, ९, ११ उष्णिक् ककुप् । ३ पादनिचृदुष्णिक् । ५,७, १५ निचृदुष्णिक् । २ निचृद्बृहती । ४, ६, १०, १२ स्वराड्बृहती । ८, १६ पङ्क्तिः । १४ निचृत्पङ्क्तिः । १३ गायत्री ॥ स्वरः १, ३. ५, ७, ९, ११, १५ ऋषभः । २, ४, ६, १०, १२ मध्यमः । ८, १४, १६ पञ्चमः । १३ षड्जः ।

पवस्व मधुमत्तम इन्द्राय सोम क्रतुवित्तमो मदः ।
महि द्युक्षतमो मदः ॥ १ ॥

पवस्व । मधुमत्ऽतमः । इंद्राय । सोम । क्रतुवित्ऽतमः । मदः ।
महि । द्युक्षऽतमः । मदः ॥ १ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! भवान् ( मधुमत्तमः ) आनन्दस्वरूपः ( क्रतुवित्तमः ) सर्वकर्मवेत्ता च (द्युक्षतमः) दीप्तिमान् ( महि,मदः ) आनन्दहेतुः ( मदः ) हर्षस्वरूपः ( इन्द्राय ) कर्मयोगिनं भवान् ( पवस्व ) पुनातु ।

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन्! आप ( मधुमत्तमः ) आनन्दस्वरूप और ( क्रतुवित्तमः ) सब कर्मों के वेत्ता हैं ( द्युक्षतमः ) दीप्तिवाले हैं ( महि, मदः ) अत्यन्त आनन्द के हेतु ( मदः ) हर्षस्वरूप आप ( इन्द्राय ) कर्मयोगी को ( पवस्व ) पवित्र करें।

भावार्थ—इस मंत्र में परमात्मा से शुभकर्म्मों की ओर लगने की प्रार्थना कीगई है कि हे शुभकर्मों में प्रेरक परमात्मन्! आप हमारे सब कर्मों को भलीभांति जानते हुए भी अपनी कृपा से हमें शुभकर्मों की ओर प्रेरित करें कि हम कर्मयोगी बनकर आपकी समीपता लाभ करसकें।

यस्य॑ ते पी॒त्वा वृ॑ष॒भो वृ॑षा॒यते॒ऽस्य पी॒ता स्व॒र्विदः॑।
स सु॑प्र॒केतो॑ अ॒भ्य॑क्रमी॒दिषो॒ऽच्छा॒ वाजं॒ नैत॑शः ॥ २ ॥

यस्य॑। ते॒। पी॒त्वा। वृ॒ष॒ऽयते॑। अ॒स्य। पी॒ता। स्वः॒ऽविदः॑। सः। सु॒ऽप्रकेतः। अ॒भि। अ॒क्र॒मी॒त्। इषः॑। अच्छ॑। वाजं॑। न। एत॑शः ॥ २ ॥

पदार्थः—( यस्य, ते, पीत्वा ) यं तवानन्दं पीत्वा ( वृषभः ) कर्मवृष्टिकारकः कर्मयोगी ( वृषायते ) सदुपदेशको भवति ( अस्य, पीता ) इममानन्दं पीत्वा ( सुप्रकेतः ) सुप्रज्ञोजनः ( इषः, अभ्यक्रमीत ) शत्रूनतिक्रामति ( एतशः ) अश्वः ( न ) यथा ( वाजं, अच्छ ) संग्राममतिक्रामति एवं हि कर्मयोगी सर्वं बलान्यतिक्रामति, इमं पीत्वा ( स्वर्विदः ) विज्ञानी भवति।

पदार्थ—( यस्य, ते ) जिस तुम्हारे ( पीत्वा ) आनन्द के पान करने से ( वृषभः ) कर्मों की वृष्टि करनेवाला कर्मयोगी ( वृषायते ) वर्षतीति वृषः; वृषु सिञ्चने, इस धातु से सदुपदेश द्वारा सिञ्चन करनेवाले

पुरुष के लिये यहां 'वृष' शब्द आया है जिसके अर्थ सदुपदेश के हैं ( अस्य, पीता ) इस आनन्द के पीने से ( सुप्रकेतः ) शोभन प्रज्ञा वाला होकर ( इषः, अभ्यक्रमीत् ) शत्रुओं को अतिक्रमण कर जाता है ( एतशः ) अश्व ( न ) जैसे ( वाजम् ) संग्राम का ( अच्छ ) अतिक्रमण करता है इसी प्रकार कर्म योगी पुरुष सब बलों का अतिक्रमण करता और ( स्वार्विदः ) विज्ञानी बनता है ।

**भावार्थ**—इस मंत्र का आशय यह है कि वेद के सदुपदेश द्वारा कर्मयोगी शोभन प्रज्ञावाला होजाता है, यहाँ अश्व के दृष्टान्त से कर्मयोगी के बल और पराक्रम का वर्णन किया है कि जिस प्रकार अश्व संग्राम में विजय प्राप्त करता है, इसी प्रकार कर्मयोगी विज्ञान द्वारा सब शत्रुओं का पराजय करने वाला होता है ।

त्वं ह्यं१ग दैव्या पवमान जनिमानिद्युमत्तमः ।
अमृतत्वाय घोषयः ॥ ३ ॥

त्वं । हि । अंग । दैव्या । पवमान । जनिमानि । द्युमत्ऽतमः । अमृतऽत्वाय । घोषयः ॥ ३ ॥

**पदार्थः**—( पवमान ) हे सर्वस्य पावक परमात्मन् ! ( त्वं, दैव्या, जनिमानि ) पवित्र जन्मान्यभिलक्ष्य ( द्युमत्तमः ) दीप्तिमान्भवान् ( अमृतत्वाय ) अमृतभावाय ( घोषयः ) घोषणं करोति ( हि ) निश्चयेन ( अंग ) हे सर्वप्रिय ! भवानेव सर्वेषां कल्याणं करोति ।

**पदार्थ**—( पवमान ) हे सबको पवित्र करने वाले परमात्मन् ! ( त्वम्, दैव्या, जनिमानि ) पवित्र जन्मों को लक्ष्य रखकर ( द्युमत्तमः )

दीप्तिवाले आप ( अमृतत्वाय ) अमृतभाव का ( घोषयः ) घोषण करते हैं ( हि ) निश्चय करके ( अंग ) हे सर्वप्रिय परमात्मन् ! आप ही सब का कल्याण करने वाले हैं ।

**भावार्थ**—वही परमपिता परमात्मा विद्वान् तथा सत्कर्मी जीवों को कल्याण के देने वाले और वही सबका पालन पोषण करने वाले हैं ।

येना नवंग्वो दुध्यङ्ङपोर्णुते येन विप्रास आपिरे ।
देवानां सुम्ने अमृतस्य चारुणो येन श्रवांस्यानशुः ॥४॥

येन । नवंऽग्वः । दुध्यङ् । अपऽऊर्णुते । येन । विप्रासः । आपिरे । देवानां । सुम्ने । अमृतस्य । चारुणः । येन । श्रवांसि । आनशुः ॥ ४ ॥

**पदार्थः**—( येन ) येन तवानन्देन ( नवग्वः ) नवाः ( दध्यङ् ) ध्यानिजनाः ( अपोर्णुते ) सदुपदेशेन लोकान् सुस्थापयन्ति ( येन ) येन च ( विप्रासः ) मेधाविनः ( आपिरे ) प्राप्यंते ( येन ) येन च ( देवाना ) विदुषा ( चारुणः, अमृतस्य, सुम्ने ) अमृतायेव चारुसुखाय जिज्ञासुर्विराजते, येन च ( श्रवासि ) यशासि ( आनशुः ) भुञ्जन्ति स केवलं भवत एवानन्दः ।

**पदार्थ**—( येन ) जिस तुम्हारे आनन्द से ( नवग्वः ) नवीन पुरुष ( दध्यङ् ) ध्यानी लोग ( अपोर्णुते ) सदुपदेशों द्वारा लोगों को सुरक्षित करते हैं ( येन ) जिससे ( विप्रासः ) मेधावी लोग ( आपिरे ) प्राप्त होते हैं ( देवानाम्, सुम्ने, चारुणः, अतमृस्य ) विद्वानों के अमृतरूपी सुख में जिज्ञासु विराजमान होता है ( येन ) जिससे ( श्रवांसि ) यशों को

( आनशुः ) भोगता है, वह एकमात्र आप ही का आनन्द है ।

**भावार्थ**—परमात्मा ही अपने अनादिसिद्ध ज्ञान द्वारा लोगों को सन्मार्ग की प्रेरणा करता, वही सद्विद्यारूपी वेदों से सबका सुधार करता और वही सबको आनन्द प्रदान करने वाला है ।

एष स्य धारया सुतोऽव्यो वारेभिः पवते मदिन्तमः ।
क्रीळन्नूर्मिरपामिव ॥ ५ ॥ १७ ॥

एषः । स्यः । धारया । सुतः । अव्यः । वारेभिः । पवते । म-दिन्ऽतमः । क्रीळन् । ऊर्मिः । अपाम्ऽइव ॥ ५ ॥

**पदार्थः**—( एषः, स्यः ) स परमात्मा ( अव्यः ) यो हि सर्वरक्षकः सः ( वारेभिः, सुतः ) सुसाधनैः साक्षात्कृतः ( धारया, पवते ) आनन्दवृष्ट्या पुनाति ( मदिन्तमः ) आनन्दस्वरूपः सः ( अपाम्, ऊर्मिः, इव ) समुद्र वीचय इव ( क्रीलन् ) क्रीडन् अखिलब्रह्माण्डं निर्माति ।

**पदार्थ**—( एषः, स्यः ) वह पूर्वोक्त परमात्मा ( अव्यः ) जो सर्वरक्षक है ( वारेभिः, सुतः ) श्रेष्ठ साधनों द्वारा साक्षात्कार किया हुआ ( धारया ) आनन्द की वृष्टि से ( पवते ) पवित्र करता है ( मादिन्तमः ) वह आनन्दस्वरूप ( अपाम्, ऊर्मिः, इव ) समुद्र की लहरों के समान ( क्रीलन् ) क्रीड़ा करता हुआ सब ब्रह्माण्डों को निर्माण करता है ।

**भावार्थ**—यहां समुद्र की लहरों का दृष्टान्त अनायास के अभिप्राय से है साकार के अभिप्राय से नहीं अर्थात् जिस प्रकार मनुष्य अनायास ही श्वासादि व्यवहार करता है इसी प्रकार लीलामात्र से परमात्मा इस संसार की रचना करता है ।

य उस्रिया अप्या अन्तरश्मनो निर्गा अकृन्तदोजसा ।
अभि व्रजं तत्निषे गव्यमश्व्यं वर्मीव धृष्णवा रुज ॥६॥

यः। उस्रियाः । अप्याः । अंतः । अश्मनः । निः । गाः । अकृंतत् । ओजसा । अभि । व्रजं । तत्निषे । गव्यं । अश्व्यं वर्मीऽइव । धृष्णो इति । आ । रुज ॥ ६ ॥

पदार्थः—( यः ) यः परमात्मा ( अप्याः, उस्रियाः ) व्याप्तिशीलस्वशक्तिभिः ( अन्तरश्मनः ) मेघान्तः ( ओजसा, अकृन्तत ) बलेन छिन्दन् ( निर्गाः ) सदा शब्दायते ( व्रजं, अभि ) ब्रह्माण्डमभि ( तत्निषे ) सर्वत्र व्याप्तः, यश्च (गव्यम) ज्ञानसम्बन्धिनीं ( अश्व्यम् ) कर्मसम्बन्धिनीं च शक्तिं ( वर्मीव ) कवचमिव धारयाति तस्मादिदं प्रार्थनीयं यत् ( धृष्णो ) हे धृतिरूप परमात्मन् ! ( आरुज ) भवाम् मम बाधकशक्तीर्नाशयतु ।

पदार्थ—( यः ) जो परमात्मा ( अप्याः, उस्रियाः ) अपनी व्याप्तिशील शक्तियों से ( अन्तरश्मनः ) मेघों के भीतर ( ओजसा, अकृन्तत ) बल से छेदन करता हुआ ( निर्गाः ) निरन्तर शब्दायमान होकर ( व्रजम् ) इस ब्रह्माण्डरूपी समुदाय के समक्ष ( अभि, तत्निषे ) चारों ओर व्याप्त होरहा है और जो ( गव्यम् ) ज्ञान तथा ( अश्व्यम् ) कर्म की शक्तियों को ( वर्मीव ) कवच के समान धारण कर रहा है उससे यह प्रार्थना है कि ( धृष्णो ) हे धृतिरूप परमात्मन् ! (आरुज) आप हमारी बाधक शक्तियों को नाश करें ।

भावार्थ—वह पूर्ण परमात्मा जो इस ब्रह्माण्ड में सर्वत्र परिपूर्ण होरहा है वही मङ्गलमय प्रभु सब विघ्नों को निवृत्त करके कल्याण का देने वाला और वही सब पापों का क्षय करने वाला है ।

आ सोता परि षिञ्चताश्वं न स्तोममप्तुरं रजस्तुरम् ।
वनक्रक्षमुदप्रुतम् ॥ ७ ॥

आ । सोत । परि । सिंचत । अश्वं । न । स्तोमं । अप्ऽतुरं । रजःऽतुरं । वनऽक्रक्षं । उदऽप्रुतम् ॥ ७ ॥

पदार्थः—( अश्वम्, न ) यः विद्युदिव ( अप्तुरम् ) अन्तरिक्षपदार्थान् सुगत्या योजयति ( रजस्तुरम् ) तेजस्विपदार्थेभ्यश्च गतिं ददाति यश्च ( वनक्रक्षं, उदप्रुतम् ) सर्वत्रैव ओतप्रोतोऽस्ति तम् ( स्तोमम् ) स्तुत्यर्हं परमात्मानं ( परि, सिञ्चत ) उपासनारूप वारिणा सम्यक् सिंचत ( आ ) समन्तात् ( सोत ) साक्षात्कुरुत ।

पदार्थ—( अश्वम्, न ) जो विद्युत् के समान ( अप्तुरम् ) अन्तरिक्षस्थ पदार्थों को गति देने वाला ( रजस्तुरम् ) तेजस्वी पदार्थों को गति देने वाला, और ( वनक्रक्षम्, उदप्रुतम् ) जो सर्वत्र ओतप्रोत होरहा है ऐसे (स्तोमम् ) स्तुति योग्य परमात्मा को (परिसिञ्चत ,आ ) अपनी उपासनारूप वारि से भलेप्रकार सिञ्चन करते हुए उसका ( सोत ) साक्षात्कार करें ।

भावार्थ—विद्युदादि नानाविध क्रियाशक्तियों का प्रदाता, निर्माता तथा प्रकाशक एकमात्र परमात्मा ही है, वही सबका उपासनीय और वही सबको कल्याण का देने वाला है ॥

सहस्रधारं वृषभं पयोवृधं प्रियं देवाय जन्मने ।
ऋतेन य ऋतजातो विवावृधे राजा देव ऋतं बृहत् ॥ ८ ॥

सहस्रऽधारं । वृषभं । पयःऽवृधं । प्रियं । देवाय । जन्मने ।

ऋतेन॑ । यः । ऋ॒तऽजा॑तः । वि॒ऽव॒वृ॒धे । राजा॑ । दे॒वः । ऋ॒तं । बृ॒हत् ॥ ८ ॥

पदार्थः—( सहस्रधारम् ) योऽनेकधानन्दधाराभिः ( वृषभं ) कामनानां पूरकः ( पयोवृधम् ) योऽन्नाद्यैश्वर्येण परिपूर्णः ( प्रियम् ) यः सर्वप्रियः तस्य परमात्मनः ( देवाय, जन्मने ) दिव्यजन्मने प्रार्थनां करोमि ( यः ) यश्च ( ऋतेन ) प्रकृतिरूपर्तेन ( ऋतजातः ) ऋतजातोऽस्ति ( विववृधे ) यः सर्वत्र विशेषेण वृद्धिं प्राप्तः यश्च ( देवः ) दिव्यस्वरूपः ( राजा ) सर्वभूतस्वामी च ( ऋतं, बृहत ) सर्वोपरि सत्यः तमुपासीमहि वयम् ।

पदार्थ—( सहस्रधारम् ) जो अनन्त प्रकार की आनन्द धाराओं से ( वृषभम् ) कामनाओं का पूर्ण करने वाला ( पयोवृधम् ) जो अन्नादि ऐश्वर्यों से परिपूर्ण और ( प्रियम् ) जो सर्वप्रिय है, ऐसे परमात्मा से मैं ( देवाय, जन्मने ) दिव्यजन्म के लिये प्रार्थना करता हूं, जो ( ऋतेन ) प्रकृतिरूपी ऋत से ( ऋतजातः ) ऋतजात अर्थात् सर्वत्र विद्यमान है ( विववृधे ) जो सर्वत्र विशेषरूप से वृद्धि को प्राप्त ( यः ) जो ( देवः ) दिव्य स्वरूप और जो ( राजा ) सब भूतों का स्वामी है वही ( ऋतं बृहत ) एकमात्र सर्वोपरि सत्य है, उसी परमात्मा की हम लोग उपासना करें ।

भावार्थ—इस मंत्र में प्रकृति को "ऋत" इस अभिप्राय से कहा गया है कि प्रकृति परिणामी नित्य है—अर्थात् परिणाम को प्राप्त होकर नाश नहीं होती, शेष सब अर्थ स्पष्ट है ।

अभि॑ द्यु॒म्नं बृ॒हद्यश॒ इष॑स्पते दिदी॒हि दे॑व देव॒युः ।
वि कोशं॑ मध्य॒मं यु॑व ॥ ९ ॥

अभि । द्युम्नं । बृहत् । यशः । इषः । पते । दिदीहि । देव । देवऽयुः । वि । कोशं । मध्यमं । युव ॥ ९ ॥

पदार्थः—( द्युम्नम् ) दीप्तिमत् ( बृहद्यशः ) बृहद्यशोयुक्तमैश्वर्यं ( इषस्पते ) हे ऐश्वर्यपते परमात्मन् ! ( अभि, दिदीहि ) मह्यं ददातु ( देवयुः ) दीप्तिमान् ( देव ) हे दिव्यरूप ! ( मध्यमं, कोशम् ) अन्तरिक्षकोशं ( वि,युव ) विशेषेण मया योजयतु ।

पदार्थ—( द्युम्नम् ) दीप्ति वाला ( बृहत्, यशः ) बड़े यश वाला ( इषस्पते ) हे ऐश्वर्य्यों के पति परमात्मन् ! ( अभि, दिदीहि ) आप हमको ऐश्वर्य्य प्रदान करें (देवयुः) दीप्ति को प्राप्त (देव ) दिव्यस्वरूप परमात्मन् ! ( मध्यमम्, कोशम् ) अन्तरिक्ष कोश को ( वि,युव ) आप हमें विशेषरूप से समाश्रित करें ।

भावार्थ—इस मन्त्र में परमात्मा से ऐश्वर्यप्राप्ति की प्रार्थना की गई है कि हे परमात्मन् ! आप ऐश्वर्य्यरूप सम्पूर्ण कोषों के पति हैं, कृपा करके हमें भी विशेषरूप से सम्पत्तिशील बनावें ।

आ वच्यस्व सुदक्ष चम्वोः सुतो विशां वह्निर्न विश्पतिः ।
वृष्टिं दिवः पवस्व रीतिमपां जिन्वा गविष्टये धियः १०।१८

आ । वच्यस्व । सुऽदक्ष । चम्वोः । सुतः । विशां । वह्निः । न । विश्पतिः । वृष्टिं । दिवः । पवस्व । रीतिं । अपां । जिन्व । गोऽइष्टये । धियः ॥ १० ॥

पदार्थः—( सुदक्ष ) हे सर्वज्ञ ! ( चम्वोः ) जीवप्रकृति-

रूप व्याप्यपदार्थेषु ( सुतः ) सर्वत्र विद्यमानः ( विशाम् ) प्रजानाम् ( वह्निः, न ) अग्निरिव ( विश्पतिः ) धारकः, भवान् ( आ, वच्यस्व ) मन मनसि आगच्छ ( दिवः ) द्युलोकस्य ( वृष्टिम् ) वर्षणम् ( पवस्व ) पुनातु ( अपा, रीतिम् ) कर्मणा गतिं च पुनातु ( गविष्टये, धियः ) ज्ञानस्य कर्मणा चाभिलाषिणं जनं ( जिन्व ) शक्त्या परिपूरयतु ।

पदार्थ—( सुदक्ष ) हे सर्वज्ञ परमात्मन्! आप ( चम्वोः ) प्रकृति तथा जीवरूप व्याप्य पदार्थों में ( सुतः ) सर्वत्र विद्यमान ( विशाम् ) सब प्रजाओं के ( वह्निः ) अग्नि ( न ) समान ( विश्पतिः ) वोढा=नेता हैं, आप ( आ, वच्यस्व ) हमें प्राप्त हों ( दिवः ) द्युलोक की ( वृष्टिम् ) वृष्टि को ( पवस्व ) पवित्र करें ( अपां, रीतिम् ) कर्मों की गति को पवित्र करें ( गविष्टये ) ज्ञान और ( धियः ) कर्मों की इच्छा करनेवाले पुरुष को ( जिन्व ) अपनी शक्ति से परिपूर्ण करें।

भावार्थ—जिस प्रकार अग्नि एक पदार्थ को स्थानान्तर को प्राप्त कर देती है अर्थात् अपनी तेजोमयी शक्ति से गतिशील बना देती है, इसी प्रकार परमात्मा ज्ञानी तथा शुभकर्मी पुरुष को गतिशील बनाता है जिससे पुरुष शक्तिसम्पन्न होकर उसकी समीपता को उपलब्ध करता है ॥

एतमु त्यं मदच्युतं सहस्रधारं वृषभं दिवो दुहुः ।
विश्वा वसूनि बिभ्रतम् ॥ ११ ॥

एतं । ऊं इति । त्यं । मदऽच्युतं । सहस्रऽधारं । वृषभं । दिवः । दुहुः । विश्वा । वसूनि । बिभ्रतं ॥११ ॥

पदार्थः—( त्यमेतमु ) एतं परमात्मानं ( मदच्युतम् )

आनन्दपूर्ण ( सहस्रधारम् ) अनन्तशक्तिमन्तम् ( दिवोवृषभम् ) द्युलोकादानन्दवृष्टिकर्त्तारम् ( विश्वा, वसूनि ) सकलैश्वर्याणि ( बिभ्रतम् ) दधतम् ( दुहुः ) एवंभूतं तं ज्ञानवृत्तिभिः परिपूरयन्ति ।

पदार्थ—( त्यमेतमु ) उस उक्त परमात्मा को ( मदच्युतम् ) जो आनन्द से भरपूर ( सहस्रधारम् ) अनन्त शक्तियों वाला ( दिवोवृषभम् ) द्युलोक से आनन्द की वृष्टि करने वाला ( विश्वावसूनि ) और जो सब ऐश्वर्यों के ( बिभ्रतम् ) धारण करनेवाला है, उसको ( दुहुः ) ज्ञानवृत्तियों से परिपूर्ण करते हैं ।

भावार्थ—ज्ञानवृत्तियें परमात्मा का साक्षात्कार इस प्रकार करती हैं कि आवरण भङ्ग करके सर्वव्यापक परमात्मा को अभिव्यक्त करती हैं, इसी का नाम वृत्तिव्याप्ति है ।

वृषा वि जज्ञे जनयन्नमर्त्यः प्रतपञ्ज्योतिषा तमः ।
स सुष्टुतः कविभिर्निर्णिजं दधे त्रिधात्वस्य दंससा ॥१२॥

वृषा । वि । जज्ञे । जनयन् । अमर्त्यः । प्रऽतपन् । ज्योतिषा । तमः । सः । सुऽस्तुतः । कविऽभिः । निःऽनिजं । दधे । त्रिऽधातु । अस्य । दंससा ॥ १२ ॥

पदार्थः—( अमर्त्यः ) अमरणधर्मा स परमात्मा ( वृषा ) सर्वकामनाप्रदः ( जनयन् ) स्वज्योतिः प्रकाशयन् ( विजज्ञे ) जायमान उच्यते ( ज्योतिषा ) स्वज्ञानज्योतिषा च ( तमः, प्रतपन् ) अज्ञानं दूरीकुर्वन् ( कविभिः ) विद्वद्भिः वर्णितः ( निर्णिजम् ) निराकारपदं ( दधे ) दधाति ( अस्य, दंससा ) अस्या-

पूर्वकर्मणा ( त्रिधातु ) गुणत्रयाश्रयभूता प्रकृतिः स्थिरास्ति ( सः ) इत्थंभूतः परमात्मा ( सुस्तुतः ) सम्यगुपासितः सद्गतिं प्रददाति ।

**पदार्थ**—( अमर्त्यः ) अमरणधर्मा परमात्मा ( वृषा ) जो सब कामनाओं की वृष्टि करनेवाला है वह ( जनयन् ) अपनी ज्योति को प्रकाश करता हुआ ( विजज्ञे ) जायमान कथन किया जाता है ( ज्योतिषा ) अपनी ज्ञानरूपी ज्योति से ( तमः, प्रतपन् ) अज्ञान को दूर करता हुआ ( कविभिः ) विद्वानों से वर्णित ( निर्णिजम् ) निराकार के पद को ( दधे ) धारण करता है, और ( अस्य, दंससा ) इसके अपूर्व कर्मों से ( त्रिधातु ) तीनों गुणों की आश्रयभूत प्रकृति स्थिर है ( सः ) उक्त गुण-सम्पन्न परमात्मा ( सुस्तुतः ) भलीभाँति उपासना किया हुआ सद्गति प्रदान करता है ।

**भावार्थ**—इस मंत्र में परमात्मा को जायमान उपचार से कथन किया गया है वस्तुतः नहीं, वास्तव में वह अजर, अमरादि गुण सम्पन्न है, वह अपने उपासकों की कामनाओं को पूर्ण करने वाला और उनको सद्गति का प्रदाता है ॥

स सुन्वे यो वसूनां यो रायामानेता य इळानाम् ।
सोमो यः सुक्षितीनाम् ॥ १३ ॥

सः । सुन्वे । यः । वसूनां । यः । रायां । आऽनेता । यः । इळानां । सोमः । यः । सुऽक्षितीनां ॥ १३ ॥

**पदार्थः**—( सः ) स परमात्मा ( सुन्वे ) सर्वं संसारमुत्पादयति ( यः ) यश्च ( सोमः ) सर्वोत्पादकः ( वसूना ) धनानां

( रायाम् ) ऐश्वर्याणा च ( आनेता ) प्रेरकः ( यः ) यश्च ( इलाना, सुक्षितीना ) सर्वेषा लोकाना चाधिष्ठातास्ति सममज्ञानविषयो भवतु ।

**पदार्थ**—( सः ) वह परमात्मा ( यः ) जो (सुन्वे) सब संसार को उत्पन्न करता ( यः ) जो ( सोमः ) सर्वोत्पादक ( वसूनाम् ) सब धनों ( रायाम् ) ऐश्वर्यों का ( आनेता ) प्रेरक, और ( यः ) जो ( इलानां, सुक्षितीनाम् ) सम्पूर्ण लोकलोकान्तरों का अधिष्ठाता है वह हमारे ज्ञान का विषय हो ।

**भावार्थ**—सब पदार्थों का अधिष्ठाता परमात्मा है अर्थात् परमात्मा सब पदार्थों का आधार और सब पदार्थ आधेय हैं, हे भगवन् ! आप हमारे ज्ञान की वृद्धि करें कि हम लोग आपकी समीपता को प्राप्त होकर आनन्द का उपभोग करसकें ।

यस्य न इन्द्रः पिबाद्यस्य मरुतो यस्य वार्यमणा भगः ।
आयेन मित्रावरुणा करामह एन्द्रमवसे महे ॥ १४ ॥

यस्य । नः । इंद्रः । पिबात् । यस्य । मरुतः । यस्य । वा । अर्यमणा । भगः । आ । येन । मित्रावरुणा । करामहे । आ । इंद्रं । अवसे । महे ॥ १४ ॥

**पदार्थः**—यः परमात्मा ( नः ) अस्माकं स्वामी ( यस्य ) यस्यानन्दं (इन्द्रः) कर्मयोगी ( पिबात् ) पिबति ( यस्य, मरुतः ) यदानन्दं विद्वद्गणः पिबति ( यस्य ) यदानन्दं ( अर्यमणा ) कर्मणा सह ( भगः ) कर्मयोगी पिबति ( येन ) येन च ( मित्रा, वरुणा ) अध्यापकोपदेशकौ ( करामहे ) सदुपदिशतः ( महे,

अवसे ) अत्यन्त रक्षायै ( इन्द्रम् ) यः परमात्मा कर्मयोगिनमुत्पादयति स एवास्माभिरुपास्यदेवो ज्ञातव्यः ।

पदार्थ—( नः ) हमारा स्वामी परमात्मा ( यस्य ) जिसके आनन्द को ( इन्द्रः ) कर्मयोगी ( पिबात् ) पान करते ( यस्य ) जिसके आनन्द को ( मरुतः ) विद्वानों का गण पान करता ( यस्य ) जिसके आनन्द को ( अर्यमणा ) कर्मों के साथ ( भगः ) कर्मयोगी उपलब्ध करता और ( येन ) जिससे ( मित्रावरुणा ) अध्यापक तथा उपदेशक ( करामहे ) सदुपदेश करते हैं ( महे, अवसे ) अत्यन्त रक्षा के लिये ( इन्द्रम् ) कर्मयोगी को जो उत्पन्न करता है वही हमारा उपास्यदेव है ।

भावार्थ—जो परमात्मा नाना प्रकार की विद्यायें और इन विद्याओं के वेत्ता कर्मयोगी तथा ज्ञानयोगियों को उत्पन्न करता जिससे शिक्षा प्राप्त करके अध्यापक तथा उपदेशक धर्मोपदेश करते और जो दुष्टदमन के लिये रक्षक उत्पन्न करता है वही हमारा पूजनीय देव है उसी की उपासना करनी योग्य है ।

इन्द्राय सोम पातवे नृभिर्यतः स्वायुधो मदिन्तमः ।
पवस्व मधुमत्तमः ॥ १५ ॥

इंद्राय । सोम । पातवे । नृऽभिः । यतः । सुऽआयुधः । मदिन्ऽतमः । पवस्व । मधुमत्ऽतमः ॥ १५ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! ( इन्द्राय, पातवे ) कर्मयोगितृप्तये ( नृभिर्यतः ) मनुष्यैः साक्षात्कृतो भवान् ( मधुमत्तमः ) अत्यन्त मधुरान् ( मदिन्तमः ) आह्लादकाश्चगुणान्धारयति ( स्वायुधः ) स्वाभाविक शक्तिप्रदो भवान् ( पवस्व ) मज्ज्ञानविषयो भवतु ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! ( इन्द्राय, पातवे ) कर्मयोगी की तृप्ति के लिये ( नृभिः, यतः ) साक्षात्कार किये हुए आप जो ( मधुमत्तमः ) अत्यन्त मीठे और ( मदिन्तमः ) आह्लादक गुणों को धारण किये हुए हैं ( स्वायुधः ) स्वाभाविक शक्तिप्रद आप ( पवस्व ) हमारे ज्ञान का विषय हों ।

भावार्थ—हे आनन्दवर्द्धक तथा आह्लादजनक गुण सम्पन्न परमात्मन् ! आप ऐसी कृपा करें कि हम लोग ज्ञानयोगी तथा कर्मयोगी बनकर आपका साक्षात्कार करते हुए आनन्द को प्राप्त हों ॥

इन्द्रस्य हार्दि सोमधानमा विश समुद्रमिव सिन्धवः ।
जुष्टो मित्राय वरुणाय वायवे दिवो विष्टम्भ उत्तमः ॥१६॥१९॥

इन्द्रस्य । हार्दि । सोमऽधानं । आ । विश । समुद्रंऽइव । सिंधवः । जुष्टः । मित्राय । वरुणाय । वायवे । दिवः । विष्टंभः । उत्ऽतमः ॥ १६ ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगिनः ( हार्दि ) हृदय रूपम् ( सोमधानम् ) अन्तःकरणम् ( आविश ) प्राप्नोतु (इव) यथा (सिन्धवः) नद्यः ( समुद्रं ) समुद्रं प्राप्नुवन्ति एवं मद्वृत्तयः भवन्तं प्राप्नुवन्तु ( मित्राय ) अध्यापकाय ( वरुणाय ) उपदेशकाय च (वायवे) कर्मयोगिने ( जुष्टः ) प्रीतियुक्तः (दिवः) द्युलोकस्य (उत्तमः, विष्टम्भः) सर्वोपरि सहायकः ।

पदार्थ—हे परमात्मन् ! ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगी के ( हार्दि ) हृदयरूप ( सोमधानम् ) अन्तःकरण को ( आविश ) प्राप्त हों ( इव ) जिसप्रकार

( सिन्धवः ) नदियें ( समुद्रम् ) समुद्र को प्राप्त होती हैं इसी प्रकार हमारी वृत्तियें आपको प्राप्त हों, आप ( मित्राय ) अध्यापक के लिये और ( वरुणाय ) उपदेशक के लिये ( वायवे ) ज्ञानयोगी के लिये ( जुष्टः ) प्रीति से युक्त और आप ( दिवः ) द्युलोक का ( उत्तम ) सर्वोपरि ( विष्टम्भः ) सहारा हैं।

भावार्थ—कोटि २ ब्रह्माण्ड जिस परमात्मा के आधार पर स्थिर हैं और जो कर्मयोगी तथा ज्ञानयोगी इत्यादि योगी जनों का विद्याप्रदाता है वही एकमात्र उपास्य देव है।

इति अष्टोत्तरशततमं सूक्तमेकोनविंशो वर्गश्च समाप्तः ।

यह १०८ वां सूक्त और १९वां वर्ग समाप्त हुआ।

अथ द्वाविंशत्यृचस्य नवोत्तरशततमस्य सूक्तस्य १–२२ अग्नयो धिष्ण्या ऐश्वरा ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः—१, ७, ८, १०, १३, १४, १५, १७, १८ आर्ची भुरिग्गायत्री । २–६, ९, ११, १२, १९, २२ आर्ची स्वराड्गायत्री । २०, २१ आर्ची गायत्री । १६ पादनिचृद्गायत्री ॥ षड्जः स्वरः ॥

अथ कर्मयोगिनः गुणा वर्ण्यन्ते—

अब कर्मयोगी के गुणों का वर्णन करते हैं:—

परि प्र धन्वेन्द्राय सोम स्वादुर्मित्राय पूष्णे भगाय ॥ १ ॥

परि । प्र । धन्व । इन्द्राय । सोम । स्वादुः । मित्राय । पूष्णे । भगाय ॥ १ ॥

पदार्थः—( मित्राय ) मित्रतारूपगुणवते ( पूष्णे ) सदुपदेशैः पोषकाय ( भगाय ) ऐश्वर्य्यसम्पन्नाय ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( सोम ) हे परमात्मन् ! भवान् ( स्वादुः ) स्वादुफलं ( परि, प्र, धन्व ) प्रेरयतु ।

पदार्थ—( मित्राय ) मित्रतारूप गुणवाले ( पूष्णे ) सदुपदेश द्वारा पुष्टि करने वाले ( भगाय ) ऐश्वर्य्य वाले ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये ( सोम ) हे सोम ! आप ( स्वादुः ) उत्तम फल के लिये ( परि, प्र, धन्व ) भलेप्रकार प्रेरणा करें ॥

भावार्थ—परमात्मा उद्योगी तथा कर्मयोगियों के लिये नानाविध स्वादु फलों को उत्पन्न करता है अर्थात् सब प्रकार के ऐश्वर्य्य और धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष इन चारो फलों का भोक्ता कर्मयोगी तथा उद्योगी ही होसकता है अन्य नहीं, इसलिये पुरुष को कर्मयोगी तथा उद्योगी बनना चाहिये ।

इन्द्रस्ते सोम सुतस्य पेयाः क्रत्वे दक्षाय विश्वे च देवाः ॥ २ ॥

इन्द्रः । ते । सोम । सुतस्य । पेयाः । क्रत्वे । दक्षाय । विश्वे । च । देवाः ॥ २ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! ( ते ) तव ( सुतस्य ) साक्षात्कार रसं ( इन्द्रः ) कर्मयोगी ( क्रत्वे ) विज्ञानाय ( दक्षाय ) चातुर्याय ( पेयाः ) पिबेत ( च ) तथा च ( विश्वे ) सर्वे ( देवाः ) देवगणाः तवानन्दं पिबन्तु ।

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! ( ते ) तुम्हारे

( सुतस्य ) साक्षात्काररूप रस को ( इन्द्रः ) कर्मयोगी ( क्रत्वे ) विज्ञान तथा ( दक्षाय ) चातुर्य्य के लिये ( पेयाः ) पान करे ( च ) और ( विश्वे, देवाः ) सब देव तुम्हारे आनन्द को पान करें ।

**भावार्थ**—परमात्मानन्द के पान करने का अधिकार एकमात्र दैवीसम्पत्ति वाले पुरुषों को ही होसकता है अन्य को नहीं, इसी अभिप्राय से यहां कर्मयोगी, ज्ञानयोगी तथा देवों के लिये ब्रह्मामृत का वर्णन किया गया है।

**एवामृताय महेक्षयाय स शुक्रो अर्ष दिव्यः पीयूषः ॥ ३ ॥**

**एव । अमृताय । महे । क्षयाय । सः । शुक्रः । अर्ष । दिव्यः । पीयूषः ॥ ३ ॥**

**पदार्थः**—हे परमात्मन् ! भवान् ( शुक्रः ) बलस्वरूपः ( दिव्यः ) दिव्यस्वरूपश्च ( पीयूषः ) विद्वद्भ्यः अमृतं ( सः ) स भवान् ( महे ) शश्वन्निवासाय ( अमृताय ) मुक्तिसुखाय च ( क्षयाय ) दोषनाशाय च ( एव, अर्ष ) एवं मां प्राप्नोतु येन सदैवाहमानन्दं भोक्तुं शक्नुयाम् ।

**पदार्थ**—हे परमात्मन ! ( शुक्रः ) आप बलस्वरूप ( दिव्यः ) दिव्यस्वरूप ( पीयूषः ) विद्वानों के लिये अमृत हैं ( सः ) उक्त गुणसम्पन्न आप ( महे ) सदा के निवासार्थ ( अमृताय ) मुक्ति सुख तथा ( क्षयाय ) दोषनिवृत्ति के लिये ( एव ) इस प्रकार ( अर्ष ) प्राप्त हों जिससे हम सदैव आपके आनन्द को भोग सकें ।

**भावार्थ**—यहां मुक्तिरूप सुख का "पीयूष" शब्द से वर्णन किया है, ब्रह्मानन्द का नाम ही पीयूष है, और उसीको अमृत, पीयूष, मुक्ति इत्यादि नानाप्रकार के शब्दों से कथन किया गया है ।

पर्वस्व सोम महान्त्समुद्रः पिता देवानां विश्वाभि धार्म ॥४॥

पर्वस्व । सोम । महान् । समुद्रः । पिता । देवानां । विश्वा । अभि । धार्म ॥ ४ ॥

पदार्थः—(सोम) हे सर्वोत्पादक ! भवान् (समुद्रः) सम्पूर्ण लोकलोकान्तर प्रभवः (महान्) सर्वेभ्यो महान् व्यापकत्वात् (देवानां, पिता) सूर्य्यादि देवानां निर्माता (विश्वा, अभि, धाम) सर्वं लक्ष्यीकृत्य मां पुनातु ।

पदार्थ—(सोम) हे सर्वोत्पादक ! आप (समुद्रः) "सम्यग् द्रवन्ति भूतानि यस्मात् स समुद्रः"=जिससे पृथिव्यादि सम्पूर्ण लोकलोकान्तर उत्पन्न होते हैं उसका नाम यहां "समुद्र" है, और (महान्) सब से बड़ा (देवानां) सूर्य्यादि देवों का (पिता) निर्माण करने वाला (विश्वा, अभि, धाम) सबको लक्ष्य रखकर हे ईश्वर ! आप हमको पवित्र करें।

भावार्थ—परमपिता परमात्मा जो आकाशवत् सर्वत्र परिपूर्ण है उसी की उपासना से मनुष्य मुक्तिधाम को प्राप्त होसकता है अन्यथा नहीं।

शुक्रः पवस्व देवेभ्यः सोम दिवे पृथिव्यै शं च प्रजायै ॥५॥

शुक्रः । पवस्व । देवेभ्यः । सोम । दिवे । पृथिव्यै । शं । च । प्रजायै ॥ ५ ॥

पदार्थः—(सोम) हे सर्वोत्पादक ! (देवेभ्यः, पवस्व) विदुषो भवान्पुनातु (दिवे) द्युलोकाय (पृथिव्यै) पृथिवी

लोकाय ( च ) तथा च ( प्रजायै ) प्रजार्थं ( शं ) कल्याणं करोतु भवान् ( शुक्रः ) यतो बलस्वरूपो भवान् ॥

पदार्थ—( देवेभ्यः ) आप सब विद्वानों को ( पवस्व ) पवित्र करें ( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ( दिवे ) द्युलोक ( पृथिव्यै ) पृथिवी लोक ( च ) और ( प्रजायै ) प्रजा के लिये ( शं ) कल्याणकारी हों ( शुक्रः ) क्योंकि आप बलस्वरूप हैं ॥

भावार्थ—परमात्मा सम्पूर्ण प्रजाओं के लिये आनन्द की वृष्टि करनेवाला है अर्थात् वही आनन्द का स्रोत होने के कारण उसीसे आनन्द की लहरें इतस्ततः प्रचार पाती हैं किसी अन्य स्रोत से नहीं ॥

दिवो धर्तासि शुक्रः पीयूषः सत्ये विधर्मन्वाजी पवस्व ॥ ६ ॥

दिवः । धर्ता । असि । शुक्रः । पीयूषः । सत्ये । विऽधर्मन् । वाजी । पवस्व ॥ ६ ॥

पदार्थः—( दिवः, धर्ता, असि) भवान् द्युलोकस्य धारकः ( सत्ये, विधर्मन् ) सत्यता यज्ञे ( पीयूषः ) अमृतमस्ति (शुक्रः) दीप्तिमान् ( वाजी ) बलवान् ( पवस्व ) मां पवित्रयतु ॥

पदार्थ—( दिवः धर्ता, असि ) हे परमात्मन् ! आप द्युलोक के धारक, और ( सत्ये, विधर्मन् ) सत्यरूप यज्ञ में ( पीयूषः ) अमृत हैं ( शुक्रः) दीप्तिमान्, तथा ( वाजी ) बलस्वरूप आप ( पवस्व ) हमको पवित्र करें ॥

भावार्थ—द्युलोक का धारक, अमृत, देदीप्यमान् तथा बलस्वरूप परमात्मा जिसने सूर्य्य, चन्द्रमादि सब लोकलोकान्तरों को निर्माण किया है वही हम सबका एकमात्र उपास्य देव है अन्य नहीं ॥

पर्वस्व सोम द्युम्नी सुधारो महामवीनामनु पूर्व्यः ॥ ७ ॥

पर्वस्व । सोम । द्युम्नी । सुऽधारः । महान् । अवीनां । अनु । पूर्व्यः ॥ ७ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे परमात्मन् ( द्युम्नी ) यशःस्वरूपो भवान् ( सुधारः ) अमृतधारारूपः ( महान्, अवीना ) महता रक्षकानां मध्ये ( अनु, पूर्व्यः ) मुख्योस्ति, इत्थंभूतो भवान् ( पवस्व ) मां पुनातु ॥

पदार्थ—( सोम ) हे सोमगुणसम्पन्न तथा सर्वोत्पादक परमात्मन् ! आप ( द्युम्नी ) यशस्वरूप ( सुधारः ) अमृतस्वरूप, तथा ( महान, अवीनां ) बड़े २ रक्षकों में ( अनु, पूर्व्यः ) सब से मुख्य रक्षक होने से आप ( पवस्व ) हमको पवित्र करें ।

भावार्थ—सर्वोपरि परमात्मा जिसका यश महान्=सबसे बड़ा है, वही हमारा रक्षक और वही एकमात्र उपास्य देव है ॥

नृभिर्येमानो जज्ञानः पूतः क्षरद्विश्वानि मन्द्रः स्वर्वित् ॥ ८ ॥

नृऽभिः । येमानः । जज्ञानः । पूतः । क्षरंत् । विश्वानि । मन्द्रः । स्वःऽवित् ॥ ८ ॥

पदार्थः—( नृभिः, येमानः ) संयमिभिः साक्षात्कृतः ( जज्ञानः ) सर्वत्राविर्भूतः ( पूतः ) पवित्रः ( मन्द्रः ) आनन्दस्वरूपः ( स्वर्वित् ) सर्वज्ञो भवान् ( विश्वानि ) सर्वाणि ऐश्वर्याणि ( क्षरत ) मह्यं ददातु ॥

पदार्थ—( नृभिः, येमानः ) संयमी पुरुषों द्वारा साक्षात्कार किये हुए ( जज्ञानः ) सर्वत्र आविर्भाव को प्राप्त (पूतः) पवित्र ( मन्द्रः ) आनन्दस्वरूप ( स्वर्वित् ) सर्वज्ञ ( विश्वानि ) सम्पूर्ण ऐश्वर्य्य ( क्षरत् ) हमको देवें ॥

भावार्थ—परमात्मा का साक्षात्कार संयमी पुरुषों को ही होता है अर्थात् जप, तप, संयम तथा अनुष्ठान द्वारा वही लोग साक्षात्कार करते हैं, वह परमात्मा अपनी दिव्य ज्योतियों से सर्वत्र आविर्भाव को प्राप्त और नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्तस्वभाव है, वह पिता हमें सब प्रकार का सुख प्रदान करे ॥

इन्दुः पुनानः प्रजामुराणः करद्विश्वानि द्रविणानि नः ॥ ९ ॥

इन्दुः । पुनानः । प्रजां । उराणः । करत् । विश्वानि । द्रविणानि । नः ॥ ९ ॥

पदार्थः—( इन्दुः ) सर्वप्रकाशकः ( पुनानः ) पावयिता ( प्रजा, उराणः ) प्रजैश्वर्यं वर्धयन् ( विश्वानि, द्रविणानि ) अखिलैश्वर्य्याणि ( नः ) अस्मभ्यं ( करत् ) ददातु ॥

पदार्थ—( इन्दुः ) सर्वप्रकाशक ( पुनानः ) सबको पवित्र करनेवाला ( प्रजां, उराणः ) प्रजाओं के ऐश्वर्य्य को विशाल करता हुआ परमात्मा ( विश्वानि, द्रविणानि ) सम्पूर्ण ऐश्वर्य्य ( नः ) हमको ( करत् ) प्रदान करे ॥

भावार्थ—जो परमात्मा सम्पूर्ण प्रजाओं के ऐश्वर्य्य को बढ़ाता और जो स्वतःप्रकाश तथा स्वयंभू है वही हमारा उपास्यदेव है उसी की उपासना करता हुआ पुरुष आनन्द लाभ करता है अन्यथा नहीं ॥

पवस्व सोम क्रत्वे दक्षायाश्वो न निक्तो वाजी धनाय ॥ १० ॥ २० ॥

पवस्व । सोम । क्रत्वे । दक्षाय । अश्वः । न । निक्ता । वाजी । धनाय ॥ १० ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ( क्रत्वे ) विज्ञानाय ( दक्षाय ) चातुर्याय च ( निक्ता) वेगवान् (अश्वः, न ) विद्युदिव (वाजी) बलस्वरूपो भवान् (धनाय) धनार्थं (पवस्व) मां पुनातु ॥

पदार्थ—( सोम ) हे सोमगुणसम्पन्न परमात्मन् (क्रत्वे) विज्ञान के लिये ( दक्षाय ) चातुर्य्य प्राप्ति के लिये ( अश्वः, न ) विद्युत्समान ( निक्ता ) वेगवान् ( वाजी ) बलस्वरूप परमात्मन् ( धनाय ) धन के लिये ( पवस्व ) पवित्र करें ॥

भावार्थ—जिस प्रकार विद्युत् प्रत्येक पदार्थ को देदीप्यमान करता और सब पदार्थों का प्रकाशक तथा उद्दीपक है, इसी प्रकार परमात्मा सबको उद्बोधन करके अपने २ कर्मों में प्रवृत्त करता है और कर्मयोगी पुरुष को सदैव धन का लाभ होता है।

तं ते सोतारो रसं मदाय पुनन्ति सोमं महे द्युम्नाय ॥ ११ ॥

तं । ते । सोतारः । रसं । मदाय । पुनन्ति । सोमं । महे । द्युम्नाय ॥ ११ ॥

पदार्थः—( सोतारः ) उपासकाः ( ते ) तव ( तं, रसं ) तमानन्दं ( मदाय ) आनन्दितः स्यामितीच्छया ( सोमं ) शान्तिरूपं ( महे, द्युम्नाय ) महैश्वर्याय धारणया ( पुनन्ति ) पवित्रयन्ति ॥

पदार्थ—( सोतारः ) उपासक लोग ( ते ) तुम्हारे ( तं ) उस ( सोमं ) शान्तिरूप ( रसं ) आनन्द को ( मदाय ) आनन्दित होने के लिये तथा ( महे, द्युम्नाय ) बड़े ऐश्वर्य्य प्राप्ति के लिये धारणा द्वारा ( पुनन्ति ) पवित्र करते हैं ॥

भावार्थ—इस मंत्र का भाव यह है कि उपासक लोग इस विराट स्वरूप को देखकर ईश्वर की धारणा अपने हृदय में करते हैं, यही इस ऐश्वर्य्य को पवित्र बनाना है ॥

शिशुं जज्ञानं हरिं मृजन्ति पवित्रे सोमं देवेभ्य इन्दुम् ॥१२॥

शिशुं । जज्ञानं । हरिं । मृजन्ति । पवित्रे । सोमं । देवेभ्यः । इन्दुम् ॥ १२ ॥

पदार्थः—( शिशुं ) सर्वोपरि प्रशंसनीयं ( जज्ञानं ) सर्वत्र विद्यमानं ( हरिं ) सर्वदुःखहर्तारं ( इन्दुं ) प्रकाशस्वरूपं ( सोमं ) सौम्यस्वभावं परमात्मानं ( पवित्रे ) पवित्रान्तःकरणे ( देवेभ्यः ) दिव्यगुणप्राप्तये ( मृजन्ति ) ऋत्विग्जनाः साक्षात्कुर्वन्ति ॥

पदार्थ—( शिशुं ) सर्वोपरि प्रशंसनीय ( जज्ञानं ) सर्वत्र विद्यमान ( हरिं ) सब दुःखों को हरण करनेवाला ( इन्दुं ) प्रकाशस्वरूप ( सोमं ) सौम्यस्वभाव परमात्मा को ( पवित्रे ) पवित्र अन्तःकरण में (देवेभ्यः) दिव्य गुणों की प्राप्ति के लिये ( मृजन्ति ) ऋत्विग् लोग साक्षात्कार करते हैं ॥

भवार्थ—जो ऋतु २ में यज्ञों द्वारा परमात्मा का यजन करते हैं उनका नाम "ऋत्विग्" है अर्थात् इस विराटस्वरूप की महिमा को देखकर

जो आध्यात्मिक यज्ञादि द्वारा परमात्मा की उपासना करते हैं उन्हीं को परमात्मा का साक्षात्कार होता है ।

इन्दुः पविष्ट चारुर्मदायापामुपस्थे कविर्भगाय ॥ १३ ॥

इन्दुः । पविष्ट । चारुः । मदाय । अपां । उपस्थे । कविः । भगाय ॥ १३ ॥

पदार्थः—( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपः परमात्मा ( कविः ) यः सर्वज्ञः ( अपां, उपस्थे ) कर्मणां सन्निधौ ( भगाय ) ऐश्वर्य्यप्राप्तये ( चारुः, मदाय ) सर्वोपर्यानन्दप्राप्तये ( पविष्ट ) मां पुनातु ।

पदार्थ—( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( कविः ) जो सर्वज्ञ है वह ( अपां, उपस्थे ) कर्मों की सन्निधि में ( भगाय ) ऐश्वर्य्यप्राप्ति तथा ( चारुः, मदाय ) सर्वोपरि आनन्दप्राप्ति के लिये ( पविष्ट ) हमको पवित्र बनाता है ।

भावार्थ—इस मंत्र का भाव यह है कि जो पुरुष यज्ञादि कर्म तथा अन्य सत्कर्म करते हैं उन्हीं को परमात्मा पवित्र बनाता है जिससे वह ऐश्वर्य्य प्राप्ति द्वारा आनन्दोपभोग करते हैं ।

बिभर्ति चार्विन्द्रस्य नाम येन विश्वानि वृत्रा जघान ॥१४॥

बिभर्ति । चारु । इन्द्रस्य । नाम । येन । विश्वानि । वृत्रा । जघान ॥ १४ ॥

पदार्थः—स परमात्मा ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगिनः ( चारु )

सुन्दरं ( नाम ) शरीरं ( विभर्ति ) निर्मांति ( येन ) येन शरीरेण ( विश्वानि ) सकलानि ( वृत्रा ) अज्ञानानि ( जघान ) कर्मयोगी नाशयति ।

पदार्थ—( इन्द्रस्य ) परमात्मा कर्मयोगी के ( चारु, नाम ) सुन्दर शरीर को ( विभर्ति ) निर्माण करता है ( येन ) जिससे वह ( विश्वानि ) सम्पूर्ण ( वृत्रा ) अज्ञान ( जघान ) नाश करता है ।

भावार्थ—इस मन्त्र का तात्पर्य यह है कि यद्यपि स्थूल, सूक्ष्म तथा कारण यह तीनों प्रकार के शरीर सब जीवों को प्राप्त हैं परन्तु कर्मयोगी के सूक्ष्म शरीर में परमात्मा एक प्रकार का दिव्यभाव उत्पन्न कर देता है जिससे अज्ञान का नाश और ज्ञान की वृद्धि होती है, इस भाव से मन्त्र में कर्मयोगी के शरीर को बनाना लिखा है ।

पिबन्त्यस्य विश्वे देवासो गोभिः श्रीतस्य नृभिः सुतस्य ॥१५॥

पिबन्ति । अस्य । विश्वे । देवासः । गोभिः । श्रीतस्य । नृभिः । सुतस्य ॥ १५ ॥

पदार्थः—( नृभिः, सुतस्य ) संयमिपुरुषैः साक्षात्कृतस्य ( गोभिः, श्रीतस्य ) ज्ञानवृत्त्याद्दृढ़ाभ्यस्तस्य ( अस्य ) अस्य परमात्मन आनन्दम् ( विश्वे, देवासः ) सर्वविद्वांसः ( पिबन्ति ) अनुभवन्ति ।

पदार्थ—( नृभिः, सुतस्य ) संयमी पुरुषों द्वारा साक्षात्कार किया हुआ ( गोभिः, श्रीतस्य ) जो ज्ञानवृत्तियों से दृढ़ अभ्यास किया गया है,

( अस्य ) उससे परमात्मा के आनन्द को ( विश्वे, देवासः ) सम्पूर्ण विद्वान् ( पिबन्ति ) पान करते हैं ॥

**भावार्थ**—परमात्मा का आनन्द इन्द्रियसंयम द्वारा दृढ़ अभ्यास के विना कदापि नहीं मिलसकता, इसलिये पुरुष को चाहिये कि वह श्रवण, मनन तथा निदिध्यासन द्वारा दृढ़ अभ्यास करके परमात्मा के आनन्द को लाभ करे ॥

प्र सुवानो अक्षाः सहस्रधारस्तिरः पवित्रं वि वारमव्यम् ॥१६॥

प्र । सुवानः । अक्षारिति । सहस्रधारः । तिरः । पवित्रं । वि । वारं । अव्यम् ॥ १६ ॥

**पदार्थः**—( सहस्रधारः ) अनन्तसामर्थ्ययुक्तः परमात्मा ( सुवानः ) साक्षात्कृतः ( विवारं, अव्यं, तिरः ) आवरणं तिरस्कृत्य ( पवित्रं ) पूतान्तःकरणं ( प्र, अक्षाः ) स्वज्ञान-प्रवाहै सिञ्चति ॥

**पदार्थ**—( सहस्रधारः ) अनन्तसामर्थ्ययुक्त परमात्मा ( सुवानः ) साक्षात्कार किया हुआ ( विवारं, अव्यं, तिरः ) आवरण को तिरस्कार करके ( पवित्रं ) पवित्र अन्तःकरण को ( अक्षाः ) अपने ज्ञान के प्रवाह से सिञ्चन करता है ॥

**भावार्थ**—जब तक मनुष्य में अज्ञान बना रहता है तब तक वह परमात्मा का साक्षात्कार कदापि नहीं करसकता, इसलिये जिज्ञासु को आवश्यक है कि वह परमात्मा के स्वरूप को ढकनेवाले अज्ञान का नाश करके परमात्म दर्शन करे, अज्ञान, अविद्या तथा आवरण यह सब पर्य्याय शब्द हैं ॥

स वाज्यक्षाः सहस्ररेता अद्भिर्मृजानो गोभिः श्रीणानः ॥१७॥

सः । वाजी । अक्षारिति । सहस्रऽरेताः । अत्ऽभिः । मृजानः । गोभिः । श्रीणानः ॥ १७ ॥

पदार्थः—( अद्भिः, मृजानः ) कर्मद्वारा साक्षात्कृतः ( गोभिः, श्रीणानः ) ज्ञानवृत्तिभिः अभ्यासेन परिपक्वः (सहस्ररेताः) अनन्तसामर्थ्यशाली ( वाजी ) ऐश्वर्य्यशाली ( सः ) स परमात्मा स्वज्ञानसुधया ( अक्षाः ) मां सिञ्चति ।

पदार्थ—( अद्भिः, मृजानः ) कर्मों द्वारा साक्षात्कार करके ( गोभिः, श्रीणानः ) ज्ञानरूप वृत्तियों के अभ्यास से परिपक्व किया हुआ ( सहस्ररेताः ) अनन्त सामर्थ्यशाली परमात्मा ( वाजी ) जो ऐश्वर्य्यशाली है ( सः ) वह अपने ज्ञानसुधा से ( अक्षाः ) हमको सिञ्चन करता है ॥

भावार्थ—जब दृढ़ अभ्यास से परमात्मा का परिपक्व ज्ञान हो-जाता है तब परमात्मज्ञान जो अमृत के समान है वह उपासक को आनन्द प्रदान करता है, इसी का नाम यहां सिञ्चन करना है ॥

प्र सोम याहीन्द्रस्य कुक्षा नृभिर्येमानो अद्रिभिः सुतः ॥१८॥

प्र । सोम । याहि । इन्द्रस्य । कुक्षा । नृभिः । येमानः । अद्रिभिः । सुतः ॥ १८ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! भवान् ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगिनः ( कुक्षा ) अन्तःकरणे ( याहि ) गच्छतु कथंभूतः

( अद्रिभिः, सुतः ) चित्तवृत्तिभिः साक्षात्कृतः ( नृभिः, येमानः ) संयमिनां लक्ष्यीभूतश्च ॥

**पदार्थ**—( अद्रिभिः,सुतः ) चित्तवृत्तियों के संयम द्वारा साक्षात्कार किये हुए ( नृभिः, येमानः ) संयमी पुरुषों के लक्ष्य ( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! आप ( इन्द्रस्य ) कर्मयोगी के ( कुक्षा ) अन्तःकरण में ( याहि ) प्राप्त हों ॥

**भावार्थ**—इस मंत्र का भाव यह है कि जो पुरुष उसी एकमात्र परब्रह्म परमात्मा को अपना लक्ष्य बनाते हैं उनको परमपिता परमात्मा अवश्य देदीप्यमान करते हैं ॥

**असर्जि वाजी तिरः पवित्रमिन्द्राय सोमः सहस्रधारः ॥ १९ ॥**

**असर्जि । वाजी । तिरः । पवित्रं । इन्द्राय । सोमः । सहस्रधारः ॥ १९ ॥**

**पदार्थः**—( सहस्रधारः ) अनन्तसामर्थ्यवान् ( सोमः ) सर्वोत्पादकः परमात्मा ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( असर्जि ) उपदिष्टः ( वाजी ) बलस्वरूपः सः ( तिरः ) अज्ञानं तिरस्कृत्य ( पवित्रं ) अन्तःकरणं पवित्रयति ॥

**पदार्थ**—( सहस्रधारः ) अनन्तसामर्थ्ययुक्त ( सोम ) सर्वोत्पादक परमात्मा ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये ( असर्जि ) उपदेश द्वारा प्राप्त होते हैं ( वाजी ) वह बलस्वरूप परमात्मा ( तिरः ) अज्ञान को तिरस्कार करके ( पवित्रं ) अन्तःकरण को पवित्र बनाते हैं ।

**भावार्थ**—परमपिता परमात्मा जो इस चराचर ब्रह्माण्ड का अधिपति है वह अनन्त सामर्थ्ययुक्त है उसके सामर्थ्य को उपदेशों द्वारा कर्मयोगी लाभ करता है ।

अञ्जन्त्येनं मध्वो रसेनेन्द्राय वृष्ण इन्दुं मदाय ॥ २० ॥

अंजन्ति । एनं । मध्वः । रसेन । इन्द्राय । वृष्णे । इन्दुं । मदाय ॥ २० ॥

पदार्थः—( एनं ) इमं परमात्मानं ( मध्वः, रसेन ) तन्माधुर्यरसेन ( वृष्णे ) सर्वकामप्रदाय ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( मदाय ) आनन्दाय च ( इन्दुं ) स्वप्रकाशं तं ( अंजन्ति ) उपासका ज्ञानवृत्त्यात्मनि योजयन्ति ।

पदार्थ—( एनं ) उक्त परमात्मा को ( मध्वः, रसेन ) उसके माधुर्य्ययुक्त रस से ( वृष्णे ) सब कामनाओं को पूर्ण करने वाले (इन्द्राय) कर्मयोगी के ( मदाय ) आनन्द के लिये ( इन्दुं ) स्वप्रकाश परमात्मा का उपासक लोग ( अंजन्ति ) ज्ञानवृत्तिद्वारा योग करते हैं ।

भावार्थ—परमात्मयोग के अर्थ ब्रह्मविषयणीवृत्तिद्वारा परमात्मा के योग का नाम "परमात्मयोग" है अर्थात् उपासक लोग ज्ञानवृत्ति द्वारा परमात्मा के समीपी होकर परमात्मरूप माधुर्य रस को पान करते हुए तृप्त होते हैं ॥

देवेभ्यस्त्वा वृथा पाजसेऽपो वसानं हरिं मृजन्ति ॥ २१ ॥

देवेभ्यः । त्वा । वृथा । पाजसे । अपः । वसानं । हरिं । मृजन्ति ॥ २१ ॥

पदार्थः—( देवेभ्यः ) विद्वद्भ्यः ( पाजसे ) बलाय ( अपः, वसानं ) प्रकृतिरूप व्याप्य वस्तुनि निवसन्तं ( हरिं )

अविद्याहर्त्तारं ( त्वा ) भवन्तं ( वृथा ) कर्मफलमनभिलष्य ( मृजन्ति ) उपासकाः साक्षात्कुर्वन्ति ॥

पदार्थ—( देवेभ्यः ) विद्वानों के लिये ( पाजसे ) बल के लिये ( अपः, वसानं ) प्रकृतिरूप व्याप्यवस्तु में निवास करते हुए ( हरिं ) अविद्या का हरण करने वाले ( त्वां ) तुमको ( वृथा ) कर्मफलों में अनासक्त होकर ( मृजन्ति ) उपासक लोग साक्षात्कार करते हैं ॥

भावार्थ—विद्याप्राप्ति द्वारा विद्वान् बनना, बलवान् होना तथा नानाविध ऐश्वर्य्य प्राप्त करके ऐश्वर्य्यशाली बनना परमात्मा की उपलब्धि से विना कदापि नहीं होसकता, इसलिये ऐश्वर्य्य की इच्छा करनेवाले पुरुषों का कर्तव्य है कि वह ज्ञानद्वारा परमात्मा को उपलब्ध करें ॥

इन्दुरिन्द्राय तोशते नि तोशते श्रीणन्नुग्रो रिणन्नपः॥२२॥२१॥

इन्दुः । इन्द्राय । तोशते । नि । तोशते । श्रीणन् । उग्रः । रिणन् । अपः ॥ २२ ॥

पदार्थः—( इन्दुः ) सर्वप्रकाशकः परमात्मा ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( तोशते ) साक्षात्क्रियते ( उग्रः ) उग्ररूपः सः ( श्रीणन् ) प्रेरयन् ( अपः, रिणन् ) मन्दकर्माण्यपनयन् ( नि, तोशते ) अज्ञानं नाशयति ॥

पदार्थ—( इन्दुः ) सर्वप्रकाशक परमात्मा ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये ( तोशते ) साक्षात्कार किया जाता है ( उग्रः ) उग्रस्वरूप परमात्मा ( श्रीणन् ) अपनी प्रेरणा द्वारा ( अपः, रिणन् ) मन्दकर्मों को दूर करता हुआ ( नि, तोशते ) निरन्तर अज्ञान का नाश करता है ॥

भावार्थ—इस मंत्र का आशय यह है कि सुख की इच्छावाले पुरुष को मन्दकर्मों का सर्वथा त्याग करना चाहिये, जबतक पुरुष मन्द कर्म नहीं छोड़ता तबतक वह परमात्मपरायण कदापि नहीं होसकता और न सुख उपलब्ध करसकता है, इसी अभिप्राय से मंत्र में अज्ञान के नाश द्वारा मन्दकर्मों के त्याग का विधान किया है ॥

इति नवोत्तरशततमंसूक्तमेकविंशो वर्गश्च समाप्तः ।

यह १०९ वां सूक्त और २१ वां वर्ग समाप्त हुआ ।

---

अथ द्वादशर्चस्य दशोत्तरशततमस्य सूक्तस्य

१–१२ त्र्यरुणत्रसदस्यू ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः—१, २, १२ निचृदनुष्टुप् । ३ विराडनुष्टुप् । १०, ११ अनुष्टुप् । ४, ७, ८ विराड्बृहती । ५, ६ पादनिचृद्बृहती । ९ बृहती ॥ स्वरः-१-३,१०१२ गान्धारः । ४—९ मध्यमः ॥

पर्यू षु प्र धन्व वाजसातये परि वृत्राणि सक्षणिः ।
द्विषस्तरध्या ऋणया न ईयसे ॥ १ ॥

परि । ऊं इति । सु । प्र । धन्व । वाजसातये । परि । वृत्राणि । सक्षणिः । द्विषः । तरध्यै । ऋणऽयाः । नः । ईयसे ॥ १ ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! भवान् ( वाजसातये ) ऐश्व-

र्य्यप्रदानायास्मान् ( परि, प्र, धन्व ) साधु प्राप्नोतु ( सक्षणि ) सोढा भवान् ( वृत्राणि ) अज्ञानानि नाशयितुं मां प्राप्नोतु ( ऊं ) अथ च ( ऋणयाः ) ऋणस्यापनेता भवान् ( द्विषः ) शत्रून् ( तरध्यै ) नाशयितुं ( नः ) अस्मान् ( ईयसे ) प्राप्नोतु ।

**पदार्थ**—हे परमात्मन् ! आप ( वाजसातये ) ऐश्वर्य्यप्रदान के लिये हमको ( परि, प्र, धन्व ) भलीभांति प्राप्त हों ( सक्षणि ) सहनशील आप ( वृत्राणि ) अज्ञानों को नाश करने के लिये हमें प्राप्त हों ( ऊं ) और ( ऋणयाः ) ऋणों को दूर करनेवाले आप ( द्विषः ) शत्रुओं को ( परि, तरध्यै ) भलेप्रकार नाश करने के लिये ( नः ) हमको ( ईयसे ) प्राप्त हों ।

**भावार्थ**—जो पुरुष ईश्वरपरायण होकर उसकी आज्ञा का पालन करते हैं वही परमात्मा को उपलब्ध करनेवाले कहे जाते हैं, या यों कहो कि उन्हीं को परमात्मप्राप्ति होती है और वही अपने ऋणों से मुक्त होते और वही शत्रुओं का नाश करके संसार में अभय होकर विचरते हैं, स्मरण रहे कि पूर्वस्थान को त्यागकर स्थानान्तरप्राप्तिरूप प्राप्ति परमात्मा में नहीं घटसकती ।

अनु हि त्वा सुतं सोम मदामसि महे समर्यराज्ये ।
वाजाँ अभि पवमान प्र गाहसे ॥ २ ॥

अनु । हि । त्वा । सुतं । सोम । मदामसि । महे । समर्यऽराज्ये । वाजान् । अभि । पवमान । प्र । गाहसे ॥ २ ॥

**पदार्थः**—( सोम ) हे सर्वोत्पादक ! ( महे, समर्यराज्ये ) न्याययुक्ते महति राज्ये ( त्वा, सुतं ) साक्षात्कारं प्राप्तो भवान्

( अनु, मदामसि ) मामानन्दयतु ( पवमान ) हे सर्वपावक भगवन् ( वाजान्, अभि ) ऐश्वर्याण्यभिलक्ष्य ( प्र, गाहसे ) प्राप्नोति माम् ।

पदार्थ—( सोम ) हे सोमगुणसम्पन्न परमात्मन् ( महे, समर्यराज्ये ) न्याययुक्त बड़े राज्य में ( त्वा, सुतं ) साक्षात्कार को प्राप्त आप ( अनु, मदामसि ) हमको आनन्दित करें ( पवमान ) हे सबको पवित्र करनेवाले भगवन् ( वाजान, अभि ) ऐश्वर्यों को लक्ष्य रखकर ( प्र, गाहसे ) हमको प्राप्त हों ।

भावार्थ—मंत्र में ऐश्वर्यों के लक्ष्य का तात्पर्य्य यह है कि ईश्वर में आध्यात्मिक तथा आधिभौतिक दोनों प्रकार के ऐश्वर्य्य हैं, जो पुरुष मुक्ति-सुख को लक्ष्य रखते हैं उनको निःश्रेयसरूप आध्यात्मिक ऐश्वर्य्य प्राप्त होता है और जो सांसारिक सुख को लक्ष्य रखकर ईश्वरपरायण होते हैं उनको परमात्मा अभ्युदयरूप आधिभौतिक ऐश्वर्य्य प्रदान करते हैं ।

अजीजनो हि पवमान सूर्यं विधारे शक्मना पयः ।
गोजीरया रंहमाणः पुरंध्या ॥ ३ ॥

अजीजनः । हि । पवमान । सूर्यं । विऽधारे । शक्मना । पयः । गोऽजीरया । रंहमाणः । पुरंऽध्या ॥ ३ ॥

पदार्थः—( पवमान ) हे सर्वपावक परमात्मन् ! भवान् ( पयः, विधारे ) जलधारकेऽन्तरिक्षप्रदेशे ( शक्मना ) स्वशक्त्या ( सूर्यं ) रविम् ( अजीजनः ) उत्पादयति ( गोजीरया ) पृथिव्यादि लोकानां प्रेरिका या शक्तिः ( पुरंध्या ) याऽतिमहती ततोऽपि ( रंहमाणः ) अधिक वेगवानस्ति ।

पदार्थ—( पवमान ) हे सबको पवित्र करनेवाले परमात्मन् ! आप ( पयः, विधारे ) जलों को धारण करनेवाले अन्तरिक्ष देश में ( शक्मना ) अपनी शक्ति से ( सूर्यं ) सूर्य्य को ( अजीजनः ) उत्पन्न करते हैं और ( गोजीरया, पुरंध्या ) पृथिव्यादि लोकों को प्रेरणा करनेवाली बड़ी शक्ति से भी ( रंहमाणः ) अत्यन्त वेगवान् हैं ।

भावार्थ—इस मन्त्र का भाव यह है कि वह परमपिता परमात्मा जो अभ्युदय तथा निःश्रेयस का दाता है उसका प्रभुत्व विद्युत् से भी अधिकतर है ।

अजीजनो अमृत मर्त्येष्वाँ ऋतस्य धर्मन्नमृतस्य चारुणः ।
सदासरो वाजमच्छा सनिष्यदत् ॥ ४ ॥

अजीजनः । अमृत । मर्त्येषु । आ । ऋतस्य । धर्मन् । अमृतस्य । चारुणः । सदा । असरः । वाजं । अच्छ । सनिस्यदत् ॥ ४ ॥

पदार्थः—( अमृत ) हे शश्वदेकभाववन् परमात्मन् ! भवान् ( ( मर्त्येषु, आ ) जनानां संमुखी भवनाय ( चारुणः, अमृतस्य, धर्मन् ) रुचिराविनाशि परमाणुधारकेऽन्तरिक्षे ( अजीजनः ) ग्रहादीन् उत्पादयामास ( सदा, असरः ) सदा विचरति च, अतः ( वाजं, अच्छ ) ऐश्वर्य्यमभिलक्ष्य ( सनिष्यदत ) मद्भक्तेर्विषयो भवतु ।

पदार्थ—( अमृत ) हे सदा एकरस तथा जरामरणादि धर्मों से रहित परमात्मन् ! आप ( मर्त्येषु, आ ) मनुष्यों के सम्मुख होने के लिये ( चारुणः, अमृतस्य, धर्मन ) सुन्दर अविनाशी परमाणुओं को धारण करने

वाले अन्तरिक्ष देश में ( अजीजनः ) सूर्य्यादि दिव्य पदार्थों को उत्पन्न करके ( सदा, असरः ) सदैव विचरते हो, इसलिये ( वाजं, अच्छ ) ऐश्वर्य्य को लक्ष्य रखकर ( सनिष्यदत् ) हमारी भक्ति का विषय हों ॥

भावार्थ—हे परमात्मन् ! आप सदा एकरस, सर्वत्र विराजमान और सदैव सब प्राणियों को अहर्निश देखते हुए विचरते हैं, अतएव प्रार्थना है कि आप हमें अपनी भक्ति का दान दें कि हम आपकी आज्ञा का पालन करते हुए ऐश्वर्य्यशाली हों, विचरने से तात्पर्य्य अपनी व्यापकशक्तिद्वारा सर्वत्र विराजमान होने का है चलने का नहीं ॥

अभ्यभि हि श्रवसा ततर्दिथोत्सं न कं चिज्जनपानमक्षितम् ।
शर्याभिर्न भरमाणो गभस्त्योः ॥ ५ ॥

अभिऽअभि । हि । श्रवसा । ततर्दिथ । उत्सं । न । कं । चित् । जनऽपानं । अक्षितं । शर्याभिः । न । भरमाणः । गभस्त्योः ॥ ५ ॥

पदार्थः—हे परमात्मन् ! त्वं ( श्रवसा ) स्वकीयज्ञानरूप ऐश्वर्येण ( अभ्यभि ) प्रत्येकोपासकस्य ( ततर्दिथ ) दुर्गुणान् नाशयसि ( न ) यथा कश्चिद् ( कंचित् ) कमपि ( जनपानं, उत्सं ) उदपानं संशोध्य जलं निर्मलं करोति ( न ) यथा ( गभस्त्योः ) सूर्य्यः किरणयोः ( शर्याभिः ) शक्तिभिः ( भरमाणः ) पूर्णं कुर्वाणः ( अक्षितं ) दोषरहितं करोति ॥

पदार्थ—हे परमात्मन् ! आप ( श्रवसा ) अपने ज्ञानरूप ऐश्वर्य्य से ( अभ्यभि ) प्रत्येक उपासक के ( ततर्दिथ ) दुर्गुणों का नाश करते हैं ( न ) जैसे कोई ( अक्षितं ) जल से भरे हुए ( उत्सं ) उत्सरण योग्य जलवाले

( जनपानं, कंचित् ) वापी आदि जलाधार को मलिन जल निकालकर स्वच्छ बनाता है ( हि ) निश्चयकरके ( न )जैसे सूर्य्य ( गभस्त्योः ) अपनी किरणों की ( शर्य्याभिः ) कर्मशक्तिद्वारा ( भरमाणः ) सब विकारों को दूर करके प्रजा का पालन करता है ॥

भावार्थ——इस मंत्र का आशय यह है कि जिस प्रकार सूर्य्य अपनी गरमी तथा प्रकाश शक्ति से प्रजा के सब विकार तथा अपगुणों को दूर करके शुभगुण देता है, इसी प्रकार परमात्मा सदाचारी पुरुषों के दोष दूर करके उनमें सद्गुणों का आधान कर देता है, इसलिये पुरुष को कर्मयोगी तथा सदाचारी होना परमावश्यक है ॥

आदीं के चित्पश्यमानास आप्यं वसुरुचो दिव्या अभ्यनूषत ।
वारं न देवः सविता व्यूर्णुते ॥ ६ ॥ २२ ॥

आत् । ईं । के । चित् । पश्यमानासः । आप्यं । वसुऽरुचः । दिव्याः । अभि । अनूषत । वारं । न । देवः । सविता । वि । ऊर्णुते ॥ ६ ॥

पदार्थः——( आप्यं ) पूजनीयं तं ( केचित् ) केचिज्जनाः ( पश्यमानासः ) ज्ञानदृष्ट्या पश्यन्तः ( अभ्यनूषत ) स्तुवन्ति ( आत् ) अथवा ( ईं, वारं ) वरणीयं तं ( वसुरुचः, दिव्याः ) ऐश्वर्य्यमिच्छवो विद्वांसः ( देवः, सविता ) दिव्यः सूर्य्यः ( वि, ऊर्णुते ) यथा स्वप्रकाशनाच्छादयति ( न ) तथा वर्ण्यन्ति ॥

पदार्थ——( आप्यं ) पूजनीय परमात्मा को ( केचित् ) कई एक लोग ( पश्यमानासः ) ज्ञानदृष्टि से देखते हुए ( अभ्यनूषत ) स्तुति करते

हैं ( आत् ) अथवा ( ईं, वारं ) इस वरणीय परमात्मा को ( वसुरुचः, दिव्याः ) ऐश्वर्य्य चाहने वाले विद्वान् ( देवः, सविता ) दिव्यरूप सूर्य्य ( वि, ऊर्णुते ) जिस प्रकार अपने प्रकाश से आच्छादन कर लेता है ( न ) इस प्रकार वर्णन करते हैं ॥

भावार्थ—भाव यह है कि जिस प्रकार सूर्य्य की प्रभा चहुंओर व्याप्त होजाती है इसी प्रकार ब्रह्मविद्यावेत्ता पुरुषों की ब्रह्मविषयिणी बुद्धि विस्तृत होकर सब ओर परमात्मा का अवलोकन करती है और ऐसे पुरुष परमात्मपरायण होकर ब्रह्मानन्द का उपभोग करते हैं ॥

त्वे सोम प्रथमा वृक्तबर्हिषो महे वाजाय श्रवसे धियं दधुः ।
स त्वं नो वीर वीर्याय चोदय ॥ ७ ॥

त्वे इति । सोम । प्रथमाः । वृक्तऽबर्हिषः । महे । वाजाय । श्रवसे । धियं । दधुः । सः । त्वं । नः । वीर । वीर्याय । चोदय ॥ ७ ॥

पदार्थः—( सोम ) सर्वोत्पादक ! ( प्रथमाः ) प्राचीनाः ( वृक्तबर्हिषः ) उच्छिन्नकामाः ( त्वे ) भवति ( महे, वाजाय ) महते यज्ञाय ( श्रवसे ) ऐश्वर्य्याय च ( धियं, दधुः ) कर्मरूप बुद्धिं दधाति ( वीर ) हे सर्वोपरि बलवान् ( सः, त्वं ) स भवान् ( नः ) अस्मान् (वीर्याय) वीरपुरुषगतगुणाय ( चोदय ) प्रेरयतु ॥

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ( प्रथमाः ) प्राचीन लोग ( वृक्तबर्हिषः ) जिन्होंने अपनी कामनाओं को उच्छेदन करादिया है वह ( त्वे ) आपमें ( महे, वाजाय ) बड़े यज्ञ के लिये अथवा ( श्रवसे )

ऐश्वर्य्य के लिये ( धियं, दधुः ) कर्मरूप बुद्धि को धारण करते हैं ( वीर ) हे सर्वोपरि बलस्वरूप परमात्मन् ( सः, त्वं ) वह आप ( नः ) हमको ( वीर्याय ) वीरपुरुषों में होनेवाले गुणों के लिये ( चोदय ) प्रेरणा करें ॥

**भावार्थ**—इस मंत्र में परमात्मा से यह प्रार्थना कीगई है कि हे भगवन् ! हम बड़े २ यज्ञ करते हुए ऐश्वर्य सम्पादन करें अथवा वीर पुरुषों के गुणों को धारण करते हुए बलवान् बनें, क्योंकि आपही की कृपा से मनुष्य वीरतादि गुणों को धारण करसक्ता है अन्यथा नहीं ॥

दिवः पीयूषं पूर्व्यं यदुक्थ्यं महो गाहाद्दिव आ निरधुक्षत ।
इन्द्रमभि जायमानं समस्वरन् ॥ ८ ॥

दिवः । पीयूषं । पूर्व्यं । यत् । उक्थ्यं । महः । गाहात् । दिवः । आ । निः । अधुक्षत । इन्द्रं । अभि । जायमानं । सं । अस्वरन् ॥ ८ ॥

**पदार्थः**—( दिवः, पीयूषं ) यः द्युलोकस्यामृतम् ( पूर्व्यं ) सनातनः ( यत् ) यः ( उक्थ्यं ) प्रशंसनीयः ( महः, गाहात् ) अति गहनात् ( दिवः ) द्युलोकात् ( आ, निः, अधुक्षत ) साध्वदोहि ( इन्द्रं, अभि ) कर्मयोगिनमभिलक्ष्य ( जायमानं ) यो विद्यमानस्तं ( परमात्मानं ) साधवः ( सं, अस्वरन् ) स्तुवन्ति ॥

**पदार्थ**—( दिवः, पीयूषं ) जो द्युलोक का अमृत ( पूर्व्यं ) सनातन ( उक्थ्यं ) प्रशंसनीय ( यत् ) जो ( महः, गाहात् ) बड़े गहन ( दिवः ) द्युलोक से ( आ, निः, अधुक्षत ) भलीभांति दोहन किया गया है ( इन्द्रं, अभि ) जो कर्मयोगी को लक्ष्य रखकर ( जायमानं ) विद्यमान है, उस परमात्मा की उपासक लोग ( सं, अस्वरन् ) भलेप्रकार स्तुति करते हैं ॥

भावार्थ—द्युलोक का अमृत परमात्मा को इस अभिप्राय से कथन कियागया है कि "पादोऽस्य विश्वाभूतानि त्रिपादोस्यामृतं दिवि" ऋग्० १०।९०।३ इस मंत्र में यह वर्णन किया है कि यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड उसके एकदेश में है और अनन्त परमात्मा अमृतरूप से द्युलोक में विस्तृत होरहा है अर्थात् उसका अमृतस्वरूप अनन्त नभोमण्डल में सर्वत्र परिपूर्ण होरहा है, ऐसे सर्वव्यापक परमात्मा की उपासक लोग स्तुति करते हैं ॥

अध यदिमे पवमान रोदसी इमा च विश्वा भुवनाभि मज्मना।
यूथे न निष्ठा वृषभो वि तिष्ठसे ॥ ९ ॥

अध। यत्। इमे इति। पवमान। रोदसी इति। इमा। च। विश्वा। भुवना। अभि। मज्मना। यूथे। न। निःऽस्थाः। वृषभः। वि। तिष्ठसे ॥ ९ ॥

पदार्थः—(पवमान) हे सर्वपावक परमात्मन् (इमे, रोदसी) इमे द्यावापृथिव्यौ (अध, यत्) अथ च (इमा, च, विश्वा, भुवना) इमान्सर्वान् लोकान् (मज्मना) बलेन (अभि, तिष्ठसे) दधाति (न) यथा (निष्ठाः, वृषभः) स्थिरशक्तिः स्वामी (यूथे) स्वमण्डलमध्ये तिष्ठन् स्थिरो भवति ॥

भावार्थ—(पवमान) हे सबको पवित्र करनेवाले परमात्मन (इमे, रोदसी) द्युलोक पृथिवीलोक (अध, यत्) और जो (इमा, च, विश्वा, भुवना) यह सब लोकलोकन्तर हैं उन सबको (मज्मना) बल से (अभि, तिष्ठसे) भलेप्रकार धारण कर रहे हो (न) जिसप्रकार (निष्ठाः, वृषभः) स्थिर शक्तिवाला स्वामी (यूथे) अपने मण्डल का मध्यवर्ती होकर स्थिर होता है ॥

**भावार्थ**—जिस प्रकार मण्डलाधिपति अपने मण्डल के मध्य में स्थिर होकर सबको स्वाधीन रखता है इसी प्रकार परमात्मा सम्पूर्ण लोक-लोकान्तरों को बल से धारण करके सर्वत्र स्थित होरहा है, या यों कहो कि उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलय रूप परमात्मशक्ति सदा एकरस दृढ़ता से विराजमान रहती है उसमें कभी रुकावट नहीं होती ॥

सोमः पुनानो अव्यये वारे शिशुर्न क्रीळन्पवमानो अक्षाः ।
सहस्रधारः शतवाज इन्दुः ॥ १० ॥

सोमः । पुनानः । अव्यये । वारे । शिशुः । न । क्रीळन् ।
पवमानः । अक्षाः इति । सहस्रऽधारः । शतऽवाजः । इन्दुः ॥१०॥

**पदार्थः**—( सोमः ) सर्वोत्पादकः परमात्मा ( अव्यये, वारे ) रक्षायुक्ते पदार्थे ( शिशुः, न ) प्रशंसनीयवस्तु इव ( क्रीळन् ) क्रीडन् ( पवमानः ) सर्वपावकः ( सहस्रधारः ) अनन्तशक्तियुक्तः ( शतवाजः ) विविधबलयुक्त ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपः सः ( पुनानः ) पवित्रीकुर्वन् ( अक्षाः ) स्वसुधा-वारिणा सिंचति ॥

**पदार्थ**—( सोमः ) सर्वोत्पादक ( पवमानः ) सबको पवित्र करने-वाला ( अव्यये, वारे ) रक्षायुक्त पदार्थों में ( शिशुः, न, क्रीळन् ) प्रशंसनीय वस्तुओं के समान क्रीड़ा करता हुआ ( सहस्रधारः ) अनन्तप्रकार की शक्तियों से युक्त ( शतवाजः ) अनन्त प्रकार के बलों वाला ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( पुनानः ) ज्ञानवृद्धिद्वारा पवित्र करता हुआ ( अक्षाः ) अपनी सुधावारि से सबको सिंचन करता है ॥

**भावार्थ**—परमात्मा के गुण तथा शक्तियें अनन्त हैं और जिससे

उसके स्वरूप का निरूपण किया जाता है वह गुण भी उसमें अनन्त हैं, इस लिये अनन्तस्वरूप की अनन्तरूप से ही उपासना करनी चाहिये ॥

एष पुनानो मधुमाँ ऋतावेन्द्रायेन्दुः पवते स्वादुरूर्मिः ।
वाजसनिर्वरिवोविद्वयोधाः ॥ ११ ॥

एषः । पुनानः । मधुऽमान् । ऋतऽवा । इन्द्राय । इन्दुः ।
पवते । स्वादुः । ऊर्मिः । वाजऽसनिः । वरिवःऽवित् । वयःऽधाः ॥११॥

पदार्थः—( एषः ) उक्तगुणसम्पन्नः परमात्मा ( पुनानः ) सर्वं पावित्रयन् ( मधुमान् ) आनन्दमयः ( ऋतवा ) ज्ञानादि यज्ञस्वामी ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूपः ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( पवते ) पवित्रतां प्रददाति ( वाजसनिः ) अन्नाद्यैश्वर्यप्रदः ( वरिवोवित् ) धनाद्यैश्वर्यज्ञः ( वयोधाः ) आयुषः प्रदाता ( स्वादुः, ऊर्मिः ) आनन्दवीचीर्वाहयेति ॥

पदार्थ—( एषः ) उक्त गुणसम्पन्न परमात्मा ( पुनानः ) सबको पवित्र करने वाला ( मधुमान् ) आनन्दमय ( ऋतवा ) ज्ञानादि यज्ञों का स्वामी ( इन्दुः ) प्रकाशस्वरूप ( इन्द्राय, पवते ) कर्मयोगी के लिये पवित्रता प्रदान करने वाला ( वाजसनिः ) अन्नादि ऐश्वर्यों का दाता ( वरिवोवित् ) धनादि ऐश्वर्य्य प्रदान करने वाला ( वयोधाः ) आयु की वृद्धि करने वाला ( स्वादुः, ऊर्मिः ) आनन्द की लहरें बहाता है ॥

भावार्थ—इस मंत्र का आशय यह है कि जो पुरुष उक्त गुणों वाले परमात्मा की ओर क्रियाशक्ति तथा ज्ञानशक्ति से बढ़ते हैं उनको परमपिता परमात्मा अवश्य प्राप्त होते और उन पर सब ओर से आनन्द की वृष्टि करते हैं ॥

स पवस्व सहमानः पृतन्यून्त्सेधन्रक्षांस्यप दुर्गहाणि ।
स्वायुधः सासह्वान्त्सोम शत्रून् ॥ १२ ॥ २३ ॥

सः । पवस्व । सहमानः । पृतन्यून् । सेधन् । रक्षांसि । अप ।
दुःऽगहानि । सुऽआयुधः । ससह्वान् । सोम । शत्रून् ॥ १२ ॥

पदार्थः—( सः ) स परमात्मा ( दुर्गहानि ) दुर्दमानि ( पृतन्यून्, रक्षांसि ) संग्रामाभिलाषि राक्षसान् ( अप, सेधन् ) अपनयन् ( पवस्व ) मां रक्षतु ( सहमानः ) सहनशीलः ( स्वायुधः ) स्वयंभूः ( शत्रून्, ससह्वान् ) शत्रून् तिरस्कुर्वन् मा संरक्षतु ॥

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ! आप ( पृतन्यून्, रक्षांसि ) संग्राम की कामना करनेवाले राक्षसों को ( दुर्गहानि ) जो दुर्गम हैं ( अप, सेधन्, पवस्व ) दूर करते हुए हमारी रक्षा करें ( सहमानः ) सहनशील ( स्वायुधः ) स्वयम्भू ( शत्रुन् ) शत्रुओं का ( ससह्वान् ) तिरस्कार करते हुए ( सः ) आप हमें अभय प्रदान करें ॥

भावार्थ—इस मंत्र में परमात्मा से यह प्रार्थना कीगई है कि हे भगवन् ! आप कुमार्ग में प्रवृत्त दुष्ट पुरुषों से हमारी रक्षा करें, जिन से रक्षा कीजाती है उनका नाम "राक्षस" है, सो हे पिता ! आप सम्पूर्ण विघ्नकारी पुरुषों से हमारी रक्षा करते हुए हमें अभय प्रदान करें ॥

इति दशोत्तरशततमंसूक्तं त्रयोविंशोवर्गश्च समाप्तः ।

यह ११०वां सूक्त और तेईसवां वर्ग समाप्त हुआ ।

अथ तृचस्यैकादशोत्तरशततमस्य सूक्तस्यः—

१—३ अनानतः पारुच्छेपिर्ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः—१ निचृदष्टिः । २ भुरिगष्टिः । ३ अष्टिः ॥ मध्यमः स्वरः ॥

अथ शूरः किं कुर्यादित्युपदिश्यते:—

अब शूरवीर का कर्त्तव्य कथन करते हैं:—

अया रुचा हरिण्या पुनानो विश्वा द्वेषांसि—
तरति स्वयुग्वभिः सूरो न स्वयुग्वभिः ।
धारा सुतस्य रोचते पुनानो अरुषो हरिः ।
विश्वा यद्रूपा परियात्यृक्वभिः सप्तास्येभिर्ऋक्वभिः ॥१॥

अया । रुचा । हरिण्या । पुनानः । विश्वा । द्वेषांसि । तरति । स्वयुग्वऽभिः । सूरः । न । स्वयुग्वऽभिः । धारा । सुतस्य । रोचते । पुनानः । अरुषः । हरिः । विश्वा । यत् । रूपा । परिऽयाति । ऋक्वऽभिः । सप्तऽआस्येभिः । ऋक्वभिः ॥१॥

पदार्थः—( हरिः ) परक्षहारकः शूरः ( अरुषः ) उग्रतेजस्वीं ( पुनानः ) स्ववीरकर्मणा पावयन् ( सुतस्य, धारा ) संस्कारधारया ( रोचते ) शोभते ( हरिण्या ) शत्रुहारिण्या ( अया, रुचा ) अनया दीप्त्या ( पुनानः ) पावयन् ( स्वयुग्वभिः ) स्व स्वाभाविकशक्तिभिः ( विश्वा, द्वेषांसि ) सर्वशत्रून् ( तरति )

समापयति ( न ) यथा ( सूरः ) सूर्य्यः ( स्वयुग्वभिः ) स्वशक्तिभिरन्धकारं नाशयति एवं हि शूरो दुष्टान् ( सप्तास्येभिः ) सप्तमुखैः ( ऋक्वभिः ) किरणैः ( विश्वा, रूपा ) नानारूपं दधत् यथा सूर्यः ( परियाति ) प्राप्नोति, एवं हि ( ऋक्वभिः ) ज्ञानेन्द्रियाणां सप्तच्छिद्रनिःसृत तेजोभिः ( यत् ) यतः शूरः परपक्षं प्राप्नोति, अतएव सप्तकिरणवता सूर्येणोपमीयते ॥

**पदार्थ**—( हरिः ) " हरतीति हरिः "= परपक्ष को हरण करने वाला शूरवीर ( अरुषः ) उग्र तेज वाला ( पुनानः ) अपने वीर कर्मों से पवित्र करने वाला ( घृतस्य, धारा ) संस्कार की धारा से ( रोचते ) दीप्तिमान् होता है ( हरिण्या ) शत्रुओं को हनन करने वाली ( अया ) इस ( रुचा ) दीप्ति से ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ ( स्वयुग्वभिः ) अपनी स्वाभाविक शक्तियों द्वारा ( विश्वा, द्वेषांसि ) सब शत्रुओं को ( तरति ) हनन करता है ( न ) जैसे ( सूरः ) सूर्य्य ( स्वयुग्वभिः ) अपनी स्वाभाविक शक्तियों से अन्धकार का नाशक होता है ( यत् ) जैसे ( सप्तास्येभिः ) सात मुखों वाली ( ऋक्वभिः ) किरणों से ( विश्वा, रूपा ) नाना रूपों को धारण करता हुआ सूर्य्य ( परियाति ) प्राप्त होता है, इसी प्रकार ( ऋक्वभिः ) ज्ञानेन्द्रियों के सप्त छिद्रों से निकले हुए तेज द्वारा शूरवीर परपक्ष को प्राप्त होता है, इसलिये वह सूर्य्य की सप्त किरणों की तुलना करता है ॥

**भावार्थ**—इस मंत्र में रूपकालंकार से शूरवीर की सूर्य्य के साथ तुलना कीगई है अर्थात् जिसप्रकार सूर्य्य अपने तेजोमय प्रभामण्डल से अन्धकार को छिन्न भिन्न करता है इसी प्रकार शूरवीर योधा शत्रुओं को छिन्न भिन्न करके स्वयं स्थिर होता है ॥

त्वं त्यत्पणीनां विदो वसु सं मातृभिर्मर्जयसि स्व आ दम ऋतस्य धीतिभिर्दमे ।

परावतो न साम तद्यत्रा रणन्ति धीतयः ।
त्रिधातुभिररुषीभिर्वयो दधे रोचमानो वयो दधे ॥ २ ॥

त्वं । त्यत् । पणीनां । विदः । वसु । सं । मातृऽभिः । मर्जयसि । स्वे । आ । दमे । ऋतस्य । धीतिऽभिः । दमे । पराऽवतः । न । साम । तत् । यत्र । रणंति । धीतयः । त्रिधातुऽभिः । अरुषीभिः । वयः । दधे । रोचमानः । वयः । दधे ॥ २ ॥

पदार्थः—( यत्र ) अस्मिन् युद्धे ( धीतयः ) युद्धकुशलाः ( परावतः ) दूरस्थाद्देशादेव ( रणन्ति ) मंगलगीतं गायन्ति ( न ) यथा ( साम ) सामगीयते, हे शूर ! ( त्वं ) त्वं ( पणीनां ) परपक्षैश्वर्य्यवतः ( त्यत, वसु ) बलातीतं धनं ( ऋतस्य, धीतिभिः ) कर्मणां यज्ञैः ( विदः ) लभमानः ( दमे ) स्ववशमानयसि ( आ ) अथ च ( दमे ) स्ववशे कृत्वा ( मातृभिः, संमर्थयासि ) माता पितृदत्तशक्त्या पुनरपि सम्यक् समर्जयसि ( त्रिधातुभिः ) त्रिधातुनिर्मितेन ( अरुषीभिः ) कान्तिमता शरीरेण ( वयः, दधे ) पुनरप्यैश्वर्यं दधासि ( रोचमानः ) दीप्यमानः सन् ( वयः, दधे ) पुनरपि ऐश्वर्यं दधासि ॥

पदार्थ—( यत्र ) जिस युद्ध में ( धीतयः ) युद्धकुशल लोग ( परावतः ) दूर से ही ( रणन्ति ) मंगलमय गीत गाते हैं ( न ) जैसे ( साम ) सामगान होता है, हे शूरवीर ! ( त्वं ) तुम ( पणीनां ) परपक्ष के ऐश्वर्य्य वालों से ( त्यत, वसु ) जो धन छीना गया है उसको ( ऋतस्य, धीतिभिः ) कर्मयज्ञद्वारा ( विदः ) लाभ करके ( दमे ) अपने वशीभूत करते

हो ( आ ) और ( दमे ) अपने अधीन धन को (मातृभिः, सं, मर्जयसि ) माता पितादत्त शक्ति द्वारा फिर भलीभांति अर्जन करके ( त्रिधातुभिः ) तीन धातुओं से बने हुए ( अरुषीभिः ) कान्ति वाले इस शरीर द्वारा ( वयः, दधे ) ऐश्वर्य को धारण करते हो और ( रोचमानः, वयः, दधे ) दीप्तिवाले ऐश्वर्य्यशाली होकर स्वतंत्रतापूर्वक अपने जीवन को आनन्द में परिणत करते हो ॥

भावार्थ—इस मंत्र का भावार्थ यह है कि जिस प्रकार ब्रह्मोपासक ब्रह्मयज्ञ में ब्रह्म के ज्ञानादि ऐश्वर्यों को धारण करते हैं इसी प्रकार शूरवीर कर्मयज्ञ में परमात्मा के अभ्युदयरूप ऐश्वर्य को धारण करते हुए इस त्रिधातुमय शरीर के प्रयत्न को सफल करते हैं ॥

पूर्वामनु प्रदिशं याति चेकितत्सं रश्मिभि-
र्यतते दर्शतो रथो दैव्यो दर्शतो रथः ।
अग्मन्नुक्थानि पौंस्येन्द्रं जैत्राय हर्षयन् ।
वज्रश्च यद्भवथो अनपच्युता समत्स्वनपच्युता ॥३॥२४॥

पूर्वाम् । अनु । प्रऽदिशम् । याति । चेकितत् । सम् । रश्मिऽभिः । यतते । दर्शतः । रथः । दैव्यः । दर्शतः । रथः । अग्मन् । उक्थानि । पौंस्या । इन्द्रम् । जैत्राय । हर्षयन् । वज्रः । च । यत् । भवथः । अनपऽच्युता । समत्ऽसु । अनपऽच्युता ॥३॥

पदार्थः—( दर्शतः ) दर्शनीयं ( रथः ) शूरगमनं ( दैव्यः ) दैव्यशक्तियुक्तं ( रश्मिभिः ) उत्साहरूप किरणैः ( सं, यतते ) सम्यग्यत्नशीलं भवति ( चेकितत ) युद्धविद्याज्ञाता योधः ( पूर्वां, प्रदिशं ) प्रशस्यगतिं ( याति ) प्राप्नोति

यदा ( पौंस्या, उकथानि ) पुंस्त्वसम्बन्धिस्तवनानि ( अग्मन् ) विजेतारं प्राप्नुवन्ति ( जैत्राय, हर्षयन् ) तदा विजेता मोदयन् ( इन्द्रं ) स्वस्वामिनं प्राप्नोति ( यत् ) यतः ( समत्सु ) संग्रामेषु ( अनपच्युता, भवथः ) अपतितौ स्वामिसेवकौ सद्गतिं लभेते ( च ) अथ च ( वज्रः ) तच्छस्त्रमपि अवर्जनीयत्वात्समरेऽव्याहतगतिं लभते ॥

**पदार्थ**—( दर्शतः ) दर्शनीय ( रथः ) शूरवीर का गमन ( दैव्यः ) दिव्यशक्तियुक्त ( रश्मिभिः ) उत्साहरूप किरणों द्वारा ( सं, यतते ) भलीभांति यत्नशील होता है ( चेकितत् ) युद्धविद्या के जाननेवाला योधा ( पूर्वां, प्रदिशं ) प्रशंसनीय गति को ( याति ) प्राप्त होता है ( पौंस्या, उकथानि ) पुंस्त्वसम्बन्धि स्तवन जब ( अग्मन् ) विजेता को प्राप्त होते हैं तब ( जैत्राय ) विजेता उत्साहयुक्त होकर स्वामी को ( हर्षयन् ) प्रसन्न करता हुआ ( इन्द्रं ) अपने स्वामी को प्राप्त होता है ( यत् ) क्योंकि ( समत्सु ) संग्रामों में ( अनपच्युता, भवथः ) न गिरे हुए स्वामी तथा सेवक सद्गति के भागी होते हैं ( च ) और ( वज्रः ) उनका शस्त्र भी अवर्जनीय होकर संसार में अव्याहत गति को प्राप्त होता है ॥

**भावार्थ**—इस मन्त्र में शूरवीर के तेज की दिव्य तेज से तुलना कीगई है कि जिस प्रकार द्युलोकवर्ती तेज अंधकार को दूर करके सर्वत्र प्रकाश का संचार करता है इसी प्रकार शूरवीर का तेज तमोरूप शत्रुओं को हनन करके अभ्युदयरूप ऐश्वर्य्य का संचार करता है ॥

इत्येकादशोत्तरशततमंसूक्तं चतुर्विंशतिवर्गश्चसमाप्तः ।

यह १११ वां सूक्त और चौबीसवां वर्ग समाप्त हुआ ।

अथ चतुर्ऋचस्य द्वादशोत्तरशततमस्य सूक्तस्य—

१—४ शिशुर्ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः
१—३ विराट् पङ्क्तिः । ४ निचृत् पङ्क्तिः ॥
पञ्चमः स्वरः ॥

अथ प्रसंगप्राप्तोगुणकर्मानुसारेण वर्णानां धर्मो वर्ण्यतेः—

अब प्रसङ्गप्राप्त गुणकर्मानुसार वर्णों के धर्मों का वर्णन करते हैं:—

नानानं वा उं नो धियो वि व्रतानि जनानाम् ।
तक्षा रिष्टं रुतं भिषग्ब्रह्मा सुन्वन्तमिच्छतीन्द्रायेन्दो परिस्रव ॥१॥

नानानं । वै । ऊं इति । नः । धियः । वि । व्रतानि । जनानां ।
तक्षा । रिष्टं । रुतं । भिषक् । ब्रह्मा । सुन्वंतं । इच्छति । इन्द्राय ।
इन्दो इति । परि । स्रव ॥ १ ॥

पदार्थः—( न ) अस्माकं ( धियः ) कर्माणि ( नानानं ) बहुधा भिन्नानि भवन्ति ( वै,ऊं ) अथवा ( जनानां ) मनुष्याणां ( व्रतानिं, वि ) कर्माणि बहुविधानि भवन्ति ( तक्षा ) काष्ठकारः ( रिष्टं ) स्वाभिमतकाष्ठं ( इच्छाति ) वाञ्छति ( भिषक् ) वैद्यः ( रुतं ) रोगचिकित्सामिच्छति ( ब्रह्मा ) वेदवेत्ता ( सुन्वंतं ) वेदविद्या संस्कृतं जनं वाञ्छति, अतः ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! भवान् ( इन्द्राय ) सत्यादिगुणसम्पन्नं राज्यमिच्छुमेवजनं ( परि, स्रव ) अभिषिञ्चतु राजसिंहासने ॥

पदार्थ—( नः ) हमारे ( धियः ) कर्म ( नानानं ) भिन्न २ प्रकार के होते हैं ( वै ) निश्चय करके ( ऊं ) अथवा ( जनानां ) सब मनुष्यों के ( व्रतानि ) कर्म ( वि ) विविध प्रकार के होते हैं ( तक्षा ) "तक्षतीति तक्षा"=लकड़ी गढ़ने वाला पुरुष ( रिष्टं ) अपने अनुकूल लकड़ी की ( इच्छति ) इच्छा करता है ( भिषक् ) वैद्य ( रुतं ) रोगचिकित्सा की इच्छा करता है ( ब्रह्मा ) वेदवेत्ता पुरुष ( सुन्वंतं ) वेदविद्या से संस्कृत पुरुष की इच्छा करता है, इसलिये ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन ! आप ( इन्द्राय )" इन्दतीति इन्द्रः "=जो अपने न्यायादि नियमों से राजा बनने के सद्गुण रखता है उसीको ( परि, स्रव ) राजासिंहासन पर अभिषिक्त करें ॥

भावार्थ—इस मन्त्र का अभिप्राय यह है कि जिसप्रकार पुरुष अपने अनुकूल पदार्थ को सुसंस्कृत करके बहुमूल्य बना देता है इसी प्रकार राज्याभिषेक योग्य राजपुरुष को परमात्मा संस्कृत करके राज्य के योग्य बनाता है ॥

जरतीभिरोषधीभिः पर्णेभिः शकुनानां ।
कार्मारो अश्मभिर्द्युभिर्हिरण्यवन्तमिच्छतीन्द्रायेन्दो परि स्रव ॥२॥

जरतीभिः । ओषधीभिः । पर्णेभिः । शकुनानां । कार्मारः । अश्मऽभिः । द्युऽभिः । हिरण्यऽवंतं । इच्छति । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ २ ॥

पदार्थः—( जरतीभिः ) प्राचीनाभिः ( ओषधीभिः ) लताभिर्निर्मितैः ( शकुनानां, पर्णेभिः ) उन्नतिशीलजनानां नभोयानादिविमानैः ( कार्मारः ) शिल्पिनः ( अश्मभिः, द्युभिः )

वज्रादिशस्त्रैः ( हिरण्यवंतं ) ऐश्वर्य्यवन्तं राजानम् ( इच्छति ) वाञ्छति ( इन्द्राय ) उक्तैश्वर्य्यवते राज्ञे ( इन्दो ) हे प्रकाश-स्वरूप परमात्मन् ! भवान् ( परि, स्रव ) आभिषेकहेतुर्भवतु ॥

**पदार्थ**—( जरतीभिः ) प्राचीन ( ओषधीभिः ) ओषधियों से निर्मित ( शकुनानां, पर्णेभिः ) उन्नतिशील पुरुषों के नभोयानादि विमानों द्वारा ( कार्मारः ) शिल्पी लोग ( अश्मभिः, द्युभिः ) दीप्ति वाले वज्रादि शस्त्रों से ( हिरण्यवन्तं ) ऐश्वर्य्य वाले राजा की ( इच्छन्ति ) इच्छा करते हैं ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) उक्त ऐश्वर्य्य-सम्पन्न राजा के लिये ( परि, स्रव ) अभिषेक का कारण बनें ॥

**भावार्थ**—जो राजा दीप्तिवाले अस्त्रशस्त्र तथा विमानादि द्वारा सर्वत्र गतिशील होता है वह परमात्मा की कृपा से ही उत्पन्न होता है, या यों कहो कि पूर्वकृत प्रारब्ध कर्मों के अनुसार परमात्मा ही ऐसे राजा को अभिषिक्त करता है ॥

कारुरहं ततो भिषगुपलप्रक्षिणी नना ।
नानाधियो वसूयवोऽनु गा इव तस्थिमेन्द्रायेन्दो परि स्रव ॥३॥

कारुः । अहं । ततः । भिषक् । उपलऽप्रक्षिणी । नना ।
नानाऽधियः । वसुऽयवः । अनु । गाःऽइव । तस्थिम । इन्द्राय ।
इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ३ ॥

**पदार्थः**—( कारुः, अहं ) अहं शिल्पविद्याशक्तिं दधामि ( ततः ) ततश्च ( भिषक् ) चिकित्सकोऽपि भवितुमर्हामि ( नना ) नम्रा च मे बुद्धिः सर्वत्र यथेष्टं गमीयतुं शक्या ( उपलप्रक्षिणी )

पाषाणानां संस्कर्त्री ममबुद्धिर्मां मन्दिराणां निर्मातारमपि शक्नोति कर्तुम् ( नानाधियः ) एवं नानाकर्मवन्तो मद्भावाः ( वसुयवः ) ऐश्वर्य्यं कामयमाना विद्यन्ते, वयं च ( अनु, गाः ) इन्द्रिय वृत्तय इवोच्चावचविषयगमनशीलाः ( तस्थिम ) स्मः, अतः ( इन्दो ) हे परमात्मन् ( इन्द्राय ) परमैश्वर्याय मद्वृत्तिं ( परि, स्रव ) प्रवाहय ॥

**पदार्थ**—( कारुः; अहं ) मैं शिल्पविद्या की शक्ति रखता ( ततः ) पुनः ( भिषक् ) वैद्य भी वन सकूता हूं ( नना ) मेरी बुद्धि नम्र है अर्थात् मैं अपनी बुद्धि को जिधर लगाना चाहूं लगा सकूता हूं ( उपलप्रक्षिणी ) पाषाणों का संस्कार करने वाली मेरी बुद्धि मुझे मन्दिरों का निर्माता भी वनासक्ती है, इस प्रकार ( नानाधियः ) नाना कर्मों वाले मेरे भाव ( वसुयवः ) जो ऐश्वर्य्य को चाहते हैं वे विद्यमान हैं, हम लोग ( अनु, गाः ) इन्द्रियों की वृत्तियों के समान ऊंच नीच की ओर जानेवाले ( तस्थिम ) हैं, इसलिये ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! हमारी वृत्तियों को ( इन्द्राय ) उच्चैश्वर्य्य के लिये ( परि, स्रव ) प्रवाहित करें ॥

**भावार्थ**—इस मंत्र में परमात्मा से उच्चोद्देश्य की प्रार्थना कीगई है कि हे भगवन् ! यद्यपि मेरी बुद्धि मुझे कवि, वैद्य तथा शिल्पी आदि नाना भावों की ओर लेजाती है तथापि आप ऐश्वर्य्यप्राप्ति के लिये मेरे मन की प्रेरणा करके मुझे उच्चैश्वर्य्य की ओर प्रेरित करें ।

रमेशचन्द्रदत्त तथा अन्य कई एक यूरोपियन भाष्यकारों ने इस मंत्र के यह अर्थ किये हैं कि मैं कारू अर्थात् सूत बुननेवाला हूं, मेरा पिता वैद्य और मेरी माता धान कूटती है, इस प्रकार नाना जाति वाले हम एकही परिवार के अंग हैं, इससे उन्होंने यह सिद्ध किया है कि वेदों में ब्राह्मणादि वर्णों का वर्णन नहीं, अस्तु—इसका हम विस्तारपूर्वक खण्डन उपसंहार में करेंगे ॥

अश्वो वोळ्हा सुखं रथं हसनामुपमंत्रिणः । शेपो रोमण्वंतौ भेदौ वारिन्मंडूक इच्छतीन्द्रायेन्दो परिस्रव ॥४॥२५॥

अश्वः । वोळ्हा । सुऽखं । रथं । हसनां । उपऽमंत्रिणः । शेपः । रोमण्ऽवंतौ । भेदौ । वाः । इत् । मंडूकः । इच्छति । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ४ ॥

पदार्थः—( अश्वः ) क्षणेन सर्वत्र व्यापनादश्वो विद्युत ( वोळ्हा ) सर्वपदार्थ प्रापयिता ( सुखं ) सुखदं ( रथं ) यथा गतिं ( इच्छति ) कामयते ( उपमंत्रिणः ) यथा मंत्रिजनः ( हसना ) आल्हादजनक क्रियां वाञ्छति ( मंडूकः ) यथा वा मण्डनकर्ता ( वारित् ) वरणीयवस्तु वाञ्छति ( शेपः ) यथा सूर्य्यप्रकाशः ( रोमण्वन्तौ, भेदौ ) प्रकृतेः प्रत्येक पदार्थे विभागमिच्छति, एवं हि योग्यतामनुसृत्य विभागमिच्छन् ( इन्दो ) हे परमात्मन् ! ( इन्द्राय ) योग्य राजानं ( परि, स्रव ) अभिषिञ्च ॥

पदार्थ—( अश्वः ) "अश्नुतेऽध्वानमित्यश्वः" निरु० १ । १३ । ९ = जो शीघ्रगामी होकर अपने मार्गों का अतिक्रमण करे उसका नाम "अश्व" है, इस प्रकार यहां अश्व नाम विद्युत् का है ( वोळ्हा ) सब पदार्थों को प्राप्त कराने वाला वा प्राप्त होने वाला विद्युत् जिसप्रकार ( रथं ) गति को ( इच्छति ) चाहता है, जैसे (उपमंत्रिणः) उपमन्त्री लोग (हसनां) आह्लादजनक क्रिया की इच्छा करते हैं, जैसे ( मंडूकः ) "मंडयतीति मण्डूकः" = मण्डन करने वाला पुरुष ( वारित् ) वरणीय पदार्थ की ही इच्छा करता है, जैसे ( शेपः ) सूर्य्य का प्रकाश ( रोमण्वन्तौ ) प्रकृति के

प्रत्येक पदार्थ में ( भेदौ ) विभाग की इच्छा करता है, इसी प्रकार योग्यतानुसार विभाग की इच्छा करते हुए ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) ऐश्वर्य्यसम्पन्न राजा को ( परि, स्रव ) अभिषिक्त करें ॥

**भावार्थ**—मंत्र का अर्थ स्पष्ट है, यहां यह लिखना अनुपयुक्त नहीं कि इस मंत्र के अर्थ सायणाचार्य्य तथा आजकल के कई एक वैदिक ज्ञानाभिमानियों ने अत्यन्त निन्दित किये हैं जो ऐश्वर्य्य प्रकरण से कोई सम्बन्ध नहीं रखते, उनका हम विस्तारपूर्वक खण्डन उपसंहार में करेंगे ॥

इति द्वादशोत्तरशततमंसूक्तं पंचविंशोवर्गश्च समाप्तः ।

यह ११२ वां सूक्त और पचीसवां वर्ग समाप्त हुआ ।

अथ एकादशर्चस्य त्रयोदशोत्तरशततमस्य सूक्तस्यः—

१–११ कश्यप ऋषिः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः
१, २, ७ विराट् पङ्क्तिः । ३ भुरिक् पङ्क्तिः ४
पङ्क्तिः । ५, ६, ८–११ निचृत् पङ्क्तिः ॥
पञ्चमः स्वरः ॥

अथ प्रसङ्गसंगत्या राजधर्मो निरूप्यतेः—

अब प्रसंग संगति से राजधर्म का निरूपण करते हैं:—

शर्य॒णाव॑ति॒ सोम॒मिन्द्रः॑ पिबतु वृत्र॒हा ।
बलं॒ दधा॑न आ॒त्मनि॑ करि॒ष्यन्वी॒र्यं॑ म॒हदिन्द्रा॑येन्दो॒ परि॑ स्रव ॥१॥

शर्यणाऽवति । सोमं । इन्द्रः । पिबतु । वृत्रऽहा । बलं । दधानः । आत्मनि । करिष्यन् । वीर्यं । महत् । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ १ ॥

पदार्थः—( शर्यणावति ) कर्मयोगिनि ( सोमं ) ईश्वरानन्दं ( इन्द्रः ) परमैश्वर्यं प्राप्स्यन् राजा ( पिबतु ) पिबेत् स राजा ( वृत्रहा ) शत्रुरूपमेघान्नाशयति (बलं, दधानः) बलं धारयन् ( आत्मनि ) स्वस्मिन् ( महत्, वीर्यं ) अति बलं ( करिष्यन् ) उत्पादयन् राज्यार्हो भवति ( इन्द्राय ) ईदृशे राज्ञे ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! भवान् ( परि,वस्र ) अभिषेकहेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( शर्यणावति ) कर्मयोगी में ( सोमं ) ईश्वरानन्दरूप ( इन्द्रः ) "इन्दतीतीन्द्रः"=परमैश्वर्य्य को प्राप्त होने वाला राजा ( पिबतु ) पान करे, वह राजा ( वृत्रहा ) शत्रुरूप बादलों के नाश करने वाला होता है ( बलं, दधानः ) बल को धारण करता हुआ और ( आत्मनि ) अपने आत्मा में ( महत्, वीर्यं ) बड़े बल को ( करिष्यन् ) उत्पन्न करता हुआ राज्यपद के योग्य होता है ( इन्द्राय ) ऐसे बल वीर्य्य सम्पन्न राजा के लिये ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( परि, स्रव ) राज्याभिषेक का निमित्त बनें ॥

भावार्थ—इस मंत्र का भाव यह है कि जो राजा कर्मयोगी तथा ज्ञानयोगियों के सदुपदेश से ब्रह्मानन्द पान करता है वह राजा बनने योग्य होता है, हे परमात्मन् ! ऐसे राजा को राज्याभिषेक से अभिषिक्त करें ॥

आ पंवस्व दिशां पत आर्जीकात्सोंम मीढ्वः ।
ऋतवाकेनं सत्येनं श्रद्धया तपंसा सुत इन्द्रायेन्दो परिस्रव ॥२॥

आ । पवस्व । दिशा । पते । आर्जीकात् । सोम । मीढ्वः । ऋतऽवाकेन । सत्येन । श्रद्धया । तपसा । सुतः । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ २ ॥

पदार्थः—( सोम ) हे सोमस्वभाव ( मीढ्वः ) कामप्रद ( दिशां, पते ) सर्वव्यापक परमात्मन् ! भवान् ( आर्जीकात् ) सरलता भावेन प्रजासु( आ, पवस्व) पवित्रतामुत्पादय (ऋतवाकेन, सत्येन ) वाक्सत्यतया ( श्रद्धया ) श्रद्धया च ( तपसा ) तपसा च ( सुतः ) यो राज्यार्हः तस्मै ( इन्द्राय ) राज्ञे ( परि, स्रव ) अभिषेकहेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( सोम ) हे सर्वोत्पादक (मीढ्वः) कामप्रद ( दिशां, पते ) सर्वव्यापक परमात्मन् ! आप ( आर्जीकात् ) सरलभाव से प्रजा में ( आ, पवस्व ) पवित्रता उत्पन्न करते हुए ( ऋतवाकेन, सत्येन ) वाणी के सत्य से ( श्रद्धया, तपसा ) श्रद्धा तथा तप से ( सुतः ) जो राज्याभिषेक के योग्य है, ऐसे ( इन्द्राय ) राजा के लिये ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( परि, स्रव ) राज्याभिषेक का निमित्त बनें ॥

भावार्थ—इस मंत्र का आशय यह है कि जो राजा सरल भाव से प्रजा पर शासन करता हुआ श्रद्धा, तप तथा सत्यादि गुणों को धारण करता है ऐसे कर्मशील राजा के राज्य को परमात्मा अटल बनाता है ॥

पर्जन्यवृद्धं महिषं तं सूर्यस्य दुहिताभरत् ।
तं गंधर्वाः प्रत्यगृभ्णन्तं सोमे रसमादधुरिन्द्रायेन्दो परि स्रव ।३।

पर्जन्यऽवृद्धं । महिषं । तं । सूर्यस्य । दुहिता । आ । अभरत् ।

तं । गंधर्वाः । प्रति॑ । अगृ॒भ्णन् । तं । सोमे॑ । रसं॑ । आ ।
अद॒धुः । इन्द्रा॑य । इन्दो॒ इति॑ । परि॑ । स्र॒व ॥ ३ ॥

**पदार्थः**—( पर्जन्यवृद्धं ) यो गम्भीरघटेव वृद्धिं प्राप्तः ( सूर्य्यस्य, दुहिता ) द्युलोकपुत्री श्रद्धा ( तं ) उक्त गुण सम्पन्नं ( महिषं ) पूजार्हं राजानं ( आभरत् ) ऐश्वर्यगुणैः पूरयति ( तं ) तं राजानं ( गंधर्वाः ) गानवेत्तारः ये च ( प्रति, अगृभ्णन् ) प्रत्येक भाव ग्राहकाः ( तं ) तमीश्वरभावात्मकं रसं ( सोमे ) जगदुत्पादके परमात्मनि ( रसं ) यो रसस्तं ( आदधुः ) धारयन्तः ( इन्द्राय ) पूर्वोक्त राजाय गायन्तु ( इन्दो ) हे परमात्मन् ! ( परि, स्रव ) राजाभिषेक हेतुर्भवतु भवान् ॥

**पदार्थ**—( पर्जन्यवृद्धं ) सघन घटा के समान वृद्धि को प्राप्त ( सूर्यस्य, दुहिता ) द्युलोक की पुत्री श्रद्धा ( तं ) उक्त गुणसम्पन्न ( महिषं ) पूजायोग्य राजा को ( आभरत् ) ऐश्वर्य्यरूप गुणों से भरपूर करती है ( तं ) उस राजा की ( गन्धर्वाः ) गानविद्या के वेत्ता जो ( प्रति, अगृभ्णन् ) प्रत्येक भाव ग्रहण करने वाले हैं ( सोमे ) " सूते चराचरञ्जगदिति सोमः "= जो सम्पूर्ण संसार की उत्पत्ति करे उसका नाम यहां "सोम" है ( तं, रसं ) उक्त परमात्मा विषयक रस को ( आदधुः ) धारण करते हुए गन्धर्व लोग ( इन्द्राय ) उपर्युक्त गुणसम्पन्न राजा के लिये गान करें ( इन्दो ) हे प्रकाश-स्वरूप परमात्मन् ! आप ( परि, स्रव ) ऐसे राजा के लिये राज्याभिषेक का निमित्त बनें ॥

**भावार्थ**—इस मंत्र का भाव यह है कि श्रद्धायुक्त राजा ही ऐश्वर्य्यशाली होता और परमात्मा उसी को राज्याभिषेक के योग्य बनाता है अर्थात् आस्तिक राजा ही अटल ऐश्वर्य्य भोगता है अन्य नहीं ॥

ऋतं वद॑न्नृतद्युम्न स॒त्यं वद॑न्त्सत्यकर्मन् ।
श्र॒द्धां वद॑न्त्सोम राजन्धा॒त्रा सो॑म॒ परि॑ष्कृत॒ इन्द्रा॒येन्दो॒ परि॑ स्रव ॥४॥

ऋ॒तम् । वद॑न् । ऋ॒त॒ऽद्यु॒म्न॒ । स॒त्यम् । वद॑न् । स॒त्य॒ऽक॒र्म॒न् ।
श्र॒द्धाम् । वद॑न् । सो॒म॒ । रा॒ज॒न् । धा॒त्रा । सो॒म॒ । परि॑ऽकृतः ।
इन्द्रा॑य । इ॒न्दो॒ इति॑ । परि॑ । स्र॒व ॥ ४ ॥

पदार्थः—( ऋतं, वदन् ) यज्ञादिकमुपदिशन् (ऋतद्युम्न) हे यज्ञकर्मज दीप्त्या दीप्तिमन् ( सत्यं, वदन् ) सत्यभाषणशीलः (सत्यकर्मन्) सत्यतामनुसृत्य कर्मकर्ता (राजन्)हे राजन्! भवान् ( श्रद्धां, वदन् ) श्रद्धामुपदिशन् ( सोम ) हे सौम्यस्वभाव ( धात्रा ) संसारधारकेण ( सोम, परिष्कृतः ) परमात्मना शोधितोभवान् ( इन्द्राय ) इत्थंभूताय राज्ञे ( इन्दो ) हे प्रकाश-स्वरूप परमात्मन्! ( परि, स्रव ) अभिषेक हेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( ऋतं, वदन् ) यज्ञादिकों का उपदेश करते हुए ( ऋत-द्युम्न ) यज्ञकर्मरूप दीप्ति से दीप्तिमान् ( सत्यं, वदन् ) सत्य भाषण करने वाले ( सत्यकर्मन् ) सत्य के आश्रित कर्म करने वाले ( राजन् ) हे राजन्! आप ( श्रद्धां, वदन् ) श्रद्धा का उपदेश करते हुए ( सोम ) सौम्यस्वरूप युक्त ( धात्रा ) संसार को धारण करने वाले ( सोम, परिष्कृतः ) परमात्मा से परिष्कार किये गये (इन्द्राय) राजा के लिये ( इन्दो ) हे परमात्मन्! आप ( परि,स्रव ) राज्याभिषेक का निमित्त बनें ॥

भावार्थ—जो स्वयं यज्ञादि कर्म करता, औरों को यज्ञादि कर्म करने का उपदेश करता, सत्यभाषण और सत्य के आश्रित कर्म करने वाले राजा के राज्य को परमात्मा अटल बनाता है ॥

सत्यमुग्रस्य बृहतः सं स्रवन्ति संस्रवाः ।
सं यन्ति रसिनो रसाः पुनानो ब्रह्मणा हर इन्द्रायेन्दो परि स्रव ५-२६

सत्यम्ऽउग्रस्य । बृहतः । सं । स्रवंति । संऽस्रवाः । सं । यंति । रसिनः । रसाः । पुनानः । ब्रह्मणा । हरे । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ५ ॥

पदार्थः—( सत्यमुग्रस्य, बृहतः ) संग्रामे सत्याश्रयणान्महतः यस्य पुरुषस्य ( संस्रवाः ) सत्यता स्रोतसा बहूनि स्रोतांसि ( संस्रवन्ति ) स्यन्दन्ते (रसिनः )रसिकस्य ( रसाः ) रसाः (सं, यंति ) यं साधु प्राप्नुवन्ति ( ब्रह्मणा ) वेदवेत्त्रा यः ( पुनानः ) पावितः ( हरे ) हे हरणशील ( इन्दो ) प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ( इन्द्राय ) ईदृशे राज्ञे ( परि, स्रव ) अभिषेकहेतुर्भव ॥

पदार्थ—( उग्रस्य, सत्यं, बृहतः ) संग्राम में सत्यता होने से बड़े हुए जिस पुरुष के ( संस्रवाः ) सत्यरूप स्रोत से अनेक सत्य के प्रवाह ( सं, स्रवन्ति ) बह रहे हैं ( रसिनः ) रसिक पुरुषों के ( रसाः ) रस ( सं,यन्ति ) जिसको भलीभांति प्राप्त होते हैं ( ब्रह्मणा ) वेदवेत्ता विद्वान् से ( पुनानः ) जो पवित्र किया गया है ( इन्द्राय ) ऐसे राजा के लिये ( हरे ) हे हरणशील ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( परि,स्रव ) राज्याभिषेक का निमित्त बनें ॥

भावार्थ—वेदवेत्ता विद्वान् से शिक्षा पाया हुआ जो राजा अपने सत्यादि धर्मों का त्याग नहीं करता उसका राज्य अवश्यमेव चिरस्थायी होता और वह सांसारिक अनेक रसों का भोक्ता होता है ॥

अब ऐश्वर्य्यनिरूपण के पश्चात् मोक्षधर्म का निरूपण करते हैं:—

यत्र॑ ब्र॒ह्मा प॑वमान छन्द॒स्यां॒३॒॑ वाचं॒ वद॑न् ।
ग्राव्णा॒ सोमे॑ मही॒यते॒ सोमे॑नान॒न्दं ज॒नय॒न्निन्द्रा॑येन्दो॒ परि॑स्रव ॥६॥

यत्र॑ । ब्र॒ह्मा । प॒व॒मा॒न॒ । छ॒न्द॒स्या॑म् । वाच॑म् । वद॑न् । ग्राव्णा॑ । सोमे॑ । म॒ही॒यते॑ । सोमे॑न । आ॒ऽन॒न्दम् । ज॒नय॑न् । इन्द्रा॑य । इन्दो॒ इति॑ । परि॑ । स्र॒व ॥ ६ ॥

पदार्थः—( यत्र ) यस्यां संन्यासावस्थायां ( ब्रह्मा ) वेदवेत्ता विद्वान् ( छन्दस्यां, वाचं, वदन् ) वेदवाचं वर्णयन् ( ग्राव्णा ) चित्तवृत्तिनिरोधेन ( सोमे ) परमात्मनि ( महीयते ) मोक्षं पूज्यपदं लभते ( सोमेन ) सोमस्वभावेन ( आनन्दं, जनयन् ) आनन्दमुत्पादयन् यस्तस्मै ( इन्द्राय ) योगीन्द्राय संन्यासिने ( इन्दो ) प्रकाशस्वरूप ( पवमान ) सर्वव्यापक ( परि, स्रव ) स्वज्ञानेन पूर्णाभिषेकं करोतु ॥

पदार्थ—( यत्र ) जिस संन्यासावस्था में ( ब्रह्मा ) वेदवेत्ता विद्वान् ( छन्दस्यां, वाचं, वदन ) वेदविषयक वाणी का वर्णन करता हुआ ( ग्राव्णा ) गुणातीतिग्रावा तेन ग्राव्णा, चित्तवृत्ति निरोधेन=चित्तवृत्तिनिरोध द्वारा ( सोमे ) सोम्यस्वरूप परमात्मा में ( महीयते ) मोक्षाख्य पूज्यपद को लाभ करता है ( सोमेन ) सोमस्वभाव से ( आनन्दं, जनयन् ) आनन्द को लाभ करनेवाले ( इन्द्राय ) योगेन्द्र संन्यासी के लिये ( पवमान ) सबको पवित्र करने वाले ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( परि, स्रव ) अपने ज्ञान द्वारा पूर्णाभिषेक करें ॥

भावार्थ—इस मंत्र का आशय यह है कि वेदवेत्ता विद्वान संन्या-

सावस्था में वेदरूप वाणी का प्रकाश करता हुआ अर्थात् वैदिकधर्म का उपदेश करता हुआ चित्तवृत्तिनिरोध द्वारा परमात्मा में लीन होकर इतस्ततः विचरता है वह सब के पवित्र करनेवाला होता है, हे परमात्मन् ! आप ऐसे संन्यासी को पूर्णाभिषिक्त करें ॥

यत्र ज्योतिरजस्रं यस्मिँल्लोके स्वर्हितं । तस्मिन्मां धेहि पवमानामृते लोके अक्षित इन्द्रायेन्दो परि स्रव ॥ ७ ॥

यत्र । ज्योतिः । अजस्रं । यस्मिन् । लोके । स्वः । हितं । तस्मिन् । मां । धेहि । पवमान । अमृते । लोके । अक्षिते । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ७ ॥

पदार्थः—(यत्र) यत्र मोक्षे (अजस्रं, ज्योतिः) सततं ज्योतिः प्रकाशते ( यस्मिन्, लोके ) यत्र ज्ञाने च ( स्वः, हितं ) केवल सुखमेव ( तस्मिन्, अमृते ) यत्रामृतावस्थायां ( अक्षिते ) वृद्धिक्षयरहितायां ( पवमान ) हे सर्वस्य पावयितः ( मां, धेहि ) मां निवासयतु ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूपः ( इन्द्राय ) उक्त ज्ञानयोगिने भवान् ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेक हेतुरस्तु ॥

पदार्थ—( यत्र ) जिस मोक्ष में (अजस्रं, ज्योतिः) निरन्तर ज्योति का प्रकाश होता तथा ( यस्मिन्, लोके ) जिस ज्ञान में ( स्वः, हितं ) सुख ही सुख होता है (तस्मिन्, अमृते ) उस अमृत अवस्था में ( अक्षिते ) जो वृद्धि तथा क्षय से रहित है ( पवमान ) हे सब को पवित्र करने वाले परमात्मन् ( मां, धेहि ) मुझे रखें ( इन्दो ) हे प्रकाशकस्वरूप परमात्मन् ( इन्द्राय ) उक्त ज्ञानयोगी के लिये आप ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेक का कारण बनें ॥

भावार्थ—इस मंत्र में यह प्रार्थना कीगई है कि हे परमात्मन् ! ज्ञान

योगी तथा कर्मयोगी के लिये सदुपदेशरूप वाणी प्रदान करें और वृद्धि तथा क्षय से रहित अमृत अवस्था प्राप्त करायें जिससे वेदरूप वाणी का प्रकाश हो और आप अपनी कृपा से ज्ञानयोगी को अभिषिक्त करें ॥

यत्र राजा वैवस्वतो यत्रावरोधनं दिवः ।
यत्रामूर्यह्वतीरापस्तत्र माममृतं कृधीन्द्रायेन्दो परिस्रव ॥ ८ ॥

कालो दण्डधरः श्राद्धदेवो वैवस्वतो ऽन्तकः (अमरकोश)

यत्र । राजा । वैवस्वतः । यत्र । अवऽरोधनं । दिवः । यत्र । अमूः । यह्वतीः । आपः । तत्र । मां । अमृतं । कृधि । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ८ ॥

पदार्थः—( यत्र ) यस्यामवस्थाया ( वैवस्वतः, राजा ) काल एव राजास्ति ( यत्र, अवरोधनं, दिवः ) यत्राह्नो रात्रेश्च वशीकरणम् ( यत्र, अमूः, यह्वतीः, आपः ) यत्रोक्ताध्यात्मिक ज्ञानस्य बाहुल्यं ( तत्र ) तस्मिन्पदे ( मां ) मां ( अमृतं, कृधि ) अमृतं करोतु ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन्! भवान् ( इन्द्राय ) उक्त ज्ञानयोगिने ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेकहेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( यत्र ) जिस अवस्था में ( वैवस्वतः, राजा ) काल ही राजा है ( यत्र, अवरोधनं, दिवः ) जहां दिन तथा रात का वशीकरण है ( यत्र, अमूः, यह्वतीः, आपः ) जहां उक्त आध्यात्मिक ज्ञानों का बाहुल्य है ( तत्र ) उस पद में ( मां ) मुझको ( अमृतं, कृधि, ) अमृत बनाओ ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) ज्ञानयोगी के लिये ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेक के निमित्त बनें ॥

भावार्थ—इस मंत्र का भाव यह है कि परमात्मा ज्ञानयोगी को सत्य तथा अनृत के निर्णय में अभिषिक्त करता है अर्थात् ज्ञानयोगीरूप

राजा सत्य तथा अनृत का निर्णय करके अपने विवेकरूप राज्य को अटल बनाता है ॥

यत्रानुकामं चरणं त्रिनाके त्रिदिवे दिवः ।
लोका यत्र ज्योतिष्मन्तस्तत्र माममृतं कृधीन्द्रायेन्दो परि स्रव ।९।

यत्र । अनुऽकामं । चरणं । त्रिऽनाके । त्रिऽदिवे । दिवः । लोकाः । यत्र । ज्योतिष्मंतः । तत्र । मां । अमृतं । कृधि । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ९ ॥

पदार्थः—( त्रिनाके, त्रिदिवे, दिवः ) ज्ञानसम्बन्धि स्वर्गलोके ( यत्र, अनुकामं, चरणं ) यत्र स्वेच्छया विचरणं ( यत्र, ज्योतिष्मन्तः ) यत्र केवलज्ञानमेव ( लोकाः ) दृश्यते ( तत्र ) तत्र पदे ( मां ) मां ( अमृतं ) मोक्षसुखभागिनं ( कृधि ) करोतु ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप ! भवान् ( इन्द्राय ) उक्त ज्ञानयोगिनः ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेकहेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( त्रिनाके, त्रिदिवे, दिवः ) ज्ञानरूप स्वर्गलोक में ( यत्र, अनुकामं, चरणं ) जहां स्वेच्छानुसार विचरण होता है ( यत्र ) जिसमें ( ज्योतिष्मन्तः ) केवल ज्ञान ही का ( लोकाः ) दर्शन है ( तत्र ) वहां ( मां ) मुझको ( अमृतं ) मोक्षसुख का भागी ( कृधि ) करो ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) ज्ञानयोगी के लिये ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेक का निमित्त बनें ॥

भावार्थ—मुक्त पुरुष मुक्ति अवस्था में अव्याहतगति होकर विचरता है अर्थात् उसको उस अवस्था में किसी प्रकार का बन्धन नहीं रहता,

या यों कहो कि वह स्वतंत्रतापूर्वक ईश्वरीय सत्ता में सम्मिलित होता है, हे परमपिता परमात्मन् ! आप ज्ञानयोगी तथा कर्मयोगी को अभिषिक्त करके वह अवस्था प्राप्त करायें ॥

यत्र कामा निकामाश्च यत्र ब्रध्नस्य विष्टपम् ।
स्वधा च यत्र तृप्तिश्च तत्र माममृतं कृधीन्द्रायेन्दो परि स्रव ।१०।

यत्र । कामाः । निऽकामाः । च । यत्र । ब्रध्नस्य । विष्टपं ।
स्वधा । च । यत्र । तृप्तिः । च । तत्र । मां । अमृतं । कृधि ।
इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ १० ॥

पदार्थः—( यत्र ) यस्मिन् ( कामाः ) सर्वकामाः ( निकामाः ) निष्कामाः क्रियन्ते ( च ) तथा च ( यत्र, ब्रध्नस्य ) यत्र ब्रह्मज्ञानस्य ( विष्टपं ) सर्वोपर्युच्चपदमस्ति ( स्वधा ) अमृतं चास्ति ( तृप्तिः, च ) तया तृप्तिश्च ( तत्र ) तत्र स्थाने ( मां ) मां ( अमृतं, कृधि ) मोक्षपदभागिनं करोतु ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! भवान् ( इन्द्राय ) ज्ञानयोगिने ( परि,स्रव ) पूर्णाभिषेकहेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( यत्र, कामाः ) जहां सब काम ( निकामाः ) निष्काम किये जाते हैं ( च ) और ( यत्र ) जहां ( ब्रध्नस्य ) ब्रह्मज्ञान का ( विष्टपं ) सर्वोच्च पद है ( यत्र ) जहां ( स्वधा ) अमृत ( च ) और उससे (तृप्तिश्च) तृप्ति है ( तत्र ) वहां ( मां ) मुझको ( अमृतं, कृधि ) मोक्षपद प्राप्त करायें ( इन्दो ) हे परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) ज्ञानयोगी के ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेक का निमित्त बनें ॥

भावार्थ—हे परमात्मन् ! जो ब्रह्मज्ञान का उच्चपद है और जहां

स्वधा से तृप्ति होती है वह मोक्षरूप सुख मुझे प्रदान कीजिये, या यों कहो कि वह मुक्ति सुख जिससे एकमात्र ब्रह्मानन्द का ही अनुभव होता है अन्य विषय सुख आदि जिस अवस्था में सब तुच्छ होजाते हैं वह मुक्ति अवस्था मुझे प्राप्त करायें ॥

यत्रानन्दाश्च मोदाश्च मुदः प्रमुद आसते ।
कामस्य यत्राप्ताः कामास्तत्र माममृतं-
कृधीन्द्रायेन्दो परिस्रव ॥ ११ ॥ २७ ॥

यत्र । आऽनन्दाः । च । मोदाः । च । मुदः । प्रऽमुदः । आसते । कामस्य । यत्र । आप्ताः । कामाः । तत्र । मां । अमृतं । कृधि । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ११ ॥

पदार्थः—( यत्र, आनन्दाः, च ) यत्र आनन्दाः सन्ति ( मोदाः, च ) मोक्षश्चास्ति ( मुदः, प्रमुदः ) आनन्दितो हर्षितश्च मुक्त पुरुषो ( आसते ) विराजते ( कामस्य, यत्र, आप्ताः, कामाः ) यत्र च कामनावतः सर्वेकामाः प्राप्ताः ( तत्र ) तस्यां मोक्षावस्थायां ( मां, अमृतं, कृधि ) मां मोक्षसुखभागिनं करोतु (इन्दो) हे प्रकाशस्वरूप ! भवान् ( इन्द्राय ) ज्ञानयोगिने ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेकहेतुर्भवतु ॥

पदार्थ—( यत्र ) जहां ( आनन्दाः ) आनन्द ( च ) और ( मोदाः ) हर्ष है ( मुदः, च, प्रमुदः ) और जहां आनन्दित तथा हर्षित मुक्त पुरुष ( आसते ) विराजमान होता है ( कामस्य, यत्र, आप्ताः कामाः ) और जहां कामना वालों को सब काम प्राप्त हैं ( तत्र ) वहां ( मां ) मुझको ( अमृतं ) मोक्षसुख का भागी ( कृधि ) करें ( इन्दो ) हे परमात्मन् ! आप ( इन्द्राय ) ज्ञानयोगी के लिये ( परि, स्रव ) पूर्णाभिषेक का निमित्त बनें ॥

**भावार्थ**—हे भगवन् ! जिस अवस्था में आनन्द तथा मोद होता है और जहां सब कामनायें पूर्ण होती हैं वह अवस्था मुझे प्राप्त करायें, या यों कहो कि हे परमात्मन ! उस मुक्ति अवस्था में जहां आनन्द ही आनन्द प्रतीत होता है अन्य सब भाव उस समय तुच्छ होजाते हैं वह मुक्ति अवस्था मुझे प्राप्त हो ॥

इति त्रयोदशोत्तरशततमं सूक्तं सप्तविंशोवर्गश्च समाप्तः ।

यह ११३वां सूक्त और सत्ताईसवां वर्ग समाप्त हुआ ।

---

अथ चतुर्ऋचस्य चतुर्दशोत्तरशततमस्य सूक्तस्यः—

१—४ कश्यप ऋषि ॥ पवमानः सोमो देवता ॥

छन्दः—१, २ विराट् पङ्क्तिः । ३, ४ पङ्क्तिः ॥

पञ्चमः स्वरः ॥

अथ मुक्तैश्वर्यं निरूप्यते:—

अब मुक्तपुरुष के ऐश्वर्य का निरूपण करते हैं:—

य इन्दोः पवमानस्यानु धामान्यक्रमीत् ।
तमाहुः सुप्रजा इति यस्ते सोमा-
विधन्मन इन्द्रायेन्दो परि स्रव ॥ १ ॥

यः । इन्दोः । पवमानस्य । अनु । धामानि । अक्रमीत् ।

तं । आहुः । सुऽप्रजाः । इति । यः । ते । सोम । अविधत् । मनः । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ १ ॥

पदार्थः—( यः ) यो जनः ( पवमानस्य ) सर्वपावकस्य ( इन्दोः ) प्रकाशमय परमात्मनः ( धामानिः ) ज्ञानकर्मोपासनारूपकाण्डत्रयस्य ( अनु, अक्रमीत् ) अनुष्ठानं करोति ( तं ) तं जनं ( सुप्रजाः, इति, आहुः ) शुभजन्मानं कथयन्ति ( सोम ) हे परमात्मन् ! ( यः ) यः पुरुषः ( ते ) त्वयि ( मनः ) चेतः ( अविधत् ) योजयति तस्मै ( इन्द्राय ) उपासकाय ( इन्दो ) हे परमात्मन् ( परि, स्रव ) ज्ञानगत्या प्रवहतु ॥

पदार्थ—( यः ) जो पुरुष ( पवमानस्य ) सबको पवित्र करने वाले ( इन्दोः ) प्रकाशस्वरूप परमात्मा के ( धामानि ) कर्म, उपासना तथा ज्ञानरूप तीनो काण्डों का ( अनु, अक्रमीत् ) भलेप्रकार अनुष्ठान करता है ( तं ) उसको ( सुप्रजाः, इति, आहुः ) शुभ जन्म वाला कहा जाता है ( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ( यः ) जो पुरुष ( ते ) तुम्हारे में ( मनः ) मन ( अविधत् ) लगाता है ( इन्द्राय ) उस उपासक के लिये ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप ! आप ( परि, स्रव ) ज्ञानगति से प्रवाहित हों ॥

भावार्थ—जो पुरुष कर्म, उपासना तथा ज्ञान द्वारा परमात्मप्राप्ति का भलेप्रकार अनुष्ठान करता है, या यों कहो कि जब उपासक अनन्य भक्ति से परमात्मपरायण होकर उसी की उपासना में तत्पर रहता है तब परमात्मा उसके अन्तःकरण में स्वसत्ता का आविर्भाव उत्पन्न करते हैं ॥

ऋषे मंत्रकृतां स्तोमैः कश्यपोद्वर्धयन्गिरः ।
सोमं नमस्य राजानं यो जज्ञे
वीरुधां पतिरिंद्रायेंदो परि स्रव ॥ २ ॥

ऋषे । मंत्रऽकृतां । स्तोमैः । कश्यप । उत्ऽवर्धयन् । गिरः । सोमं । नमस्य । राजानं । यः । जज्ञे । वीरुधां । पतिः । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ २ ॥

पदार्थः—( ऋषे ) हे सर्वव्यापक ( कश्यप ) सर्वद्रष्टः परमात्मन् ! भवान् ( मंत्रकृतां, स्तोमैः ) मंत्रानुष्ठानकर्तॄणां स्तुतियुक्तानामुपासकानां ( गिरः ) उपासनारूप वाचः ( उद्वर्धयन् ) उन्नमयन् उपासक कल्याणं करोतु ( यः ) यः उपासकः ( सोमं ) सोमस्वभावं ( राजानं ) परमात्मानं ( नमस्य ) प्रभुं मत्वा ( जज्ञे ) प्रकटो भवति, भवान् (वीरुधां, पतिः ) वनस्पतीनां स्वामी अतः ( इन्द्राय ) यः उपासकस्तदर्थं ( इन्दो ) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ( परि, स्रव ) ज्ञानद्वारा व्याप्नुहि ॥

पदार्थ—( ऋषे ) हे सर्वव्यापक ( कश्यप ) सर्वद्रष्टा परमात्मन् ! आप ( मंत्रकृतां, स्तोमैः ) स्तुतियुक्त मंत्रानुष्ठान करने वाले उपासकों की ( गिरः ) उपासनारूप वाणियों को ( उद्वर्धयन् ) बढ़ाते हुए उपासक का कल्याण करें ( यः ) जो उपासक ( सोमं, राजानं ) सोमस्वभाव परमात्मा को ( नमस्य ) प्रभु मानकर ( जज्ञे ) प्रकाशित होता है ( वीरुधां, पतिः ) आप वनस्पतियों के स्वामी हैं, इसलिये ( इन्द्राय ) उपासक के लिये (इन्दो) हे प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ( परि, स्रव ) ज्ञानद्वारा उसके हृदय में व्याप्त हों ॥

भावार्थ—जो परमात्मा चराचर ब्रह्माण्डों का पति है उससे यहां ज्ञानयोग की प्रार्थना कीगई है कि हे परमात्मन् ! ज्ञानवर्द्धक वाणियों द्वारा उपासक के हृदय में ज्ञान की वृद्धि करें ॥

अब मुक्त पुरुष की अवस्था का निरूपण करते हैं:—

सप्त दिशो नानासूर्याः सप्त होतार ऋत्विजः ।
देवा आदित्या ये सप्ततेभिः सोमाभि
रक्ष न इन्द्रायेन्दो परि स्रव ॥ ३ ॥

सप्त । दिशः । नानाऽसूर्याः । सप्त । होतारः । ऋत्विजः । देवाः । आदित्याः । ये । सप्त । तेभिः । सोम । अभि । रक्ष । नः । इन्द्राय । इन्दो इति । परि । स्रव ॥ ३ ॥

पदार्थः—मुक्तपुरुषाय (सप्त, दिशः) भूरादयः सप्तलोकाः (नानासूर्याः) नानाविध दिव्य प्रकाशवन्तो भवन्ति (सप्त) इन्द्रियाणां सप्तछिद्राणि प्राणगति द्वारा (होतारः) होतारो भवन्ति, तथा च (ऋत्विजः) ऋत्विजोऽपि भवन्ति (ये, सप्त, देवाः) यानि प्रकृतेरमहत्तत्त्वादीनि सप्तकार्य्याणि तानि मंगलप्रदानि भवन्ति (आदित्यः) सूर्य्यः सुखप्रदो भवति (तेभिः) तैः शक्तिकार्य्यैः (सोम) हे सोम (नः) अस्मान् (अभि, रक्ष) सर्वतः परिपालय (इन्दो) हे प्राणप्रद (इन्द्राय) कर्मयोगिने (परि, स्रव) सुधावृष्टिं कुरु ॥

पदार्थ—मुक्त पुरुष के लिये (सप्त, दिशः) भूरादि सातो लोक (नानासूर्याः) नाना प्रकार के दिव्य प्रकाश वाले होजाते हैं, और (सप्त) इन्द्रियों के सातो छिद्र प्राणों की गतिद्वारा (होतारः) होता तथा (ऋत्विजः) ऋत्विक् होजाते हैं (ये, सप्त, देवाः) प्रकृति के महत्तत्त्वादि सात कार्य्य उसके लिये मंगलमय होते हैं (आदित्याः) सूर्य्य सुखप्रद होता है (तेभिः) उक्त शक्तियों द्वारा मुक्त पुरुष यह प्रार्थना करता है कि (सोम) हे सोम !

( नः ) हमारी ( अभि, रक्ष ) रक्षा कर ( इन्दो ) हे प्राणप्रद ! ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये आप ( परि, स्रव ) सुधा की वृष्टि करें ॥

भावार्थ—इस मंत्र में मुक्तपुरुष की विभूति का वर्णन कियागया है कि उसकी सब लोकों में दिव्यदृष्टि होजाती है "दिशा" शब्द का तात्पर्य्य यहां लोक में है और वह भूः, भुवः तथा स्वरादि सात लोक हैं अर्थात् विकृति रूप से कार्य्य और प्रकृतिरूप से जो कारण हैं वह सातो अखण्डनीय शक्तियें उसके लिये मंगलप्रद होती हैं ॥

सं०—अब मुक्तपुरुष की ऐश्वर्य्यरक्षा के लिये विघ्नों की निवृत्ति कथन करते हैं:—

यत्ते॑ राजञ्छृ॒तं ह॒विस्तेन॑ सोमा॒भि र॑क्ष नः ।
अ॒रा॒ती॒वा मा न॑स्तारी॒न्मो च॑ नः
कि॒ञ्च॒नाम॑म॒दिन्द्रा॑येन्दो॒ परि॑ स्रव ॥ ४ ॥ २८ ॥

यत् । ते॒ । रा॒ज॒न् । शृ॒तम् । ह॒विः । तेन॑ । सो॒म॒ । अ॒भि । र॒क्ष॒ । नः॒ । अ॒रा॒ति॒ऽवा । मा । नः॒ । ता॒री॒त् । मो इति॑ । च॒ । नः॒ । कि॒म् । च॒न । आ॒म॒म॒त् । इन्द्रा॑य । इ॒न्दो॒ इति॑ । परि॑ । स्र॒व॒ ॥ ४ ॥

पदार्थः—( राजन् ) हे परमात्मन् ( ते ) तव ( यत्, शृतं ) यत्परिपक्वं ( हविः ) ज्ञानरूपफलं ( तेन ) तद्द्वारा ( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ( नः ) अस्मान् ( अभि,रक्ष ) अभितः परिपालय ( अरातिवा ) शत्रुः ( नः ) अस्मान् ( मा, तारीत् ) मा पराभूत ( च ) तथा ( नः ) अस्माकं ( किंचन ) मोक्ष

सम्बन्धि किंचिदप्यैश्वर्यं ( मो, आममत् ) न नाशयेत् ( इन्दो ) हे परमात्मन् ( इन्द्राय ) कर्मयोगिने ( परि, स्रव ) सुधावृष्टिं करोतु ॥

पदार्थ—( राजन् ) हे सर्वोपरि विराजमान परमात्मन् ( ते ) तुम्हारा ( यत् ) जो ( भृतं ) परिपक्व ( हविः ) ज्ञानरूप फल है ( तेन ) उसके द्वारा ( सोम ) हे सर्वोत्पादक परमात्मन् ( नः ) हमारी ( अभि, रक्ष ) सर्व प्रकार से रक्षा करें ( अरातिवा ) शत्रुलोग ( नः ) हमको ( मा, तारीत् ) मत सतावें ( च ) और ( नः ) हमारे ( किंचन ) मोक्ष सम्बन्धि किसी भी ऐश्वर्य्य को ( मा, आममत् ) नष्ट न करें ( इन्दो ) हे परमात्मन् ( इन्द्राय ) कर्मयोगी के लिये ( परि, स्रव ) सुधा की वृष्टि करें ॥

भावार्थ—इस मंत्र में मुक्तिरूप फल का उपसंहार करते हुए सब विघ्नों की शान्ति के लिये प्रार्थना कीगई है कि हे सर्वरक्षक भगवन् ! वैदिक कर्म तथा वैदिक अनुष्ठान के विरोधी शत्रुओं से हमारी सब प्रकार से रक्षा करें ताकि वह हमारे किसी अनुष्ठान में विघ्नकारी न हों और अपनी परम कृपा से मोक्ष सम्बन्धी ऐश्वर्य्य हमें प्रदान करें, यह हमारी आपसे सविनय प्रार्थना है ॥

इति चतुर्दशोत्तरशततमं सूक्तं सप्तमोऽनुवाकः

अष्टाविंशतितमोवर्गश्च समाप्तः

इति श्रीमदार्य्यमुनिनोपनिबद्धे-

ऋक्संहिताभाष्ये सप्तमेऽष्टके

नवमं मण्डलं समाप्तम्

# उपसंहार

इस नवम मंडल में १०९७ मंत्र हैं, सायणादि भाष्यकार इन सब मन्त्रों को सोम कूटने में लगाते हैं, केवल सायणादि स्वदेशी भाष्यकारों की ही यह चालि नहीं किन्तु विलसन, ग्रिफ्थ तथा मोक्षमूलर आदि यूरोपियन भाष्यकार भी प्रायः सब मन्त्रों को सोम कूटने में ही लगाते हैं, यहां हमको यूरोपियन भाष्यकारों के ऐसे अर्थ करने का खेद इसलिये नहीं कि वह प्रायः सायणादि भाष्यकारों की चालि से वेदों के अर्थ करते हैं परन्तु अत्यन्त खेद इस बात का है कि सायणाचार्य्य ने यहां सब मन्त्रों में अर्थ पुनरुक्ति मानी है अर्थात् एक ही अर्थ को यह सब मन्त्र दुहराते हैं. यह सायणाचार्य्य के भाष्य का निष्कर्ष है, यदि सायणाचार्य्य लिखित ऋग्वेदभाष्य की कोई भूमिका पढ़े तो उसको स्पष्ट प्रतीत होगा कि सायणाचार्य्य ने वेदों को ईश्वरकृत माना है और इस बात की सिद्धि के लिये "तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः" ऋग्० ८।४।१८ इस मन्त्र का प्रमाण दिया है कि उस सर्वपूज्य परमात्मा से वेदों की उत्पत्ति हुई जो सम्पूर्ण विश्व का कर्त्ता है, इसी बात को हिन्दूधर्म के शास्त्रकार और बड़े २ भाष्यकार मानते चले आये हैं, जैसाकि "शास्त्रयोनित्वात्" ब्र० सू० १।१।३ इस सूत्र में स्वा० शङ्कराचार्य्य जी ने वेदों की उत्पत्ति=आविर्भाव ईश्वर से माना है, और इस सूत्र के भाष्य में यह भी कहा है कि वेदों में पुनरुक्ति नहीं, इसी प्रकार रामानुजाचार्य्य ने भी वेदों का कर्त्ता ईश्वर को ही माना है।

अब यहां विचार योग्य बात यह है कि ईश्वर ने इन ग्यारहसौ के लगभग मन्त्रों में एक ही अर्थ का पिष्टपेषण क्यों किया ? और उस सर्वज्ञकर्त्ता ने ऐसा करने में क्या लाभ समझा ? जब हम यहां इस बात की मीमांसा करते हैं तो उत्तर यह मिलता है कि ईश्वर ने ऐसा नहीं किया किन्तु एकही अर्थ के प्रतिपादक इन मन्त्रों को सायणादि भाष्यकारों ने बना दिया है, जैसाकिः—

**सोमो मीढ्वान्पवते गातुवित्तम ऋषिर्विप्रो विचक्षणः ।**
**त्वं कविरभवो देववीतम आ सूर्यं रोहयो दिवि ॥**

ऋग्० ९।१०७।७

इस मंत्र के सायणाचार्य्य ने यह अर्थ किये हैं कि "सोम" जो सब कामनाओं

का देनेवाला है वह ( पवते ) रसरूप होने से बहता है, वह सब गाने वालों में उत्तम गाने वाला, ऋषि, विप्र, विचक्षण=बुद्धिमान् और कवि है, अधिक क्या उसने ही आकाश में सूर्य्य को उत्पन्न किया है, क्या कोई कह सकता है कि "सोम" जो सायणाचार्य्य के अर्थ में एक प्रकार का ओषध मानागया है वह कवि, गानेवाला और सूर्य्य को उत्पन्न करनेवाला होसकता है, तुच्छ से तुच्छ बुद्धि वाले की समझ में भी यह बात नहीं आसकती कि सोमलता ने सूर्य्य को उत्पन्न किया अथवा सोमलता अच्छा गासकती है वा कवियों की भांति अच्छे काव्य बना सकती है, फिर यह अनर्थ कैसे होसकता है कि सोमलता अच्छा गाती और अच्छे काव्य बनाती है, यदि यह कहाजाय कि यह अर्थवाद है अर्थात् सोमलता की यह स्तुति कीगई है तो क्या वेद में कहीं अन्यत्र भी ऐसा अर्थवाद है, जहां असंभव और प्रकृतिविरुद्ध अर्थों का ग्रन्थन किया हो कदापि नहीं, किन्तु यह लिखा है कि "को अद्धा वेद क इह प्रवो०" ऋग्० ८।७।१७= कौन साक्षात् जानता है, कौन कहसकता है कि नाना प्रकार की विचित्र रचना वाली सृष्टि कहां से हुई ? यह प्रश्न है, और आगे चलकर इसी सूक्त में इसका उत्तर यह दिया है कि जो इसका स्वामी इस महदाकाश में है वही इस तत्व को जानता है अन्य नहीं, इत्यादि दार्शनिक तत्वों का भाण्डार जो ब्रह्मविद्या है उसका एकमात्र आधार वेद है वह मिथ्यास्तुतिरूप अर्थवादों का आधार कभी होसकता है कदापि नहीं, इस शैली से यह प्रतीत होता है कि "सूर्य्याचन्द्रमसौधाता यथापूर्वमकल्पयत्" ऋग्० ८।८।४८ जैसा इस मंत्र में सूर्य्य चन्द्रादिकों का कर्त्ता परमात्मा धाता नाम से कथन किया गया है इसी प्रकार "सोमो मीढ्वान् पवते" इस मंत्र में भी सोम नाम परमात्मा का है, और इसके अर्थ "सूते चराचरं जगदिति सोमः" इस व्युत्पत्ति से हम यह कर आये हैं कि जो इस चराचर जगत् को हिरण्यगर्भ की अवस्था में लाता है अर्थात् प्रकृति से सब बीजों को उत्पन्न करता है उसका नाम यहां "सोम" है, और यहां यह भी स्मरण रहे कि यह शब्द "षूङ् प्राणिगर्भविमोचने" से बनता है जिसके अर्थ प्राणियों का गर्भद्वारा उत्पन्न होना है, और जो "सोम" शब्द "षुञ् अभिषवे" से बनता है उसके अर्थ सोमलता के होते हैं, यहां योग्यता से "सोम"

शब्द के अर्थ ईश्वर के हैं, क्योंकि सूर्य्य को उत्पन्न करनेवाला, कवि तथा सर्वज्ञ आदि चैतन्य के गुणोंवाला कोई चेतन पदार्थ ही होसकता है जड़ नहीं॥

इसी अर्थ की पुष्टि में यह प्रमाण है कि "यो देवानां नामधा एक एव तं संप्रश्नं भुवना यंत्यन्या" ऋग्० १०।८२।३ इस मंत्र में सब दिव्य वस्तुओं के नाम को धारण करने वाला एक वही परमात्मा माना गया है, इसलिये जिस प्रकार अग्नि, इन्द्र तथा वरुणादि परमात्मा के नाम हैं इसी प्रकार सोम भी परमात्मा का नाम है, जिसकी पुष्टि में यह प्रमाण है कि:—

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान् ।
एकंसद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वा नमाहुः ॥

ऋग्० १।१६४।४६

इस मंत्र में जो "गरुत्मान्" पढ़ा है उसका यह अर्थ है कि जो महत्वयुक्त पदार्थ हैं वह परमात्मा का नाम है, इसका तात्पर्य्य यह है कि प्राकृत पुरुषों को बोधन करने के लिये यही प्रकार है, क्योंकि परमात्मा महान है और महत्वयुक्त पदार्थों के नामों से वह भलीभांति बोधन किया जाता है, इस लिये विद्युदादि चमत्कार युक्त उसके नाना नाम हैं उन्हीं में से सोम भी एक नाम है, इसी कारण निरुक्तादि वेद के कोषों ने "सोम" शब्द की व्याख्या ईश्वर-परक भी की है, इस अर्थ को केवल हमी कथन नहीं करते किन्तु विष्णु के सहस्र नाम मानने वाले लोग "सोमऽपोऽमृतपः सोमः" इत्यादि वाक्यों द्वारा सोमादि नामों से ही विष्णु के सहस्र नामों की पूर्ति करते हैं, इस प्रकार यहां सोम नाम परमात्मा का था जिसको न समझकर लोगों ने सोमलता पर लगाकर अर्थ का अनर्थ करादिया है॥

जिस प्रकार मिथ्यार्थ करके १०९७ मन्त्रों के अर्थों का अनर्थ कर वेद को अर्थ पुनरुक्ति का कलंक लगाया है, इसी प्रकार अन्य भी कई कलंक वेद के तुच्छ अर्थ करके लगाये हैं, जैसाकि (१) "वनानि महिषा इव" ऋग्० ९।३३।८ इस मंत्र के यह अर्थ किये हैं कि हे सोम! तू हमको ऐसा प्यारा है जैसाकि भैंसों को घास प्यारा होता है (२) "कन्याजारमिव-प्रियम्"=तू हमको ऐसा प्यारा है जैसाकि कन्याओं को जार प्रिय होता है, (३) "योषा जारमिव प्रियम्" ऋग्० ९।३२।४=तू हमको ऐसा प्यारा है जैसा स्त्रियों को जार प्रिय होता है, वास्तव में इन वाक्यों के

अर्थ बहुत ऊंचे थे अर्थात् भैसों के लिये घास तथा कन्या और स्त्रियों के लिये जार विधान के कदापि न थे, इनके सत्यार्थ जो देखना चाहे वह उक्त प्रतीकों के अंकों से हमारे इस ऋग्म मण्डल के भाष्य में देखले।

इसी प्रकार "हरिश्चन्द्रोमरुद्गणः" ऋग्० ९। ६६। २६ इस मंत्र से अल्पदर्शी लोग हरिश्चन्द्र राजा का नाम समझकर वेद में इतिहास समझने लगते हैं परन्तु हरिश्चन्द्र यहां विद्वानों का विशेषण है, इन सब बातों का उत्तर इस मंडल के पढ़ने से भलेप्रकार ज्ञात होजाता है।

और जो सोमयज्ञ के विषय में हिंसा सूचक मंत्र उद्धृत करके वेद को दूषित किया जाता है, जैसाकि "वृहद्वो वय उच्यते सभासु" ऋ० ९। २८। ६ इस मंत्र के अर्थ किये गये हैं कि सोम का सब से बड़ा अन्न भक्ष्य है, इसलिये गौ, अश्वादि पदार्थ जो सर्वोपरि हैं उन्हीं की बलि देनी चाहिये, इसका उत्तर यह है कि यहां गोरक्षा के निमित्त जो अन्न दिया जाता है उसका वर्णन है बलिदान का नहीं॥

और जो "त्री यच्छता महिषाणामघो मास्त्री सरांसि मघवा सोम्यापाः" ऋग्० ५। २९। ८ इस मंत्र के अर्थ में तीनसौ भैसों का मांस खाना और तीन तालाब शराब के पीना कथन किया गया है वह सर्वथा मिथ्या है, क्योंकि "महिष" शब्द वेद में बड़े वा पूज्य के लिये आता है, जैसाकि "पर्जन्य वृद्धं महिषं" ऋग्० ९। ११३। ३ इस मंत्र में बड़े के अर्थ में आया है, इसी प्रकार तीनसौ महिषों से तात्पर्य यहां बड़े २ शूरवीरों का है अर्थात् जो योद्धा तीनसौ बड़े २ शूरवीरों को विजय करता और भूमि, अन्तरिक्ष तथा द्युलोक में जो अपनी बाण-विद्या से तीन सर शरों से भर देता है वह उत्तम योद्धा कहलाता है, यह राजप्रकरण का मन्त्र है इसमें भैसों के मांस तथा शराब का क्या प्रकरण, इसी प्रकार जो मन्त्र मद्य मांस के विषय में उद्धृत किये जाते हैं वह वास्तव में मद्य मांस के अर्थ नहीं देते किन्तु मिथ्यार्थ करके मद्य मांस के पोषक माने जाते हैं, वस्तुतः कारण यह है कि जिन कोषों से आजकल वेद के अर्थ कियेजाते हैं वह वेदार्थ के कोष नहीं किन्तु बहुत अर्वाचीन संस्कृत भाषा के कोष हैं, जैसाकि अमरकोष में "वाजी" नाम केवल घोड़े का है, इसके अनुसार "ये वाजिनं परिपश्यन्ति पक्वं" इस मन्त्र में पढ़े

हुए " वाजी " शब्द के अर्थ कियेजायं तो अर्थ यही होंगे कि जो घोड़े को पकता हुआ देखते हैं और उसके पकने में सुगन्धि पाते हैं उनका उद्यम हमको प्राप्त हो, परन्तु जब हम निरुक्त को देखते हैं तो "वाज" के अर्थ अन्न, यश, बल तथा ऐश्वर्य्यादि अनेक पाते हैं जिससे "वाजि" शब्द के अन्नवाला, बलवाला, धनवाला इत्यादि अनेक अर्थ होते हैं, इस वैदिक कोष के अनुसार जब " ये वाजिनं परिपश्यन्ति पक्वं " ऋग्० १।१६२।१२ इस मन्त्र के अर्थ किये जाते हैं तो अर्थ यह होते हैं कि जो लोग वसंतऋतु में यवादि सस्यों की खेतियों को पका हुआ देखकर यह कहते हैं कि " सुरभिर्निर्हरेति " = यह पककर सुगन्धि युक्त होगई अब इन्हें काटना चाहिये, इस प्रकार वैदिक कोष और अमरादि आधुनिक कोषों से वैदिक अर्थों में सैकड़ों कोसों का अन्तर पड़ जाता है, इसी रीति से " महिष " शब्द के अर्थ यहां भैंसा करलेने में अत्यन्त अनर्थ होगया है, निरु० अ० ३ खं० १३ में "महिष" शब्द बड़े के नामों में पढ़ा है, फिर निरु० अ० ७ खं० २६ के दैवतकाण्ड में " महिष " शब्द के अर्थ महान्त देवगणों के किये हैं, इस वैदिक कोष में सर्वत्र " महिष " शब्द के अर्थ " महान् के हैं भैंसे के कहीं नहीं, इस प्रकार मीमांसा करने से ज्ञात होता है कि सायणादि भाष्यकारों ने आधुनिक अमरकोषादि कोषों की सहायता से जो वेद के अर्थ किये हैं वह सर्वथा मिथ्या हैं।

और जो कई एक लोग यह आक्षेप करते हैं कि जिसको वेदों में सोमरस कहागया है वह एक प्रकार का मदकारी द्रव्य था, या यों कहो कि वह एक प्रकार की मदिरा थी, इसका उत्तर यह है कि जहां "सोम" ओषधविशेष के अर्थों में भी आया है वहां उसके अर्थ मदिरा कदापि नहीं, क्योंकि सोम मदकारी पदार्थ न था किन्तु आह्लादक था, आह्लादक और मादक में भेद यह है कि जो केवल आनन्द उत्पन्न करे और मस्तिष्क में किसी प्रकार का बुद्धिनाशक विकार न करे उसको "आह्लादक" और जो बुद्धि में विकार उत्पन्न करके उन्मत्त करे उसको "मादक" कहते हैं, ऋग्वेद मण्डल दश में इसका स्पष्ट रीति से भेद वर्णन किया है कि " हृत्सु पीतासु युध्यन्ते दुर्मदासो न सुरायाम् " ऋग्० ८।२।१२ = सोमरस के पीने से योद्धा लोग युद्ध करते हैं परन्तु सुरा = शराब के समान उन्मत्त नहीं

होते किन्तु सावधान वृत्तियों से युद्ध करते हैं विकलेन्द्रिय होकर नहीं, इ[illegible] से स्पष्ट पायाजाता है कि सोमरस मदकारी द्रव्य न था।

इसी प्रकार भारतीय तथा यूरुप निवासी कई एक भाष्यकारों ने यह भी आक्षेप किये हैं कि आर्यों में वर्णव्यवस्था बुद्ध से पहले न थी, ज[illegible] हम उनको यह उत्तर देते हैं कि "ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहुरा[illegible] जन्यः कृतः" ऋग्० १०।९०।१२ इस मंत्र में चारो वर्णों के नाम स्पष्ट [illegible] तो वह लोग यह प्रश्न उठाते हैं कि जिस सूक्त का यह मंत्र है वह सूक्त क[illegible] सहस्र वर्ष पीछे वेद में मिलाया गया है, इसप्रकार वह लोग वेद में मिलावट भी मानते हैं, इसका उत्तर यह है कि यदि वेदों में मिलावट होती तो वेदों की भाषा का भेद अवश्य होता, परन्तु स्मरण रहे कि इस सूक्त की भाषा तथा अन्य स्थलों की भाषा का अंशमात्र भी भेद नहीं, यदि कोई मिलाता तो एक स्थान में मिलाता, यह सूक्त प्रायः चारो वेदों में एक प्रकार का ही पाया जाता है, इससे भिन्न यह भी युक्ति है कि वेद के मंत्रों की संख्या में ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद सनातन काल से ऐसा ही चला आता है जैसाकि अब है, केवल यही मंत्र नहीं किन्तु वर्णव्यवस्था के प्रतिपादक अन्यत्र भी कई एक मंत्र पाये जाते हैं, जैसाकि "तमेव ब्रह्माणं ऋषिं चाहु". ऋग् १०। १०७। ६ इस मंत्र में ब्राह्मण तथा ऋषि आदि गुणकृत पदवियें पाई जाती हैं, इसी अभिप्राय से गीता में भी कथन किया है कि "चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्म विभागशः"=चारो वर्ण गुण और कर्म के भेद से परमात्मा ने ही भिन्न २ रचे हैं, भगवान् बुद्ध से पश्चात् वर्णव्यवस्था मानने वालों को यह भी सोचना चाहिये कि गीता जो महाभारत के भीष्मपर्व का एक भाग है वह बुद्ध से लगभग १५०० वर्ष पहले बना है, उसमें चारो वर्णों का वर्णन कैसे आजाता यदि हिन्दुओं में वर्णव्यवस्था बुद्ध से अनन्तर होती, इस प्रकार मीमांसा करने से जो वेदों पर आक्षेप किये जाते हैं वह सर्वथा निर्मूल प्रतीत होते हैं, अस्तु—

इन आक्षेपों का समूलोच्छेद और ब्राह्मणादि वर्णों का विभेद तथा आर्य्यजाति के सिद्धान्तों का विस्तृत विवर्ण दशममण्डल की अवतरणिका में करेंगे, इसलिये यहां संक्षेप से ही समाप्त करते हैं॥

॥ इति शम् ॥ आर्य्यमुनिः